**शङ्का**—जल तेज के इस प्रकार के सम्बन्ध से ही शीत उष्ण की व्यवस्था नहीं बन सकती, हेमन्त ऋतु की रात में छत पर फैले हुए लकड़ो मिट्टी पत्थर लोहा आदि में प्रातःकाल समान रूप से शैत्यका अनुभव नहीं होता, जब कि उनमें जल तेज का समान रूप से सम्पर्क देखते हैं, इसी प्रकार ग्रीष्म के दोपहर में सूर्य किरणों से समान-रूप से सन्तप्त लकड़ी मिट्टी पत्थर लोहा आदि में पहले-पहले की अपेक्षा उत्तर-उत्तर में गर्मी की अधिकता मालूम पड़ती है, इस वैषम्य का कारण खोजने पर नहीं मिलता है, यही कहना पड़ता है कि क्षणिकभावों का सन्तान चलता है, पूर्व-पूर्व उत्तर-उत्तर को पैदाकर नष्ट होते जाते हैं, उसी क्षणिकधारा में भिन्न-भिन्न स्वभाव के भाव पैदा होते हैं, थोड़ा शीत अधिक शीत, थोड़ा उष्ण अधिक उष्ण, इस प्रकार भावों का क्षणिकत्वस्वभाव मानना चाहिये।

**समाधान**—भूतों का स्वभाव विशेष अपरिहार्य है और दोनों पक्षों में सम्मत है, उसी के अनुसार उपर की व्यवस्था है, लोहा अधिक शीत और उष्ण का ग्रहण करता है, इन स्वभावों को हटाया नहीं जा सकता, ऐसा स्वभाव विशेष के विना क्षणिक पक्ष में भी निर्वाह नहीं है, सन्तान के अन्दर लकड़ी मिट्टी आदि व्यक्ति समान हैं, उनके विशेष होने में कोई कारण नहीं है, उनका सन्तान समान है तथा सामग्री समान है, यदि उनका भेद आकस्मिक हो तो लकड़ी क्षणों को भी लकड़ी क्षणों से भिन्न हो जाना चाहिये, किन्तु लकड़ी क्षण का मिट्टी क्षण से ही भेद है लकड़ा क्षण से नहीं, इसमें नियतवस्तु स्वभाव से भिन्न कोई कारण क्षणिक पक्ष में भी नहीं मिलता, तब स्थिर पक्ष में भी जल तेज का सम्बन्ध समान होने पर भी नियत वस्तु स्वभाव के अधीन ही लकड़ी मिट्टी पत्थर लोहा आदि में शीत और उष्ण के उत्कर्ष और अपकर्ष की व्यवस्था हो जायेगी। इस प्रकार क्षणिकत्व की सिद्धि नहीं होगी।

यदि स्फटिक आदि में जल तेजों के अवयवों का सम्बन्ध नहीं मानोगे तो नीचे लिखे वस्तु स्वभाव के अधीन बुद्ध वचनों का विरोध होगा। पृथिवी जल तेज पवनों का क्रमशः खर स्नेह उष्ण इरण स्वभाव है, ऐसा बुद्ध वचन है, यह वचन वस्तुओं के नियत स्वभाव को बताता है, आप जैसा क्षणिक प्रक्रिया के अनुसार वस्तुओं का भेद बताते हैं उस प्रकार कठिन भी पार्थिव कभी मृदु शीत उष्ण स्वभाव वाला दो या तीन स्वभाव वाला हो जायेगा। जो जल तेजों के अवयवों के प्रवेश से शीत उष्ण मानता

है, उसके यहाँ वस्तुस्वभाव की रक्षा होती है। तथा कोई दोष नहीं है। नियत गुण रहने पर भी आगन्तुकों का संयुक्त समवाय सम्बन्ध से प्रतीति में कोई बाधक नहीं है।

**और भी**—एक समय एक वस्तु में कठिन उष्ण गमन तीन स्वभावों को मानने पर विशेपदर्शन हेतु विरुद्ध है, क्योंकि एक में भी विशेपदर्शन मान लिया, विशेप-दर्शन से भेद सिद्ध करने में तत्परों का सिद्धान्त विरोध है, केवल विशेप दर्शन से भेद नहीं सिद्ध करता ऐसा कहें तो मैं भी कहता हूँ कि मैं भी केवल विशेपदर्शन मे दोप नहीं देता किन्तु विरुद्ध दो विशेपों के दर्शनरूप हेतु में दोप देता हूँ। खर स्नेह उष्ण इ णरूप भूत हैं ऐसे लक्षण को मानने पर खर आदियों में परस्पर विरोध अवश्य मानना होगा, अन्यथा लक्षणों के परस्पर सांकर्य से इतर व्यावृत्ति लक्षण का प्रयोजन नहीं सिद्ध होगा, तथा व्यवहार भी प्रामाणिक नहीं होगा। जैसे कि—कोई कठिन कभी शीत कभी उष्ण होता है उसको क्या कहेंगे ?, खर स्वभाव पृथिवी नहीं क्योंकि शीत उष्ण भी है, शीत स्वभाव जल नहीं कह सकते क्योंकि कठिनता और उष्णता भी है, इसी रीति से वायु भी नहीं कह सकते, वह यह हेतु बौद्धकृत भूत लक्षण का विरोध करता है। नानात्व भी नहीं सिद्ध करता व्यर्थ है।

**शङ्का**—जल तेजों के अवयवों के अनुप्रवेश पक्ष में जल में घुसे तेजों के अवयव जैसे जल में उष्ण स्पर्श लाते हैं वैसे तेज के भास्वरशुक्ल को क्यों नहीं लाते ?, अभि-भव से नहीं कह सकते, सजातीय से सजातीय का अभिभव होता है, सूर्य के रूप से उल्का के रूप का अभिभव होता है, जल और तेज का रूप सजातीय नहीं है, इसलिये जलीय रूप से तेज के अवयवरूपों का अभिभव नहीं हो सकता।

**समाधान**—चार प्रकार के तेज होते हैं, १ उद्भूतरूप और स्पर्शवाला जैसे सूर्य का प्रकाश। २ अनुद्भूत रूप और स्पर्श वाला जैसे चाक्षुप तेज। ३ कोई उद्भूत रूप और अनुद्भूत स्पर्श वाला जैसे दीप का प्रकाश। ४ उद्भूत स्पर्श और अनुद्भूत रूप वाला जैसे ग्रीष्म, वैसे ही जल प्रविष्ट तेज के अवयव हैं, यह न्याय सिद्धान्त है।

**और भी**—स्फटिक में भेद सिद्ध करने वाली प्रतिज्ञा तेज से बरफ के ऐसा विचार से विलीन हो जाती है, यदि इसका भेदमात्र विपय है तो सिद्ध साधन है, घड़े आदि का भेद स्फटिक में सभी मानते हैं, दूसरे स्फटिक का दूसरे स्फटिक में भेद

भी तद्व्यक्तित्व को प्रतियोगितावच्छेदक मानकर सिद्ध ही है, यदि पहले के स्फटिक से पीछे के स्फटिक में भेद विषय है तो इसका क्या अर्थ है। यदि पूर्व क लीन का उत्तर कालीन में भेद अर्थ है तो वह भी सिद्ध है, वर्तमान क्षण से विशिष्ट पूर्वक्षण विशिष्ट नहीं होता, वास्तव में वहाँ विशेषण का भेद है विशिष्ट में प्रतीत होता है। अन्यथा वह एक कैसे संभव हो ? पूर्वकालीन कोई दूसरा स्फटिक उभयपक्ष परीक्षित नहीं है, जिससे आप भेद सिद्ध करना चाहते हैं। दोनों पक्ष सम्मत रूप आदि पदार्थों में ही घड़े आदि पदार्थों का भेद सिद्ध करना ठीक है, यदि अतीत स्फटिक में वर्तमान स्फटिक का भेद सिद्ध करना चाहते हैं तो वहाँ शीत उष्ण स्पर्श विशेष नहीं रहने से स्वरूपासिद्धि होगी।

और भी—वर्तमान स्फटिक से अतीत स्फटिक भिन्न है यह कौन नहीं जानता ? जिसको सिद्ध करते हैं, इसलिये सिद्ध साधन है। यदि वही दूसरा है ऐसा विषय देखें तो व्याघात है। यदि दूसरा है तो वही यह पक्ष असिद्ध है, जब पक्ष असिद्ध है तो भेद की अनुमिति असंभव है क्षणिकत्व नहीं सिद्ध होगा।

जो कि पहले यह स्फटिक अयुगपद काल प्रत्ययों का आलम्बन नहीं होगा इत्यादि अनुमान प्रयोगों में प्रतिज्ञा का अर्थ तथा प्रदीप दृष्टान्त दिया गया है, सो प्रदीप दृष्टान्त ठीक नहीं है।

क्योंकि न्यायमत में कोई भी भाव क्षण मात्र स्थायी नहीं है। क्षण प्रक्रिया से प्रदीप भी विचार करने पर अनेक क्षण स्थायी सिद्ध होता है। जैसे प्रदीप पैदा होकर इन्द्रिय संयुक्त होगा, तब उसके प्रदीपत्व का निर्विकल्पक प्रत्यक्ष होगा। उसके बाद प्रदीप विनाश के लिये प्रदीप के अवयव में क्रिया होगी, क्रिया से विभाग, उसके बाद पूर्व संयोग का नाश तब द्रव्यनाश होगा।

इस प्रकार प्रदीप अनेक क्षण स्थायी होगा। इसी प्रकार प्रायः सभी का विनाश होता है। कोई कार्य बिना कारण का नहीं होता इससे विभाग और पूर्व संयोग नाश आदि में कारण की अपेक्षा सिद्ध है। नष्ट होते हुए भी द्रव्य का देर से अनेक क्षण में विनाश हो पाता है। इसलिये कार्य नाश के प्रति आश्रय नाश को कारण माना जाता है, गुण का नाश तो कहीं विरोधी दूसरे गुणों से भी संभव है। यदि कहें कि प्रदीप दृष्टान्त न हो। विनाश अवस्था वाले प्रदीप में जो क्षणिक क्रिया है वही दृष्टान्त है, उसका आश्रय नाश से उत्तर क्षण ही में नाश होगा, सो ठीक नहीं, पहले कर्म विरोधी

बौद्धों से कर्म दृष्टान्त करना कैसा होगा ?, यदि कर्म माने तो सहकारीवाद तथा स्थिरवाद में कर्म से क्रम यौगपद्य का उपपादन संभव है क्षणिकत्व का आग्रह छोड़ना पड़े। वास्तव में वह कर्म भी क्षणमात्र स्थायी नहीं है किन्तु दो क्षण रहने वाला है, द्रव्य नाश काल में कर्म नहीं हो सकता कोई प्रमाण नहीं है। किन्तु नाश के पूर्व क्षण में हीं कर्म पैदा होता है। समवायिकारण कार्यकालवृत्ति होकर कारण होता है, कर्म का नाश उस समवायिकारण के नाश की अपेक्षा करता है इसलिये दूसरे क्षण में नहीं होगा तीसरे क्षण में कर्म का नाश होता है।

जो भी क्षणिकत्व सिद्धि में वस्तुओं का दर्शन और अदर्शन हेतु किया गया है वह अन्यथासिद्ध है। प्रदीप या देवदत्त आदि का जो दर्शन और अदर्शन है वह प्रदीप आदि के उत्पत्ति विनाश के कारण नहीं होते किन्तु देशान्तर के साथ संयोग और विभाग से जन्य होते हैं। जिस देश में भाव का संयोग है वहाँ वस्तु का दर्शन है तथा जिससे विभाग है वहाँ अदर्शन है। इससे भावों का क्षणिकत्व कल्पित नहीं होगा। स्थिर पक्ष में भी उन उन देशों के साथ संयोग और विभाग से दर्शन और अदर्शन उपपन्न है, संयोग ही यहाँ इस प्रतीति का निमित्त है—

और भी—इस पक्ष में प्रदीप में दृष्टान्तता का समन्वय नहीं होता है, यदि देशकाल आदि की बिना अपेक्षा किये हुए प्रदीप क्षणिक सन्तान मात्र से पैदा होता है तो प्रदीप क्षण सन्तान सभी देशों में प्रदीप क्षणों को उत्पन्न करें, यदि जिस देश में सन्तान संस्कृत होता है उसी देश में दीप क्षण को पैदा करे ऐसा हो तो दूसरे देश में प्रदीप क्षण की उत्पत्ति असिद्ध है, यद्यपि उस देश में सन्तान संस्कृत है तो भी उपसर्पण प्रत्यय के कारण दूसरे देश में प्रदीप पैदा होगा, ऐसा माने तो उपसर्पण प्रत्यय प्रदीप क्षण में कुछ उपकार का आधान करता है या नहीं ? पहले पक्ष में सन्तान के भीतर सभी प्रदीप क्षण समान हैं किसमें उपकार करे किसमें नहीं इसका निर्णय न होने से संस्कार का आधान नहीं होगा, उपकार का आधान नहीं करने पर सहकारी नहीं होगा, ऐसा बौद्ध सिद्धान्त है। सहकारियो से विशिष्ट क्षण का पैदा होना ही उपकार है ऐसा भी नहीं कह सकते, विशिष्ट क्षण को भी अपने पूर्व कारणों से ही हो जाना है, उसमें सहकारी की अपेक्षा नहीं है। उनके कारणों के भी उपकारक सहकारी नहीं हो सकते, विशिष्ट प्रदीप क्षण के ऐसा उसके पूर्व के भी क्षण उस सन्तान के पूर्व पूर्व कारणों

से सम्पन्न हैं, उपसर्पण प्रत्यय की सहकारिता असिद्ध है। अनुपकारी भी सहकारी अन्वय व्यतिरेक द्वारा प्रदीप क्षण के पूर्ववर्ती सिद्ध हैं, प्रदीप अपनी अर्थक्रिया के प्रति अन्वयव्यतिरेक सिद्ध सहकारी की अपेक्षा करता है, इस दृष्टि से उपसर्पण प्रत्यय को सहकारी कहते हैं, ऐसा कहें तो स्थिर पक्ष में भी वैसे ही अन्वयव्यतिरेक होने से सहकारी की अपेक्षा होगी, सहकारी के उपकारित्व अनुपकारित्व के विकल्प का प्रसङ्ग नहीं होगा, क्षणिकत्व साधन कैसे हो सकेगा। जो भी क्षणिकत्व में विनाश का कोई कारण न होना हेतु दिखाया गया है वह ठीक नहीं है, उस पर नीचे के विकल्प नहीं सम्पन्न होते। विनाश के हेतु का यदि निषेध करते हैं तो स्पष्ट कीजिये कि अकारण होने से विनाश असत् तुच्छ है। अथवा नित्य है। अकारण तुच्छ या नित्य हो सकता है तीसरा नहीं संभव है, मेरे मत में तो अकारण नित्य ही होता है, तुच्छ कोई चीज नहीं है, यदि कारण न होने से विनाश नित्य होगा तो विनाश से आक्रान्त भावों की उत्पत्ति कैसे होगी। नित्य विनाश का कार्यों के साथ सामानाधिकरण्य हो जायेगा विरोध नहीं रहेगा। भाव अभाव हमेशा रहने वाले हो गये, यह क्या आ पड़ा। यदि अकारण होने से विनाश असत् तुच्छ है तो तुच्छ के साथ किसी का सम्बन्ध या विरोध नहीं होता, भाव का विनाश नहीं होगा तब भाव सदातन हो जायेगा, विनाश तुच्छ भाव का विरोधी नहीं होगा तो भी भाव सदातन हो जायेगा। यह अच्छा क्षणिकत्व का समर्थन है। जो आप पहले विचार परम्परा में विकल्प किये हैं कि भाव अपने कारणों से विनश्वर स्वभाव पैदा होते हैं या अविनश्वर स्वभाव ?, उसमें विनश्वर स्वभाव से आपको क्या अभिप्रेत है ? इसको स्पष्ट करना चाहिये, यदि विनाश स्वभाव अभिप्रेत है तो वह असंगत है, क्योंकि विनाश भाव का विरोधी है, भाव का विरोधी भाव का स्वभाव कैसे हो सकता है ? परस्पर विरोधि रूप से दोनों की उपलब्धि होती है तब दोनों का तादात्म्य नहीं हो सकता, यदि तादात्म्य होगा तो विरोध नहीं रहेगा दोनों साथ रहेंगे, द्वितीय आदि क्षणों में विनाश के ऐसा भाव भी रह जायेगा। पहले के ऐसा सदातन हो जायेगा। क्षणिकत्व सिद्धि के उपायों से उससे विरुद्ध सदातनत्व सिद्ध हो गया, विनायक करते हुए को मर्कट के ऐसा आ पड़ा। भाव के समय भावात्मा विनाश भी रहा, भाव का अत्यन्ताभाव होने से भाव का भावत्व भी कैसे रहेगा ? भाव क्षणमात्र स्थिति स्वभाव वाले हैं, दूसरे क्षण में नहीं रहेंगे। उनका

विनाश ही रहेगा ऐसा कहेंगे तो भाव और विनाश में विरुद्ध धर्म बतायेंगे, तब विनाश भाव का स्वभाव नहीं होगा। इसलिये विनश्वरत्व विनाशार्हत्व रूप है, वह भी विनाश की स्वरूपयोग्यता रूप है, विनाश योग्य भाव उत्पत्ति के बाद ही विनष्ट हो ऐसा नहीं हो सकता, विनाश योग्य होने से ही विनष्ट नहीं होते किन्तु विनाश की सामग्री होने पर विनष्ट होंगे, पाकयोग्य चावल पैदा होते ही नहीं पकता किन्तु जल अग्नि संयोग से पकता है। ऐसे ही काटने योग्य काष्ठ आदि। वैसे पट आदि विनाश योग्य तन्तुनाश से अथवा तन्तु संयोग नाश से नष्ट होते हैं यह प्रत्यक्ष सिद्ध है, क्या कठिनाई है? विनाश असत् होने पर नष्ट होता है इस ज्ञान का क्या विषय है? असद् गति के लिये कोई जाता है ऐसा व्यवहार नहीं करता। इसलिये भावों का विनाश सत् है किसी का कार्य है किसी का कारण भी है भावों का विनाश भाव से भिन्न है या अभिन्न है। यह विकल्प करना भी ठीक नहीं है।

क्योंकि अभाव का उत्पाद होने पर भाव की कोई दूसरी निवृत्ति नहीं किन्तु अभाव का उत्पाद ही भाव का निरोध है, उससे दूसरे अभाव का उत्पाद होने पर भाव की कैसे निवृत्ति होगी यह संदेहवचन भी विरुद्ध है, अभाव का उत्पाद भाव निरोध रूप है ऐसा कहा गया है। पट का उत्पाद जैसे घट की निवृत्ति नहीं है वैसे भाव से भिन्न अभाव का उत्पाद घट की निवृत्ति कैसे है? ऐसा सन्देह होता है तो सोचिये—आग से भिन्न अङ्कुर का आग कारण नहीं होता वैसे आग से भिन्न भस्म का आग कारण कैसे होगा? ऐसा भी संन्देह करें, वैसा भी सन्देह करता हूं तब तो अधिक जगह सन्देह होने पर जिज्ञासु बने, अक्षपाद की दीक्षा स्वीकार करें, भिन्न स्वभाव वाले भावों के भेद से समाधान मन्त्र को सेवें, इसलिये अपने से भेद होने पर भी अन्वय और व्यतिरेक के बल से किन्हीं कार्यों में कुछ कारण होते हैं, स्वभाव भेद से ही सभी के साथ सबका अन्वयव्यतिरेक नहीं होता, वैसे घट विनाश के उत्पाद से घटनिरोध होता है, उसी समय घट का निरोध देखा गया है, पट के उत्पाद से घट का निरोध नहीं देखा गया है। अतः आपाद्य संभव नहीं है, अपना अभाव भिन्न है। इसको यदि मान लें तो स्थिरवाद में भी सभी का सामञ्जस्य है, क्षणिकत्व नहीं सिद्ध होता। इसी से सभी सामर्थ्य से रहित प्रागभाव का कुछ नहीं करते हुए बीज आदि अङ्कुर को करते हुए प्रागभाव को निवृत्त करते हैं, अङ्कुर का उत्पाद ही अङ्कुर प्रागभाव की

निर्वृत्ति है। इससे अभाव का कुछ नहीं करते हुए भी अभाव के कारण भाव को निर्वृत्त करते हैं यह सिद्ध हुआ। पहले के ऐसा अर्थक्रिया को नहीं करता हुआ भाव कैसे करता है? यह सन्देह हो तो उसका उत्तर है कि उत्पत्ति के पहले असत् था, तो भी इस समय कैसे करता है? यह सन्देह है तो साफ उत्तर होगा कि पहले असत् होने से नहीं करता था, इस समय सत् होने से करता है। उसी प्रकार यहां भी विनाश के पहले सत् होने से करता था, विनाश के वाद असत् होने से नहीं करता।

शङ्का—उपजन और अपाय भाव का धर्म है अभाव का नहीं, इस प्रकार संसार में सत् और असत् दो राशियां हैं। आप अभाव का भी उपजन और अपाय मान लिये हैं, इसलिये एक ही राशि हो गया।

समाधान—भावों का उपजन क्या है? अपने कारणों का समवाय अथवा सत्ता का समवाय है? दोनों भी अभाव में नहीं, यदि स्वरूप की प्राप्ति ही उपजन है, तो हो, इतनी समानता ही हो; अवान्तर दूसरे धर्मों के भेद से संसार की दो राशियां सिद्ध होंगी, जैसे सभी द्रव्य होते हुए भी अवान्तर धर्मभेद से अनेक प्रकार के होते हैं, वैसे सत्ता और उसके अभाव से भाव और अभाव का भेद होगा। प्रायः और दूसरे धर्मों को आप भी स्वीकार करते हैं। जैसे कि विनाश ध्रुव भावी है, उसके द्वारा विनाश में दूसरे वस्तु की अनपेक्षा सिद्ध किये हैं, किसी में जिसका निषेध करते हैं उससे अवशिष्टों का उसमें स्वीकार फलित होता है, इसलिये हेतु मात्र का निषेध ही नहीं संभव है किन्तु और धर्म उसमें मान लिये हैं, वह तुच्छ नहीं है।

और भी—ध्रुव भावित्व असिद्ध है और अनैकान्तिक है, जैसे कि समाज रूप घट सन्तान से कपाल सन्तान ध्रुवभावी है या नहीं, यदि ध्रुवभावी नहीं है तो घट का विनाश भी ध्रुवभावी नहीं है। घट के अवयवों के विभागक्षणों के उत्पाद के बिना घट का विनाश नहीं देखा जाता, यदि कपाल का सन्तान ध्रुवभावी है तब उसी ध्रुवभावी विभाग सन्तान में मुद्गरपात आदि दूसरे हेतु को देखने से ध्रुवभावी हेतु अनैकान्तिक है।

और भी—यदि अकारण विनाश मानते हैं तो विनाश का विनाश क्यों नहीं मानते? विनष्टों की फिर उत्पत्ति न हो इसके लिये विनाश का विनाश नहीं मानते ऐसा कहना

युक्त नहीं है, क्योंकि कार्य विनाश भाव रूप नहीं माना जाता, कारणों के अधीन भाव सामग्री के समय पैदा होते हैं विनाश का विनाश नहीं ऐसा सिद्धान्त है। वास्तव में ध्वंस विनाशी नहीं है, सादि संसर्गाभाव होने से, जो सादि संसर्गाभाव नहीं है वह विनाशी है जैसे प्रागभाव व्यतिरेक दृष्टान्त है। इससे विनाश का विनाशाभाव सिद्ध है, कार्यत्व हेतु से विनाशित्व नहीं सिद्धकर सकते, क्योंकि भावत्व उपाधि हो जायेगा। अत एव अकार्य भी प्रागभाव विनष्ट होता है। यदि विनाश सहेतुक होगा तो जनक भी विनाश कहा जायेगा, जो अग्नि संयोग पाकज दूसरे गुण का उत्पादक है वही पूर्व गुण का नाशक भी है, ऐसा भी नहीं कह सकते, क्योंकि दूसरे अग्नि संयोग पूर्व गुण के नाशक हैं और दूसरे पाकज गुण को पैदा करते हैं। इसलिये जनक विनाशक नहीं होगा। यह काश्यप दर्शन दृष्टि है। तो भी वे संयोग सजातीय है इसलिये संयोग जनक और विनाशक हो गये यह अभिप्राय ठीक नहीं है, क्योंकि असिद्धि है। विनाश की जनकता-वच्छेदक जाति और उत्पाद जनकतावच्छेदक जाति का विरोध नहीं है, जल आदि के संयोग से अङ्कुर का उत्पाद और उनके पूर्ववर्ती गुणों का नाश भी ऐसा सांकर्य देखा जाता है, प्रत्यक्ष दृष्ट में कोई अनुपपत्ति नहीं होती।

**और भी**—क्षणिकत्व के आग्रहियों को क्षणिक शब्दार्थ बताना चाहिये। क्षणिक का अर्थ विनाशी करेंगे तो सिद्धसाधन होगा, आशुविनाशी कहने पर सिद्ध-साधन न भी हो तो भी बौद्ध मत में चिरविनाशी कोई नहीं है, व्यावर्त्य न होने से आशु यह विशेषण व्यर्थ होगा। उत्पन्न प्रध्वंसी कहें, उत्पन्न होनेवाले तथा नष्ट होने वाले उसका अभिप्राय हो, तो भी पहले के ऐसा सिद्ध साधन होगा। यदि उत्पत्ति और विनाश का एक काल विवक्षित हो तब जैसे अनुत्पन्न की उत्पत्ति वैसे अनुत्पन्न का विनाश ऐसा होने लगेगा, उत्पन्न ही नष्ट होता है ऐसा कहने पर विनाश का कारण सिद्ध होने लगेगा, उस प्रकार उत्पत्ति क्रिया होने से जैसे सकारण है वैसे विनाश भी सकारण है, यह सिद्ध हुआ। जो यह क्षणिक शब्द से 'अत इनिठनौ' पाणिनीय सूत्र से मतुप् अर्थ में ठन् प्रत्यय है यह भी अनुपपन्न है, क्षण शब्द से क्षय लें, क्षयवाला ऐसा अर्थ करें, प्रतियोगी का क्षय लें, तो क्षयवाला प्रतियोगी कहाँ है ?, पीछे होनेवाले क्षय से विशिष्ट प्रतियोगी भी नहीं हो सकता, भिन्न काल होने से सम्बन्धी नहीं हो सकता, क्षण स्थिति काल है जिसका ऐसा संज्ञा शब्द मानकर किसी प्रकार उपपन्न

करें तो भी वैसे वस्तु की सिद्धि के विना किसी का विशेषण नहीं बन सकता। जो क्षणिकत्व सिद्धि में लोष्ट आदि को दृष्टान्त दिये हैं वह अन्यथासिद्ध है, समान गुरुत्व वाले भी सहकारी विशेष के कारण शीघ्र तथा विलम्ब पातवाले होते हैं, दूसरे गुरुत्व-प्रयत्न विशेष-प्रक्षेपण क्रिया विशेष सहकारी हो सकते हैं।

घण्टा की ध्वनि में तीव्रता और मन्दता सहकारी विशेष के समवधान ही से हो सकता है, संस्कार की क्षणिकता में वह दृष्टान्त नहीं हो सकता।

जो भी यह सत्त्व और क्षणिकत्व की व्याप्ति ज्ञान के लिये तथा अर्थक्रिया को करना रूप सत्त्व का उपपादन के लिये सत्ता के खण्डन का प्रकार है, वह विचार योग्य नहीं है, प्रतियोगिता सम्बन्ध से ध्वंस के प्रति तादात्म्य सम्बन्ध से भाव कारण है, उस कारणता का अवच्छेदक होने से सत्ताजाति सिद्ध होगी। नैयायिकों के यहाँ सभी भावों में कारणता भले न हो बौद्धों के यहाँ तो है, तीन में समवाय सम्बन्ध से रहने वाली सत्ता का सत् ऐसी प्रतीति के अनुरोध से समवाय और समवायघटित सामानाधिकरण्य के अन्यतर को सम्बन्ध मानने में क्या बाधा है ?।

और भी— स्थिर से विवृत्त हुआ सत्त्व हेतु असाधारण हो जायेगा, क्योंकि सत्त्व हेतु सापेक्षत्व और अनपेक्षत्व के अन्यतर से व्याप्त है; अन्तिम क्षणता को प्राप्त पृथिवी-जल-तेज-पवन बीजक्षण आगे के पृथिवी-जल-तेज-पवन-अङ्कुर क्षणों के उत्पादक हैं ऐसा बौद्धों को सम्मत है। ये परस्पर सापेक्ष होकर जनक हैं या निरपेक्ष ? यह विकल्प होगा, यदि निरपेक्ष कारण माने तो उस सन्तान के अन्तर्गत बीजक्षण निरपेक्ष ही दूसरे बीज क्षण के उत्पादन में समर्थ होगा, जब निरपेक्ष ही समर्थ होता है तब सभी बीजक्षण स्वयं समर्थ हो जायेंगे, सहकारी व्यर्थ होंगे। जो पहले कहे हैं कि सहकारी प्रेक्षावान् हीं हैं इसलिये उनके समवधान में विरोध नहीं तो उतने से काम नहीं चलता, क्या कृषक भी प्रेक्षावान् नहीं हैं जिससे सींचने के लिये तथा भूमि को जोतने के लिये क्लेश सहते हैं ?। पृथिवी आदि के साथ ही बीजक्षण समर्थ होता है इसलिये कृषकों का प्रयास है, तो क्या अपने सन्तानमात्र से होनेवाला बीजक्षण पृथिवी आदि दूसरे सन्तान की अपेक्षा नहीं करता है ?। अपने उत्पाद में अपेक्षा करता है किन्तु अपने कार्य अङ्कुर आदि में अपेक्षा नहीं करता ऐसा कहते हैं, तो अङ्कुर आदि में समर्थ बीजक्षण के ऐसा सभी स्वयं समर्थ होकर किसी की अपेक्षा नहीं करेंगे,

बीजक्षण भी अपने पूर्व पूर्व के अधीन उन्हीं से समर्थ पैदा हो जायेगा, कुशलस्थ बीज से ही कृषक कृतार्थ हो जायेंगे ।

जब सापेक्ष होकर जनक हैं यह पक्ष है तब बीजक्षण से अपेक्षित पृथिवी आदि क्षण जिस रूप से अङ्कुर पैदा करते हैं उसी रूप से दूसरे कारण भी पैदा करते हैं या भिन्न रूप से ?, पहले पक्ष में बीज के ऐसा पृथिवी आदिक्षण भी अङ्कुर स्वभाव वाले हो जायेंगे, यदि भिन्न रूप से पैदा करते हैं तो कार्य स्वरूपभेद की आपत्ति रह ही गई ।

और भी—क्या सभी पृथिवी आदि क्षण अङ्कुर के प्रति उपादान हैं या सहकारी हैं ?, अथवा उसमें कोई उपादान है और कोई सहकारी है ?, पहले उपादान पक्ष में सभी कार्य स्वभाववाले हो जायेंगे । सभी सहकारी दूसरे पक्ष में किसी को उपादान माने विना सहकारी का लक्षण दुर्वच होगा । तीसरे पक्ष में सहकारिता और उपादानता अभिन्न है कि भिन्न है ?: पहले अभिन्न पक्ष में भिन्न-भिन्न रूप से कारणता नहीं बनेगी, दूसरे पक्ष में कारण से वे दोनों भिन्न हैं कि अभिन्न है ?, भिन्न पक्ष में बीज कारण से भिन्न सहकारी ही अङ्कुर पैदा कर देंगे बीजकारण नहीं होगा । दूसरे पक्ष में बीजरूप ही अनेक हो जायेंगे ।

जो कि अपेक्षा के विकल्प में सहकारी वाद में कहा है कि सहकारितों के साथ ही करता है ऐसा स्वभाव होगा तो भागते हुए भी सहकारियों को गले में पाश से बांध कर लावे इत्यादि सो बौद्धों का कथन अपना मुख देखे विना है, जैसे कि उनके मतमें सहकारियों की अपेक्षा नहीं है, किन्तु सहकारी के विना कार्य नहीं होता, इसलिये सहकारी के विना नहीं करता ऐसा व्यतिरेक स्वभाव मानना ही पड़ता है, तब तो अपने कारण वश पास आते हुए सहकारियों को भगा कर नहीं करेगा । क्योंकि सहकारियों के विना न करना उसका स्वभाव है, यदि सहकारियों के साथ करना भी स्वभाव है तो दोनों स्वभावों का विरोध स्पष्ट है ।

और भी विरुद्ध धर्म के अध्यास से भी क्षणिकत्वसिद्धि नहीं होती, क्योंकि विरुद्ध धर्म का अध्यास असिद्ध है, समर्थ हो तो करे, नहीं करता इसलिये समर्थ नहीं है, असमर्थ होता तो पृथिवी आदि सहकारी समवधान में नहीं करता, करता है इसलिये समर्थ है ऐसे प्रसङ्ग विपर्यय से सामर्थ्य-असामर्थ्य विरुद्ध धर्मों का अध्यास सिद्ध करते हैं, उसमें सामर्थ्य फलोपहित है अथवा स्वरूपयोग्य है ? इन दोनों पक्षों में भी नहीं ठीक है ।

समर्थ है तो करें, इसमें आपादक सामर्थ्य यदि फलोपहित है तब करना यह आपाद्य भी फलोपहित है, आपाद्य आपादक दोनों में अभेद हो जायेगा, इसलिये पहला पक्ष फलोपहितत्व ठीक नहीं हुआ, इनके अभावों में भेद होने से इनमें भेद हो सकता है ऐसा नहीं हो सकता, प्रतियोगियों के भेद से ही उनके अभावों का भेद होता है। प्रतियोगी आपाद्य आपादक सामर्थ्य करण का भेद व्यावर्त्य भेद से हो, गोत्व अश्वत्व के ऐसा—जैसे गोत्व गोभेद का व्यावर्तक है, अश्वत्व अश्वभिन्नत्व का व्यावर्तक है इसलिये गोत्व अश्वत्व का परस्पर भेद है १। व्याप्य और व्यापक का भेद होता है, जैसे वृक्षत्व शिशपात्व का भेद है २। उपाधि भेद से भी भेद होता है, जैसे कार्यत्व अनित्यत्व प्रायः समनियत हैं, किन्तु प्रागभाव प्रतियोगित्व और विनाश प्रतियोगित्व रूप उपाधि को लेकर इन दोनों का भेद है ३। ज्ञानभेद से जैसे विषयों का भेद होता है ४। पहला पक्ष ठीक नहीं है, एक को रखने पर दूसरे का अभाव अवश्य रहता है, जैसे गोत्व रहने पर अश्वत्व का अभाव, वैसे ही सामर्थ्य रहने पर करण का अभाव हो जायेगा। उसके पक्ष में न रहने पर साध्य का बाध, और हेतु के न रहने पर स्वरूपासिद्धि होगी। दूसरा व्याप्य व्यापकभाव से भी नहीं चलेगा, शिशपात्व के बिना भी जैसे वृक्षत्व आम्र में रहता है, वैसे असमर्थ का भी करण अथवा समर्थ का भी अकरण होने लगेगा। व्याप्य व्यापकभाव स्वीकार भी नहीं करते। तीसरा उपाधि न होने से अयुक्त है, शब्द को उपाधि मानने पर पर्याय शब्दों का उच्छेद हो जायेगा। चौथे में अन्योन्याश्रय दोष है, विषयभेद से ज्ञानभेद और ज्ञानभेद से विषयभेद होगा। धारावाही ज्ञान की व्यवस्था नहीं बनेगी। स्वरूपयोग्यरूप सामर्थ्य का भी उपपादन कैसे हो ?। १ क्या वह सहकारि साकल्यरूप है ?। २ अथवा सकल कारण व्यक्ति विशेष से व्याप्त उपाधि रूप है ?। पहले पक्ष में सिद्ध साधन है, सकल सहकारी से समवहित स्वरूप योग्य से करण सभी मानते हैं। अन्तिम उपाधि रूप भी नहीं ठीक है, वह उपाधि बीजत्व आदि रूप है ? १, या कुर्वद् रूपत्व स्वरूप है ? २, अथवा सहकारी के अभाव से प्रयुक्त कार्य का अभाव रूप है ? ३, पहला पक्ष ठीक नहीं, बीजत्व आपादक नहीं होगा, नहीं करते हुए को भी बीज जातीय सभी कहते हैं। दूसरा कुर्वद् रूपत्व उभय पक्ष प्रतिष्ठित नहीं है। और उसमें प्रमाण नहीं है। प्रत्यक्ष अनुभव नही है क्योंकि उसका अनुव्यवसाय नहीं होता, अनुमान के लिये हेतु नहीं है,

जो यह सहकारी के बीच रहने वाला भाव विलम्ब नहीं करने वाला स्वभाव वाला हो तो पहले भी वहीं था, उस समय भी करता, इत्यादि प्रसङ्ग से अनुमान नहीं कर सकते, क्योंकि विलम्ब नहीं करने वाला स्वभाव सिद्ध नहीं है, इसी लिये प्रसङ्ग और विपर्यय से वैसा स्वभाव सिद्ध नहीं कर सकते, अन्योन्याश्रय होगा, वैसा स्वभाव सिद्ध होने पर प्रसङ्गविपर्यय होगा, प्रसङ्गविपर्यय से उस स्वभाव की सिद्धि करनी है। यदि तीसरा स्वीकार करो तो सच्चे ही भगवान् बुद्ध के शिष्य हो, सैकड़ों वर्ष जीओ, अहिंसा का पालन करो, स्थिर स्वभाव भावों की प्रतिक्षण हिंसा न करो। अथवा विरुद्ध धर्माध्यास से क्षणिकत्व सिद्ध करने वाले को क्षणिक में भी विरुद्ध धर्मों का अध्यास आ पड़ेगा। जैसे कि—क्षणिक भी भाव अपने समय में की गई अर्थक्रिया को दूसरे समय में क्यों नहीं करता ? असत् होने से नहीं करता यह समाधान नहीं हो सकता, इसके सत्त्व से क्या ? इसका अर्थक्रियाकारित्व सत्त्व प्रयुक्त नहीं है। सत्त्व प्रयुक्त अर्थक्रियाकारित्व हो तो जब सत् है तब दूसरे देश में भी करें, देशान्तर में असत्त्व मानने पर सत्त्व और असत्त्व इन विरुद्ध धर्मों का अध्यास आ गया, कालान्तर में असामर्थ्य होने से अर्थक्रिया को नहीं करता ऐसा कहने पर सामर्थ्य और असामर्थ्य दोनों विरुद्ध धर्मों का अध्यास हो जायेगा। और भी सत्त्व को भाव से भिन्न नहीं मानते अतः बौद्धों का सत्त्व भाव रूप है। वह क्षणिक भाव इस समय है, और दूसरे समय नहीं है, इस प्रकार अस्तित्व और नास्तित्व विरुद्ध धर्मों का अध्यास आया। यदि इनके विरोध का परिहार कालभेद से करो तो मेरे सामर्थ्य और असामर्थ्य का भी कालभेद से समन्वय है क्षणिकत्व की आशा कैसी ?

## स्थिरता का साधन

स्थिरता का साधक अनुमान प्रयोग—कार्य और कारण समानकाल में रहने वाले हैं, क्योंकि आधार और आधेय रूप हैं, जैसे कुण्ड आधार में आधेय दूध समान काल है। क्षणिक पक्ष में कार्यकारण आधार आधेय नहीं होते, क्योंकि कारण के विनाश क्षण में कार्य पैदा होता है। भिन्न काल का आधारआधेयभाव नहीं होता, बौद्धमत में भी आधारआधेयभाव आता है, रूप का आश्रय स्पर्श है ऐसा उनके दर्शन में देखा जाता है।

और भी—विवाद विषय विभिन्न काल में पैदा हुए प्रत्यय एकविषयक हैं, विना व्युत्थान के उन-उन प्रत्ययों के सामानाधिकरण्य से युक्त समानशब्दवाच्यत्व होने से, वर्तमान एक क्षण में अनेक पुरुषों के प्रत्यय के ऐसा, जैसे क्षणिकभाव विषयक अनेक पुरुष कर्ता वाले समान काल में होने वाले भी प्रत्यय एकविषयक हैं, ऐसा दोनों पक्षों को सम्मत है, वैसे समान शब्द से वाच्य भ्रम से भिन्न भी विवाद विषय प्रत्यय समानविषयक हैं।

और भी दूसरे परस्पर अनुसन्धान से युक्त विभिन्न काल में होने वाले प्रत्यय हर एक आत्मा में अनेक कर्ता वाले नहीं हैं, अप्रतिसन्धान प्रसङ्ग से, देवदत्त के ज्ञान का जैसे यज्ञदत्त से प्रतिसन्धान नहीं होता।

दूसरे तो—प्रतिसन्धान से युक्त रूप, रस, शब्द आदि अनेक विषयक प्रत्यय एक कर्ता वाले अनेक विषयक हैं, मेरे ऐसा प्रतिसन्धान से, संकेत करके एक ही वर्तमान क्षण में होने वाले अनेक ज्ञान के ऐसा, इत्यादि अनुमानों से कर्ता और विषय की स्थिरता सिद्ध है, सत्त्व और क्षणिकत्व का व्याप्य व्यापकभाव नहीं है। अन्यथा देवदत्त से जाने जाते हुए को दूसरा यज्ञदत्त जैसे अनुसन्धान नहीं कर पाता, वैसे सभी क्षणिक हैं इस पक्ष में आत्मा भी क्षणिक होगा, पहले अनुभूत को पीछे स्मरण नहीं कर पायेगा। यह भाव है।

इसी प्रकार कल होने वाले तथा आज होने वाले ज्ञान एक सन्तान में एक और अनेक निमित्त वाले हैं, मेरे ऐसा प्रतिसन्धान होने से, दृष्टान्त पहले के ऐसा।

वैसे—शास्त्रार्थ विषयक प्रत्यय एक और अनेक निमित्त वाले हैं, अनुसन्धान होने से इत्यादि लिङ्ग स्थिरता पक्ष में लाना चाहिये। उस प्रकार स्थिरता के विरोधी क्षणिकत्व पक्ष स्थिर नहीं रह सका, इससे परमाणु का नित्यत्व स्थिर है, ऐसा समझना चाहिये। निबन्ध के बढ़ने के भय से संक्षेप किया गया क्षणिक वाद खण्डन समाप्त।

वेदान्ती की रीति से ब्रह्म उपादान संभव है तब तक परमाणु को उपादान होना संदिग्ध होगा, उपादान मानने पर भी उपादानतावश उसका निरवयवत्व और नित्यत्व नहीं सिद्ध होगा। निरवयव और नित्य ब्रह्म को उपादान मान लेने से अनवस्था आदि दोष नहीं होंगे। जैसे कि वेदान्तियों का मत—

## ब्रह्म की उपादानता

'उस आदेश को पूछा हूँ जिससे अश्रुत श्रुत होता है, अमत मत होता है, अविज्ञात विज्ञात होता है छान्दोग्य, हे भगवन् किसके विज्ञात होने पर सभी यह विज्ञात होता है ?' मुण्डक 'अरे आत्मा को दृष्ट श्रुत मत विज्ञात करने पर सभी यह विदित हो जाता है बृहदारण्यक। इत्यादि श्रुतियों से ब्रह्म का प्रश्न और ब्रह्म का समाधान होने पर ब्रह्म के ज्ञान से सभी जगत् का ज्ञान होता है ऐसी प्रतिज्ञा करते हैं, वह ब्रह्म के उपादान होने पर ही संभव होगा। उपादान और उपादेय का अभेद है। उपादान ज्ञान से उपादेय ज्ञान संभव है, निमित्त ज्ञान से नैमित्तिक का ज्ञान नहीं होता, जैसे कुलाल ज्ञान से घट का ज्ञान नहीं होता, वैसे 'हे सौम्य जैसे एक मृत्पिण्ड से सभी मृन्मय ज्ञात हो, वाणी से आरम्भ है, नाम मात्र है, मिट्टी ही यह सत्य है, एक लोहमणि चुम्बक से सभी लोहमय विज्ञात हो, एक लोहमणि से सभी काला लोहा विज्ञात हो' छान्दोग्य 'जैसे पृथिवी में औषधि होते हैं' मुण्डक 'वह जैसे बजाये जाते हुए दुन्दुभि के बाहरी शब्दों को ग्रहण करने के लिये समर्थ न हो, तो भी दुन्दुभि या दुन्दुभि के आघात का ग्रहण से शब्द गृहीत होता है, बृहदारण्यक। इत्यादि दृष्टान्त श्रुतियों से उपादान ज्ञान से उपादेय ज्ञान का समर्थन किया जाता है, जैसे एक मृत्पिण्ड के ज्ञान से सभी मृन्मय का ज्ञान होता है, वैसे ही एक लोहमणि के ज्ञान से सभी लोहमय का ज्ञान होता है, उपादान ज्ञान से उपादेय ज्ञान अनुपपन्न न हो इसलिये उपादान और उपादेय में अभेद माना जाता है, और मृत्तिका यही सत्य है इससे विकार का वाणी से व्यवहारमात्र है, सत्य तो उपादान मात्र है यह सूचित होता है। सत्य कारण ज्ञान से विकार ज्ञान युक्त है। तथा जिससे ये भूत पैदा होते हैं जिससे पैदा हुआ जीते हैं, विनष्ट होते हुए जिसमें प्रवेश करते हैं' इत्यादि श्रुतियों में ब्रह्म प्रतिपादक यत् शब्द से 'जनिकर्त्तुः प्रकृतिः' इस पाणिनि सूत्र से उपादान बोधक पञ्चमी हुई है। साक्षात् श्रुति से ही ब्रह्म का उपादानत्व सिद्ध है। और वैसा सूत्र 'और प्रकृति है प्रतिज्ञा और दृष्टान्त का उपरोध नहीं होने से अ. १-४-७-२३ और 'और अभिध्या का उपदेश से १-४-७-२४ से अनागत की इच्छा संकल्परूप अभिध्या चेतन ब्रह्म में ही संभव है। वह जगत् का उपादान ब्रह्म सिद्ध करती है। 'एक मैं बहुत होऊं सृष्टि करूं' इस श्रुति से प्रतिपादित ब्रह्म का

बहुत होना रूप अभिध्यान संगत होता है, और भी 'जिससे ये भूत पैदा होते हैं, जिससे पैदा हुआ जीते हैं, जिसको अभिलक्ष करके प्रवेश करते हैं ? 'सभी भूत आकाश से पैदा होते हैं, और आकाश ही में ही अस्त पाते हैं' इत्यादि श्रुतिओं से जगत् का उत्पाद और प्रलय दोनों का ब्रह्म में ही व्यवहार किया जाता है, जगत् का लय ब्रह्म में बताया गया इससे भी ब्रह्म उपादान है। क्योंकि घट आदि का ध्वंस उपादान में देखा जाता है। और भी 'वह सत्य त्यत् हुआ' इत्यादि श्रुतियों से ब्रह्म का परिणामित्व कहा गया है, परिणाम प्रकृति का होता है। इसलिये भी ब्रह्म उपादान है। और क्या— साक्षात् उपादानवाचक योनि शब्द से भी ब्रह्म का व्यवहार है, 'कर्ता ईश पुरुष ब्रह्म योनि को' मुण्डक यद्यपि 'योनिष्ट इन्द्र निषदे अकारि' इत्यादि ऋक् संहिता में स्थान-वाची भी योनि शब्द आया है तो भी 'जैसे ऊर्णनाभि ऊर्ण बनं ता है और ले लेता है' इत्यादि वाक्य शेष से यहां उपादान वाची लिया जाता है। इति।

## ब्रह्म की उपादानता का खण्डन

आपाततः श्रुतियों के अर्थों का विचार किया गया है इसलिये वह ठीक नहीं है। जैसे कि अश्रुत श्रुत होता है यहां शक्ति अथवा लक्षण। मानते हैं पहला ठीक नहीं श्रुत अश्रुत का अभेद विरोधी है, सैकड़ों वेदाज्ञा से नील अनील नहीं होता, पहले अश्रुत पीछे श्रुत इसमें तात्पर्य मानना पड़ेगा, उसकी अनुपपत्ति से लक्षणा जागृति होगी, वाच्यार्थ से थोड़ा सा भी फरक होने पर लक्षणा मानी जाती है, इसीलिए कमलत्व रूप से कमल वाचक पद से सौरभ विशिष्ट कमल में तात्पर्य होने पर वागर्थ व्युत्पन्न लोग लक्षणा का आक्षेप करते हैं। पूर्व और उत्तर पद का आक्षेप करके अभिधा से निर्वाह की रीति लेने पर सर्वत्र लक्षणा का उच्छेद हो जायेगा, इष्ट सिद्धि भी नहीं होगी, पहले अज्ञात का भी दूसरे समय किसी दूसरे साधनों से ज्ञात होना संभव है, इसलिये श्रुति अनुवादक हो जायेगी, लक्षणा हो सही कोई हानि नहीं जगत् का उपादान ब्रह्म हुआ, वह भी ठीक नहीं विकल्प के योग्य नहीं हो पाता, यहां ब्रह्म-ज्ञान से सभी वस्तुओं का ज्ञान सामान्य रूप से या विशेष रूप से, पहले पक्ष में सामान्य प्रमेयत्व आदि है अथवा ब्रह्मत्व है, प्रमेयत्व रूप से सामान्यलक्षणा द्वारा सभी का प्रत्यक्ष सिद्ध होने से पहले पक्ष में सिद्ध साधन दोष होगा। सामान्यलक्षणा नहीं

मानने पर कैसे होगा यह वेदान्ती को बताना है। ब्रह्म ज्ञान से सबका ज्ञान श्रुति कहती है इसलिये होगा, इतने से काम नहीं चलेगा, श्रुति उपाय बताती है सभी के ज्ञान को नहीं पैदा करती, ब्रह्मज्ञान से सभी का ज्ञान संभव होगा तभी इस अर्थ में श्रुति का तात्पर्य होगा अन्यथा तात्पर्य निकालना पड़ेगा। सभी ज्ञान के जनक ब्रह्मज्ञान में श्रुति का प्रामाण्य सिद्ध होने पर प्रामाण्य की अन्यथा अनुपपत्ति से ब्रह्मज्ञान में सर्वज्ञान का सामर्थ्य कल्पित कर सकते हैं, ब्रह्मज्ञान में सर्व ज्ञान का सामर्थ्य नहीं है तब उस अर्थ में श्रुति का प्रामाण्य भी नहीं है, असंभव बाधित अर्थ में श्रुति का तात्पर्य नहीं हो सकता, अन्यथा 'अथवा यह सब पहले असत् था' इस श्रुति बल से जगत् का असद् उपादान स्वीकार करते। सामान्यलक्षणा नहीं मानने पर भी सर्व शब्द से सभी का शाब्दबोध सिद्ध है, ब्रह्मज्ञान से सभी का प्रत्यक्ष कहें तो नही हो सकता, क्या बाह्य प्रत्यक्ष अथवा मानस प्रत्यक्ष करेंगे? पहला संभव नहीं क्योंकि सभी का इन्द्रिय सन्निकर्ष नहीं हो सकता। उसके बिना प्रत्यक्ष मानोगे तो अलौकिक होने से सिद्धसाधन होगा, लौकिक मानने पर विरोध है। लौकिक या अलौकिक मानस प्रत्यक्ष भी नहीं हो सकता, आत्मा तथा आत्मा के गुणों का ही लौकिक प्रत्यक्ष होता है, उन विषयों के ज्ञानरूप सन्निकर्ष होने ही पर अलौकिक मानस प्रत्यक्ष होता है, सर्व विषयक ज्ञान में ब्रह्मज्ञान सन्निकर्ष नहीं हो सकेगा, कोई स्मृति भी सन्निकर्ष नहीं क्योंकि अनुभव की अपेक्षा रहेगी। ब्रह्मत्वरूप सामान्य संनिकर्ष नहीं क्योंकि ब्रह्मत्व सामान्य ही नहीं है, सभी समानों में रहने वाला सामान्य होता है, ब्रह्मत्व ब्रह्म ही में रहता है, ब्रह्म भी नहीं हो सकता वह वृत्ति नहीं है, व्यापकत्व तो विभुत्व रूप उसमें रहता है, सर्ववृत्तित्व नहीं है, समानों में सम्बन्धित्व रूप सामान्य लेंगे तो भी उसी रूप से ज्ञान होगा, सभी ब्रह्मसम्बन्धी हैं ऐसा ज्ञान होगा, सिद्धसाधन ही होगा. ब्रह्मसम्बन्ध सामान्य होगा तब ब्रह्मसम्बन्धी ऐसा प्रत्यक्ष होगा, ब्रह्मसम्बन्ध का जिस सम्बन्ध से सन्निकर्ष में भान होगा उसी सम्बन्ध से प्रत्यक्ष में भान होगा। ब्रह्म के विभुत्व ज्ञान से ब्रह्म का सर्वसम्बन्धित्व ज्ञान होता है, वह सिद्ध है।

विशेष रूप से सबका ज्ञान यह द्वितीय कल्प भी नहीं बन पाता, विशेष रूप से भावों का ज्ञान प्रत्यक्ष-अनुमिति-उपमिति-शब्द-या स्मृति है?, सर्वज्ञ के बिना विशेष

रूप से ज्ञाता नहीं है, उसमें ब्रह्म ज्ञान का कोई उपयोग नहीं है, प्रत्यक्ष में विशेषण ज्ञान अपेक्षित है, ब्रह्मज्ञान विशेषण नहीं है, दूसरा अनुमिति पक्ष भी नहीं हो सकता है, उसमें ब्रह्मज्ञान व्याप्तिज्ञान या लिङ्ग नहीं है, ब्रह्म ज्ञान सादृश्य ज्ञान नहीं है, इसलिये तीसरा उपमिति पक्ष नहीं हुआ। चौथा शब्दज्ञान नहीं हो सकता क्योंकि उतने शब्दों का ज्ञान नही हो सकता, ब्रह्मज्ञान का उसमें उपयोग नहीं है, ब्रह्मज्ञान सभी का अनुभव नहीं जिससे सभी की स्मृति नहीं हो सकती, ब्रह्मज्ञान को सर्व विषयक ज्ञान कहें तो सामान्यरूप से विशेषसर्वविषयक कहते हैं या विशेष रूप से सर्वविषयक कहते हैं, पहला नहीं होता क्योंकि ब्रह्मत्व सामान्य नहीं है ऐसा पहले कहा गया है, दूसरे सामान्यरूप से ज्ञान में ब्रह्मज्ञान का कोई उपयोग नहीं है। सामान्य में प्रकारता रहने पर भी विशेष्यता सामान्य वाले सभी विशेष व्यक्तियों में विश्रान्त होगी। सर्वविषयकत्व का निर्वचन कठिन होगा। और भी—जिस रूप से अनुभव उसी रूप से स्मृति अनुभवसिद्ध है। अन्यथा प्रमेयत्व रूप से अनुभव से ही विशेषरूप से सभी की स्मृति होकर कृतकृत्य हो जायेगा, श्रुति अपूर्व बोधक नहीं होगी। विशेषरूप से सभी का ज्ञान पहले असिद्ध है।

उपादान ज्ञान से सभी जगत् उपादेयों का ज्ञान होता है ऐसा वेदान्तियों का व्याख्यान मानकर भी विचार करने पर ठीक बैठता नहीं, उपादान ज्ञान से उपादेय ज्ञान असिद्ध है, कपाल ज्ञान से घट ज्ञान नहीं देखा जाता, कपालकार्यत्वरूप से जैसे घट का ज्ञान होता है उसी प्रकार ब्रह्मोपादानकत्व रूप से सभी जगत् का ज्ञान हो जायेगा, किन्तु वह यहाँ इष्ट नहीं है, विशेष रूप से सभी का ज्ञान इष्ट है, वह भी जगत् में ब्रह्मोपादानकत्व का ज्ञान होने पर ही होगा केवल ब्रह्मज्ञान से नहीं होगा, उपादान और उपादेय के अभेद से उपादान ज्ञान से उपादेय का ज्ञान हो जायेगा ऐसी कल्पना भी निष्फल है, दोनों का अभेद नहीं सिद्ध है, अनेक उपादेयों का एक उपादान भी नहीं देखा जाता, मिट्टी भी प्रति उपादेय के लिये भिन्न-भिन्न है, कार्यों का भेद देखा गया है उसके अनुसार ब्रह्म भी नाना हो जायेगा। मृत्तिकात्व रूप से सभी मृत्तिका ही है ऐसा कहें तो इससे क्या चाहते हैं ? यह कहना चाहिये, क्या नाना ब्रह्म ब्रह्मस्वरूप से एक है ऐसा चाहें तो सिद्धान्त विरोध है, उपादेय नाना होने से और उनका तादात्म्य होने से ब्रह्म में नानात्व की आपत्ति होगी ही, और भी —उपादान

ग्रौर उपादेय में तादात्म्य मानने पर पट-घट ग्रादि के अनुत्पाद ग्रौर विनाश दशा में कपाल ग्रौर तन्तु आदि नहीं दीख पड़ना चाहिये, कार्य के न रहने पर भी जब कारण रहता है तब कार्य कारण का तादात्म्य दृष्टविरोध है, कार्यों का नाश नहीं किन्तु तिरोधान है, उपादन रहने पर तिरोहित उपादेय रहता है ऐसा भी केवल कहना है वस्तुस्थिति वैसी नहीं, तिरोहित ग्रौर ग्रतिरोहित का तादात्म्य कैसा ?, उपादान का भी तिरोधान होना चाहिये। और भी देखें तिरोधान ग्रौर अतिरोधान अविरुद्ध हैं ?। अविरुद्ध होने पर अतिरोधान के ऐसा तिरोधान में भी वस्तु दीख पड़े। तिरोधान के ऐसा अतिरोधान में भी न दीख पड़े। यदि तिरोधान और ग्रतिरोधान विरुद्ध हैं तो समानकाल में कार्य-कारण का तिरोधान-अतिरोधान कार्य-कारण के भेद को सिद्ध करते हैं। भेद और ग्रभेद रूप तादात्म्य मानकर भी समाधान संभव नहीं है, ग्रविरोधी भेदाभेद का तादात्म्य मानने पर सभी जगह तादात्म्य की आपत्ति होगी, विरोधी भेदाभेद को तादात्म्य मानने पर जैन मत के ऐसी आपत्ति होगी, इसलिये ग्रभेद ही तादात्म्य है, ग्रभेद मानने पर घटज्ञान होने पर ब्रह्मज्ञान हो जायगा, घटत्व रूप से ब्रह्म ज्ञान होने पर भी निर्धर्मिक मोक्ष के उपयोगी ब्रह्मज्ञान नहीं हुग्रा, सो भी ठीक नहीं है ब्रह्म निर्धर्मिक नहीं है, तादात्म्य रूप उसमें सिद्ध है, भेदाभावरूप तादात्म्य भी धर्म है, ग्रभाव ग्रधिकरण स्वरूप होने पर भी स्वरूप भी धर्म है, इसलिये निर्धर्मिक ब्रह्मज्ञान तत्त्वज्ञान नहीं है। उपादान से भिन्न उपादेय असत् है, इसलिये उपादान ज्ञान से उपादेय का ज्ञान होगा, यह कथन विरुद्ध है, ग्रसत् का ज्ञान ही नहीं होता, ग्रसत् का उपादान नहीं होगा, ग्रसत् का ज्ञान मानेंगे तो उपादान ज्ञान के बिना ही होगा, व्यावहारिकी सत्ता उपादेय में भी मानते हैं इसलिये उसका ज्ञान हो सकता है सो भी ठीक नहीं। व्यावहारिक ग्रौर प्रातिभासिक का ब्रह्मज्ञान से बाध ही वेदान्ती मानते हैं, ज्ञान नहीं, और भी—श्रुति में ब्रह्म और सर्व पद है, ब्रह्म की पारमार्थिक सत्ता ग्रौर सबकी व्यावहारिक सत्ता कैसे आई ?, दूसरी जगह ब्रह्म भिन्न को ग्रसत् कहने से आई ऐसा कहें तो विकल्प क्यों नहीं होगा ?, ग्रसंभव होने से कहेंगे, कैसे असंभव ? यह प्रश्न होगा, इस प्रश्न के समाधान के लिये तर्क के शरण में स्वस्थ होंगे तो वेदार्थ विचार में भी तर्क कवच को लीजिये, श्रुतियों में तर्क के अनुकूल ही है इसकी घोषणा कीजिये, आपकी भक्ति सम्पन्न हुई।

इसलिये जैसे-जैसे विचार कसोटी पर कसते हैं एक विज्ञान से सर्वज्ञान प्रतिज्ञा वैसे वैसे रंगा के ऐसा विला जाती है, उसमें भगवती उपनिषद् का तात्पर्य वर्णन कलङ्कित करता है।

और भी—तमेव विदित्वा इत्यादि, आत्मा वा रे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्य इत्यादि दूसरी श्रुतियों से आत्मज्ञान को मोक्ष का उपयोगी कहा गया है, सभी विषयकज्ञान पैदा करने का यह श्रुति का आयास किस लिये है ? इसका समाधान नहीं होता, वैसे—उपक्रम और उपसंहार बल से 'तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि' इत्यादि वाक्य बल से ब्रह्म की सिद्धि और उसके ज्ञान में श्रुति का तात्पर्य है न कि सभी के ज्ञान में। और उस प्रकार किस पदार्थ का ज्ञान विशेषरूप से मोक्ष में उपयोगी है ? इस जिज्ञासा पर—कहीं पञ्चकोश आदि वाक्य से आनन्दमय का, कहीं लिङ्ग शरीर का, कहीं प्राण का, ओंकार का, चक्षु का, तेज सूर्य का, न्याय स्मृति से सोलह पदार्थों का अथवा प्रमेय पदार्थों का, काणाद स्मृति से छ पदार्थ और उनके साधर्म्य तथा वैधर्म्य का ज्ञान विहित हुआ है, उसपर मुमुक्षुओं को संशय होगा, उसके निवारण के लिये ये प्रतिज्ञा मानी हुई श्रुतियाँ ब्रह्मज्ञान विशेषरूप से मोक्ष में उपयोगी है, इसका विधान करती हैं। ब्रह्मज्ञान हो जाने पर मोक्षरूप फल में सभीं के ज्ञान का फल है प्रतीक उपासना आदि, उन सबको और श्रुति तथा स्मृतिमूलकों का श्रुति विधान करती है। इस प्रकार ज्ञान का फल सिद्ध हो जाने पर दूसरे अविज्ञात भी विज्ञात के ऐसे हो जाते हैं, इसी में श्रुति का तात्पर्य वर्णन करना चाहिये, जैसे आजकल भी व्यवहार किया जाता है कि मुख्य विषय का ज्ञान हो जाने पर उसके सम्बन्धी दूसरे भी ज्ञात होते हैं, इत्यादि।

शङ्का—सभी वेदान्त वाक्यों का अद्वैत ब्रह्म में तात्पर्य है, 'सभी जगत् ब्रह्म मय है' इत्यादि श्रुतियाँ सभी को ब्रह्मरूप बताती है, सभी का ज्ञान ब्रह्मज्ञान नहीं है।

समाधान—अद्वैत का सजातीय द्वितीय रहित में तात्पर्य हैं वह ब्रह्म का विशेषण है, ब्रह्ममय शब्द का ब्रह्म व्याप्त अर्थ है, अन्यथा मयट् का प्राचुर्य अर्थ करने में ब्रह्म नाना हो जायेगा, विकार अर्थ में ब्रह्म विकारी हो जायेगा।

परमार्थ दशा में सभी एक ब्रह्म है, ऐसा कहने पर पूछा जायेगा कि श्रुतियों का व्यावहारिक में प्रामाण्य है कि नहीं ?, यदि प्रामाण्य है तो व्यावहारिक भेद भी प्रमाण

सिद्ध हुए द्वैत हुआ, यदि प्रामाण्य नहीं है तो सभी व्यवहार अप्रामाणिक हो जायेंगे, तब वेदान्ती अपने मत को वादि या सभ्य को बताने में समर्थ हैं या नहीं ?, यदि समर्थ हैं तो वाद व्यवहार दशा में ही होगा, व्यावहारिक प्रमाण हो गया, अप्रमाणिक उपदेश करता हूँ ऐसा स्वयं कहे हुए के वचन पर कौन श्रद्धा करे ?। मुझे किसी पक्ष की स्थापना नहीं करनी है यही समाधान हो तो मूक के ऐसा भीतर ही गुडगुड करते हुए वाद से वहिष्कृत होगा।

इस प्रकार यदि वितण्डा वाद को लेकर वादी से उपस्थापित जगत् का पारमार्थिक सत्त्व का केवल निषेध करें तो तुल्य युक्ति से ब्रह्म का भी असत्त्व सिद्ध हो, यदि अपने मत की स्थापना के लिये जल्प को अपनायें तो जगत् भी सत् हो जायेगा। इस प्रकार वाद निर्णय समाप्त।

श्रुति दृष्टान्त से उपादान ज्ञान से उपादेय ज्ञान का समर्थन किया गया है; उसका अभिप्राय देखा जाय, श्रुतियों में अनुकूल तर्कों का उल्लेख है ऐसा पहले कहा ही गया है। एक मृत्पिण्ड ज्ञात होने पर सभी मृन्मय के ज्ञान में श्रुति का तात्पर्य नहीं है क्योंकि वह असिद्ध है, सभी प्रमाणों में शिरोमणि श्रुति प्रमाणान्तरों से बाधित अर्थ को कैसे दृष्टान्त करेगी ?। एक मृत्पिण्ड के ज्ञान से सभी मृन्मयों के ज्ञान में बुद्धिशालियों का अनुभव नहीं है, किन्तु सभी मृन्मयों में अनुगत मृत्तिका ही प्रधान है, उसमें एक का परिज्ञान होने पर औरों में कोई विशेष फरक न होने से और मृन्मय या मृत्पिण्डों के ज्ञानों से अथवा उन वस्तुओं से मनुष्य निवृत्त हो जाते हैं, उसी प्रकार सभी का मूलभूत ईश्वर को समझकर और ज्ञातव्य अवशिष्ट नहीं रहता इसी का समर्थन दृष्टान्त श्रुति करती है, वहाँ मृन्मयों में मृत्तिका का प्राधान्य दिखाने के लिये 'मृत्तिकेत्येव सत्यम्' इत्यादि कहा गया है।

और भी—समाधेय प्रतिज्ञा के श्रवण से भी निमित्त और असमवायिकारण के ज्ञान से भी कार्य का ज्ञान स्पष्ट बताया गया है, इससे उपादान और उपादेय में तात्पर्य नहीं है, प्रधान-अप्रधान-गौण-मुख्य भाव में तात्पर्य है, शब्द का दुन्दुभि निमित्त कारण है उपादान नहीं, दुन्दुभि का आघात असमवायिकारण है, यदि सभी का ब्रह्म ही उपादान कारण है तो मृन्मयों का भी वही उपादान होगा मृत्तिका को क्यों दृष्टान्त

किया गया ? । सत्य के ज्ञान से असत् ज्ञान तो प्रसिद्ध ही हैं । ब्रह्मज्ञान से शशशृङ्ग आदि का ज्ञान किसी को अभिमत नहीं है, शुक्ति ज्ञान से भी आपके मत में भी रजत का बाध तथा उच्छेद होता हैं । उस प्रकार सत्य ब्रह्मज्ञान से असत् कार्य का ज्ञान आकस्मिक ही हुआ । और भी—ब्रह्म साक्षात् घट आदि रूप से परिणामी होगा तो विकारी हो जायेगा । परिणामित्व और विकारित्व का व्याप्य व्यापक भाव है । अन्यथा मृत्तिका भी निर्विकार हो जाय ।

माया का साक्षात् परिणाम मानकर ब्रह्म के विकारित्व के वारण से ही कठिनाई नहीं जाती तब ब्रह्म उपादान ही नहीं होगा, माया का उपादान ब्रह्म परम्परा से जगत् का भी उपादान हो जायेगा, ऐसा कहें तो माया सादि या अनादि है ?, पहले पक्ष में उसी का उपादान होने से ब्रह्म विकारी हो जायेगा, अविद्या रूप माया के पहले असंसार हो जायेगा, माया सत् होगी तो द्वैत हो जायेगा, माया असत् होगी तो जगत् असद् उपादान वाला हो जायेगा, असत् उपादान या उपादेय नहीं होता । सत् है तो असत् नहीं, असत् है तो सत् नहीं । इनका परस्पर परिहार है इसलिये तीसरा कल्प नहीं हो सकता, इसलिये 'रथ नहीं रथयोग नहीं मार्ग नहीं होता इत्यादि श्रुतियों से स्वाप्निक सृष्टि का निषेध किया गया है, क्योंकि वे सत् नहीं हैं असत् है, तृतीय कल्प होता तो निषेध कैसे होता ? । माया अनादि हो तो उसका उपादान ब्रह्म न हुआ, एक विज्ञान से सर्वविज्ञान की प्रतिज्ञा न ही बनेगी, अनादि का भी उपादान ब्रह्म है इसमें श्रद्धा नहीं हो सकती । ब्रह्म को सभी का उपादान बनाने के लिये दूसरे अधिकरण से वेदान्ती आकाश को ब्रह्मजन्य सिद्ध करते हैं, जो कि क्षीर दधि के ऐसा ब्रह्म का जगत् परिणाम नहीं है, किन्तु रज्जु सर्प के ऐसा है जिसको विवर्त कहते हैं, उस प्रकार ब्रह्म विकारी न हो पाता, सो भी ठीक नहीं है, वहाँ सर्प का उत्पाद स्वीकार करने पर सर्पज्ञान भ्रम नहीं हो सकेगा, सभी के मत में उसके अभाववाले में उसको विशेषण होने से भ्रमज्ञान होता है, यहाँ तो सर्प हो गया भ्रम कैसे ? । इसीसे मध्यस्थ ऋषि भी उससे भिन्नरूपवाले में प्रतिष्ठा वाला मिथ्या ज्ञान है ऐसा लक्षण स्वीकार करते हैं । और उपादान ज्ञान से उपादेय की निवृत्ति ही वेदान्त सिद्धान्त है कार्यज्ञान नहीं ऐसा पहले कहा गया है । प्रपञ्च विरोधियों का अब प्रपञ्च वश ।

पञ्चमी से उपादानत्व श्रुत नहीं है, प्रकृति शब्द से पाणिनि सूत्र में प्रधान आदि कारण का कथन है, 'मौर्ख्याद् दुःखिनो जाताः, बलाद् भाग्याद् वा विजयो जातः'। इत्यादि प्रयोगों में उपादान न होने पर भी विद्वानों का भी स्वारसिक व्यवहार होता है, हेतु में अथवा ल्यप्लोप में इन प्रयोगों में पञ्चमी कहेंगे तो प्रकृत में भी वैसी गति की जायेगी. ब्रह्म जगत् का हेतु भी है। 'येन जातानि' यहां उसका तृतीया से अनुवाद है।

अथवा धूमाद् अग्निमान् में जैसे पञ्चमी का जन्यत्व अर्थ करते हैं उसी प्रकार जिससे जन्य उत्पाद वाले भूत हैं ऐसा अर्थ किया जायेगा। या आधार में सर्वविभक्ति के अर्थ वाला तसि प्रत्यय समझे, 'हिमालयाद् गङ्गा प्रभवति' इत्यादि में जैसे हिमालय से गङ्गा का प्रथम प्रकाश होता है, वैसे ही प्रथम जगत् का सर्जन ईश्वर के यत्न से होता है, 'जन्माद्यस्य यतः' इस व्याससूत्र में भी हेतु रूप से निर्देश है, अभिध्या भी इच्छा है, कर्ता ही में इच्छा की आवश्यकता देखी जाती है। उस प्रकार ब्रह्म जगत् का कर्ता है, श्रुति से उपदिष्ट अभिध्या होने से जो अभिध्यावान् है वह कर्ता देखा गया है जैसे घट-कर्ता कुलाल इस अनुमान से ब्रह्म कर्ता है, 'एक मैं बहुत होऊँ सृष्टि करूँ' इस श्रुति के अभिध्यान से भी उपादानत्व नही आता, किन्तु कर्तृत्व या हेतुत्व आता है। एक में बहुत का तादात्म्य नहीं हो सकता, लोक में भी प्रजासृष्टि का अभिध्यान है पुत्रात्मा का पिता उपादान नहीं है, 'न पैदा होता है न मरता है' इत्यादि गीता से तथा दूसरे प्रमाणों से आत्मा को नित्य माना गया है। शरीर अवयवी का अवयव उपादान होता है। उसका भी पिता की आत्मा या शरीर उपादान नही हो सकता, उपादान के नाश से उपादेय का नाश सर्वसम्मत है, पिता के नाश के बाद पुत्र का जीवन इष्ट है इसलिये पिता उपादान नहीं है। कारण है इतना ही आयेगा, इस प्रकार अभिध्या के कारण ब्रह्म में उपादानता नहीं होती।

प्रलय का अधिष्ठान होने से भी ब्रह्म की उपादानता निश्चित नहीं हो सकती, कहीं २ कार्य का नाश उपादान में रहता है, किन्तु सभी जगह कार्यनाश को उपादान में रहने का नियम नहीं है। जहाँ उपादान नाश से उपादेय कार्य का नाश होता है वहां उपादान पहले नष्ट हो जाता है उपादेय नाश उपादान में कैसे रहता है? इसलिये नैयायिकों के यहाँ मतभेद से देश काल या आकाश में रहता है। वेदान्तियों के यहां रज्जु से अवच्छिन्न चैतन्य में रहने वाली अविद्या सर्प को बनाती है। वहां सर्प का

उपादान अविद्या है। रज्जु प्रत्यक्ष से अविद्या का नाश होता है, तब सर्वनाश अविद्या में कैसे रहेगा, उससे ब्रह्म निमित्त कारण है व्यापक है, सभी जगह रहने से अधिष्ठान हो सकता है किन्तु उपादान नहीं हो सकता। इसलिये दूसरी श्रुतियों में ब्रह्म का आकाश शब्द से अभिधान है। ब्रह्म भी आकाश के ऐसा निस्पर्श नीरूप है, अवकाश देने में समर्थ है, उस रीति से ये श्रुतियां ब्रह्म को नित्य तथा विभु व्यवस्थित करने में लगी हैं, उपादानत्व नहीं बताती। ब्रह्म का परिणाम नहीं हो सकता यह पहले भी कहा गया है। नैयायिकों के खण्डन के लिये वेदान्त में प्रसिद्ध युक्तियों को भी लगालें। ब्रह्म का परिणाम सम्पूर्ण रूप से होता है या आंशिक रूप से? पहले पक्ष में जगत् से भिन्न ब्रह्म नहीं रहेगा। जगत् रूप से अनित्य हो जायेगा आंशिक परिणाम मानने पर अंशी हो जाना ही दोष है। तथा ब्रह्म विनाशी है अंशी होने से, पट के ऐसा, इत्यादि अनुमानों का भी अवसर आ जायेगा। जो अपने स्वरूप से सब जगह अनुगत है इसी लिये परिणाम है। और वह ब्रह्म हैं तो भी वह परिणाम नहीं है किन्तु विभुत्व है।

और भी ब्रह्म को आत्मा रूप मानकर भ्रमज्ञान का विषय बनाते हैं वह ठीक नहीं है, स्वसंवेदन प्रत्यक्षसिद्ध निर्विभाग आत्मा का भ्रम कैसे? शुक्तिका आदि में सामान्य रूप से ज्ञान और विशेष रूप से अज्ञान रहने पर दूसरे रजत के आरोप से शुक्ति में रजत का भ्रम होता है, ब्रह्म में जगत् का भ्रम कैसे करेंगे? ब्रह्म निरंश है, उसमें सामान्य और विशेष अंश होते नहीं, सामान्य रूप से ब्रह्म का ज्ञान कैसे? ब्रह्म अज्ञात है तब उसमें भ्रम हो सकता नहीं, जब ज्ञात है तब वह प्रत्यक्ष है, तो भी भ्रम कैसे? शुक्ति स्वरूप को जानता हुआ रजत भ्रम नहीं करता, इसलिये जगत् ईश्वर का विवर्त है ऐसी व्यवस्था ठीक नहीं है।

और भी—योनि शब्द भी निमित्त का बोधक है उपादान कारण का बोधक नहीं, माता की योनि भी सन्तान के शरीर का उपादान नहीं है। यदि उपादान होगा तो एक योनि से अनेक सन्तति के शरीर का निर्माण नहीं होगा, पट नाश के बिना उसी तन्तुओं से दूसरे पट का निर्माण नहीं होता।

और भी—उपादान और उपादेय पृथक् नहीं रहते, तथा उपादान का नाश होने पर उपादेय नहीं रहता। इत्यादि पहले कहा गया है, इसलिये योनि शब्द से निमित्त कारण अभिप्रेत है, अथवा ऋक् संहिता के अनुसार व्यापक ब्रह्म को स्थान भी कह

सकते हैं, स्थानवाचक भी समन्वय संभव है, 'जिसे ऊर्णनाभि बनाता है और ग्रहण करता है' इस दृष्टान्त से भी उपादानता नहीं आती, ऊर्णनाभि उर्णा का उपादान नहीं है।

इससे व्यास सूत्र ईश्वरसिद्धिपरक हैं, उपक्रम में 'जन्माद्यस्य यतः' इत्यादि हेतु निर्देश किया गया है, 'आत्मकृतेः परिणामात्' इस सूत्र का अर्थ है कि परमात्मा के यत्न का फल जगत् है। इससे ईश्वर है, आत्मा का परिणाम ऐसा अर्थ करने पर कृति पद व्यर्थ होगा।

**और भी**—साक्षात् कर्ता का बोधक ( उसने ईक्षण किया ) ( उसने प्राण की सृष्टि किया ) इत्यादि श्रुतियाँ हैं। उससे केवल ईक्षा या प्राणसृष्टि का कर्ता बताया गया, सभी का कर्ता नहीं बताया गया ऐसा न समझें ये सब सभी का उपलक्षण है, अथवा इससे अनुमान प्रयोग कर लें। ईश्वर कर्ता है ईक्षणपूर्वक यत्न से कुलाल के ऐसा, ईश्वर कर्ता है, प्राण की सृष्टि करने से, कुलाल के ऐसा, इत्यादि।

**शङ्का**–ईश्वर को पक्ष बनाकर अनुमान करने में आश्रयासिद्धि दोष है, क्योंकि अभी ईश्वरत्व सिद्ध नहीं है, यदि श्रुतिसिद्ध ईश्वर को पक्ष बनायेंगे तो श्रुति से उपादान ईश्वर सिद्ध है। ईश्वर को उपादान भी मानना पड़ेगा। इत्यादि भामती में कहा गया है।

**समाधान**—पहले वर्णन किया गया है कि श्रुति से ईश्वर को उपादान नहीं कहा गया है, किसी प्रकार लक्षणा से उपपादन करें तो उसमें तात्पर्य नहीं है यह भी दिखाया गया है। श्रुतिसिद्ध ईश्वर को पक्ष बनाने में कोई बाधा नहीं है, ईश्वर पक्ष बिना भी ईश्वरसिद्धि का अनुमान प्रयोग मुक्तावली कुसुमाञ्जलि आदि में मिलता है।

**और भी**-श्रुतिस्थ ब्रह्मपद प्रतिपाद्य कर्ता है, ईश्वरत्व होने से, 'इसके प्रशासन में हे गार्गि सूर्य चन्द्रमा उपर धारण किये हैं' इत्यादि श्रुतियों से ईश्वरत्व भी सिद्ध है, राजा वैवस्वत के ऐसा ?। इति।

## जगत् के असत् उपादान का खण्डन
## उसमें पूर्वपक्ष

स्थूलों का असत् से ही उत्पाद हो जायेगा, समवायिकारण परमाणु कल्पना में प्रमाण नहीं है, भगवती श्रुति कहती भी है 'यह दृश्यमान जगत् पहले असत् ही था,

इत्यादि। इसी से बीज से अङ्कुर नहीं होता किन्तु बीज विनाश से होता है, वैसे ही पूर्वपक्ष का 'अभाव से भाव की उत्पत्ति होती है, बीज के उपमर्दन के विना अङ्कुर का प्रादुर्भाव नही होना इससे' न्याय सूत्र है, सभी जगह अविद्यमान की उत्पत्ति होती है ऐसा देखा जाता है, अन्यथा विद्यमान की उत्पत्ति विरुद्ध है, और कार्य को पहले से सत् मानने पर कारणों का व्यापार व्यर्थ होगा। यह असत् का उत्पाद अभाव को कारण मानने पर संगत होता है।

## पूर्व पक्ष का खण्डन

पूर्व पक्ष ठीक नहीं है, 'अनुपमृद्य प्रादुर्भावात्' यह वाक्य व्याघातार्थक है, अनुपमृद्य में ल्यप् प्रत्यय है उपमर्द पूर्वकालिक सहायक क्रिया है, प्रादुर्भाव प्रधान क्रिया है, दोनों का कर्ता एक होना चाहिये, यहाँ नहीं है, बीज का उपमर्द है अङ्कुर का प्रादुर्भाव है, बीज उपमर्द का कर्म हो तथा उपमर्द का भी कर्ता अङ्कुर हो, इस प्रकार समान कर्ता हो सकता है, तो भी बीज के उपमर्द के वाद होने वाला अङ्कुर पहले असत् अविद्यमान है, वह उपमर्द का कर्ता कैसे होगा? इत्यादि व्याघात को समझकर आगे समझने का प्रयास करना चाहिये।

क्योंकि पहले जो सत् है उसी का उपमर्द होगा, असत् का उपमर्द नहीं हो सकता, प्रदुर्भाव भी असत् का होगा, जो पहले सत् है उसी का उपमर्द होगा, उसका प्रादुर्भाव नहीं होगा। जो आगे पैदा होने वाला असत् अङ्कुर है उसका उपमर्द नहीं होता, बीज का उपमर्द होता है, भगवान् अक्षपाद कहे हैं 'प्रयोग व्याघात है' इस सूत्र से।

शङ्का—अतीत और अनागत अर्थ में भी कारक शब्दों का भाक्त प्रयोग होता है, टुटे हुए घड़े को शोचता है, यहाँ अतीत अविद्यमान घट कर्म कारक बना है, टुटे घड़े के कपाल हैं, यहाँ अतीत अविद्यमान घट का वर्तमान कपालों से सम्बन्ध व्यवहार है, प्रभूत कुम्भ है यहाँ भी भूतकाल के भवन का कर्ता घटों का वर्तमान में प्रयोग। भावी अविद्यमान असत् पुत्र 'पुत्र पैदा होगा' इसमें कर्ता कारक है। पैदा होने वाले भावी पुत्र का अभिनन्दन करता है यहाँ वैसा पुत्र कर्मकारक वना है। आगे पैदा होने वाले पुत्र का नाम करता है, यहाँ अविद्यमान भाविपुत्र का आधुनिक नाम करण से सम्बन्ध

जैसे रस्सी से भिन्न है वैसे शब्द भी ज्ञान से भिन्न हो जायेंगे। सभी अध्यस्त मिथ्या होते हैं उस प्रकार मिथ्या शब्द का यहाँ विचार नहीं है। दूसरा प्रसिद्ध नहीं है, वास्तव में किसी ने ज्ञान का परिणाम नहीं माना है, सावयव वस्तु का ही परिणाम माना जाता है। तो भी आहङ्कारिक पञ्चभूतों का, सावयव अन्तःकारण का, अज्ञान या माया का, सांख्य सम्मत बुद्धि का, परिणाम हो क्या हानि है? ऐसा नहीं कहना चाहिये, पञ्चभूतों का गुणत्व पहले खण्डित है, अविद्या माया का परिणाम ब्रह्म को छोड़कर सभी हैं, तो भी आकाश काल के ऐसे नित्य हो जायेंगे, सृष्टि से प्रलय तक रहने वाले उस पक्ष में नित्य कहे जाते हैं। बुद्धि और अन्तःकरण एक ही तत्त्व है, कार्यभेद से उसके अनेक नाम हैं। शब्द अन्तःकरण में नहीं रहता, वाह्य इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होने से, घट आदि के ऐसा, इत्यादि अनुमानों से शब्द ज्ञानरूप नही हो सकता, शब्द को ज्ञानरूप मानने में कोई प्रमाण नहीं है। ज्ञान और शब्द का भिन्न-भिन्न इन्द्रियों से प्रत्यक्ष होने के कारण विरुद्ध है। ज्ञान का शब्दरूप से परिणाम सिद्ध होने पर शब्द की ज्ञानरूपता सिद्ध होगी, शब्द की ज्ञानता अनुभूत होने पर ज्ञान का परिणाम होगा इस प्रकार अन्योन्याश्रय है।

इसी प्रकार शब्द के उपादान में ज्ञानत्व होता तो शब्द में भी ज्ञानत्व आ जाता, शब्द यदि ज्ञान है तो १ निर्विषयक २ शब्दस्वरूपविषयक अथवा उसके अर्थ विषयक है ३। निर्विषयक ज्ञान नहीं होता इसलिये ज्ञान नहीं है। दूसरे पक्ष में श्रोत्र व्यर्थ हो जायेगा, ३ में शब्द का उसके अर्थ के साथ शक्तिग्रह व्यर्थ हो जायेगा।

## ११—शब्द अतिरिक्त द्रव्य है

आकाश में रहने वाला नित्य विभु शब्द द्रव्य है। जितने वर्ण व्यवस्थित हैं उतना शब्द है। वे वर्ण अनेक नहीं हैं, क् एक ही है अनेक नहीं। उन नित्य वर्णों में तारत्व-मन्दत्व आदि अनेक अनित्य गुण हैं, न्याय के नित्य आत्मा के ज्ञान आदि अनित्य गुण हैं, नित्य आकाश के अनित्य शब्द जैसे गुण हैं वैसे नित्य वर्णों के तारत्व आदि अनित्य गुण हैं। यदि मञ्जूषादर्शित रीति से वर्णों के उच्चारण के समय ध्वनि भी अवश्य होते हैं तब तारत्व आदि गुण ध्वनिरूप ही है। वर्ण विभु हैं, दिशायें अवकाश दान में समर्थ न हो तो आकाश भी एक दूसरा द्रव्य रहे। इस प्रकार शब्द

दसवाँ द्रव्य और ध्वनि ग्यारहवाँ द्रव्य है ऐसा मेरा दर्शन हुआ। क्योंकि विशेष गुण और क्रिया न होने से भूत और मूर्त में नहीं आयेंगे, बाह्य इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होने से दिशा-काल आत्मा नहीं हैं।

## १२-१३—वर्णों में स्पर्श और वेग नहीं है

क्रिया के निरास से ही प्रायः स्पर्श और वेग का निरास समास हैं; इसके विवेचन में विस्तार नहीं किया जाता, स्पर्श होता तो त्वगिन्द्रिय से प्रत्यक्ष होता, परिमित परिमाण वालों में वेग होता है वर्णों में विभुत्व होने से वेग नहीं हो सकता।

## १४—नित्यानित्य विचार

मीमांसक-वेदान्ती-तथा कुछ वैयाकरण वर्णों को नित्य मानते हैं। अक्षपाद के वेदान्ती विपक्षी स्थिरता के पक्षपाती है, उनके यहाँ ब्रह्म के बिना सभी विनाशी है, सृष्टि के आरम्भ में वर्ण पैदा होकर प्रलय तक रहते हैं। उनके मत का खण्डन तो उनके सिद्धान्त के खण्डन से होगा। ब्रह्म भिन्न कोई नित्य नहीं है यह उनका सिद्धान्त है, उसका खण्डन विशाल होगा, यहाँ अवसर नहीं पायेगा। इसलिये यहाँ क्षणिकत्व और स्थिरत्व ही का विवेचन है। स्थिरत्व सिद्ध होने पर नाश का कारण न होने से अर्थात् नित्यत्व आजायेगा।

## १५—क्षणिकत्व साधन

शब्द अनित्य है, उत्पत्ति वाला होने से, पट आदि के ऐसा, इस अनित्यत्व साधक अनुमान में उत्पत्ति हेतु है, अभिव्यक्ति के खण्डन से ही उत्पत्ति हेतु प्रसिद्ध होगा, इसलिये अभिव्यक्ति खण्डन की न्यायभाष्य की युक्तियाँ है?। किसी वस्तु का अभिव्यञ्जक प्रदीप आदि जिस देश में वस्तु है उस देश में रहकर अभिव्यक्ति करता है, वैसे शब्दों के उत्पादक संयोग और विभाग नहीं हैं, इसलिये वे अभिव्यञ्जक नहीं होंगे। भेरी आदि के संयोग और विभाग से दूर में शब्दों का श्रवण होता है, केवल दूर में ही नहीं किन्तु संयोग-विभाग के विनाश के बाद भी शब्दसन्तान द्वारा शब्द का श्रवण होता है। प्रदीप के विनाश के बाद प्रत्यक्ष नहीं होता, इसलिये संयोग-विभाग शब्द के अभि-व्यञ्जक नहीं हैं किन्तु उत्पादक हैं। २ तीव्र भेरीशब्द वीणाशब्द को अभिभूत करता

है मन्द नहीं ऐसा अनुभव है, इस अनुभव का निर्वाह अनित्य पक्ष में संभव है, नित्य शब्द पक्ष में मन्द-तीव्र संयोग कुछ नहीं कर सकते, वर्णों के अभेद पक्ष में वही भेरी-शब्द कभी अभिभव करता है कभी नहीं, यह सिद्ध नहीं होता। ३ अभिव्यञ्जक से हटाने लायक कोई आवरण होता है। ऐसा अनुभव है, शब्द प्रत्यक्ष स्थल में कोई वैसा आवरण नहीं है, यहां वर्धमानोपाध्याय कहते हैं कि सम्बन्ध का विच्छेद आवरण है, शब्दों को विभु मानने पर हमेशा कान से सम्बन्ध है इसलिये आवरण नहीं संभव है।

दूसरी जगह संदेह किया गया है कि—ध्वनियों से हटाने लायक कोष्ठ के वायु आवरण माने जाय तो एक ध्वनि से कान का संस्कार होने पर विभु सभी वर्ण श्रोत्र से सम्बद्ध हुए एक साथ सुनायी पड़ने लगे। यदि संस्कारक ध्वनि नित्य शब्दों का संस्कार करें तो अवयव का संस्कार हो नहीं सकता तब वे संस्कृत शब्द दूसरी जगह भी सुनायी पड़ने लगे। श्रोत्र का संस्कार मानने पर दूसरे भी शब्द सुन पड़ने लगें।

## स्थिरतासाधन

अभिव्यक्ति की स्थापना—१ संयोग-विभाग अभिव्यञ्जक भी है, उनसे पैदा हुए ध्वनि सन्तान से कान तक गये हुए विद्यमान ही वर्णों की अभिव्यक्ति करते हैं, अथवा सर्वगामी परमाणुओं के परिणाम से सम्पन्न ध्वनि अभिव्यञ्जक होते हैं, उनके निमित्त संयोग-विभाग हैं। २ अभिभावक ध्वनि हैं वर्ण नहीं, ध्वनि अनित्य हैं तथा भिन्न-भिन्न हैं। ३ जैसे दीप चक्षु का सहकारी होता हुआ अभिव्यञ्जक है वैसे ध्वनि भी श्रोत्र का सहकारी अभिव्यञ्जक होता है, दीप वहाँ कुछ करता नहीं, क्योंकि तेजों का अत्यन्ताभावरूप तम है, वह नित्य है और निष्क्रिय है? पूर्वमीमांसा के अनुसार ध्वनि श्रोत्र और शब्द दोनों का संस्कार करता है। वाक्यपदीय ग्रन्थ में भी 'इन्द्रियस्यैव' इत्यादि कारिका से शब्द श्रोत्र दोनों का दृष्टान्त के साथ संस्कार बताया गया है। शब्द का संस्कार जिस देश को अवच्छेदक बना कर होगा उसी देश को अवच्छेदक करके अभिव्यक्ति होगी इसलिये दूसरी जगह अभिव्यक्ति नहीं होगी। निरवयव शब्दों का भी देश के साथ अवच्छेदकता सम्बन्ध हो सकता है, उस सम्बन्ध से कार्यकारण भाव मानने में कोई क्षति नहीं होती। श्रोत्र के संस्कार ध्वनि भी अपने अपने कारण से ही विशेष स्वभाव वाले होते हैं तथा उन उन वर्णों के लिये व्यवस्थित हैं 'सभी ध्वनि

सभी शब्दों को प्रकाशित नहीं कर सकते, इसलिये दूसरे शब्दों की अभिव्यक्ति की आपत्ति नहीं है। इस प्रकार शब्द नित्य है, श्रोत्र से प्रत्यक्ष होने से, शब्दत्व के ऐसा, अथवा असमवेत द्रव्य होने से, आत्मा के ऐसा, इत्यादि अनुमान भी निर्विघ्न होंगे। असमवेतत्व-अनाश्रितत्व-द्रव्यत्व पहले सिद्ध किये गये हैं। जैसे कि 'तस्मादकृत्रिमे' इत्यादि श्लोकवार्तिक है। 'इसलिये शब्द उत्पत्ति वाला नहीं है इसीसे विनाशी भी नहीं है, अर्थात् नित्य है नित्य का नित्य से सम्बन्ध से अनित्यत्व नहीं आता, जैसे नित्य आकाश और परमाणु का सम्बन्ध है। शब्द को चिरस्थायी माने विना व्यवहार नहीं बनेगा, पहले शब्द पैदा होना, फिर उसका प्रत्यक्ष होना, उसके बाद अनेक व्यवहारों में उसका बार-बार सुनना, तब शब्दशक्ति का विचार, उसके लिये उहापोह, व्यक्ति में या जाति में शक्ति है ? अथवा द्रव्यत्व-प्राणित्व या पशुत्व में शक्ति है ?, इन सभी को छाट कर अन्त में जो शब्द की गोत्व में शक्ति निर्णय करता है, इतने में बहुत समय लगता है, तब तक अवश्य शब्द रहता है, नैयायिकों के ऐसा दो क्षण रहने वाला मानने से काम नहीं चलता, इतने समय तक जब यह स्थिर रह गया, तब इसका स्वयं विनाश स्वभाव नहीं है, तब पीछे कौन कारण होगा जो इसका नाश करेगा ?, नाश का कारण नहीं इसलिये नित्य है।

## १६-१८—वर्णों का परमहत्व या विभुत्व

वर्ण परम महान् या विभु हैं, नित्य होते हुए सभी जगह उपलब्धि होने से, आत्मा के ऐसा, इस अनुमान से वर्णों का परमहत्त्वपरिमाण तथा विभुत्व सिद्ध होता है। दूसरे सावयव वस्तुओं की तरह ध्वनि तो महत्त्व परिमाण वाला है। सावयव होने से ही अणु नहीं है।

## २ - वर्णों का गुणत्व खण्डन

वर्ण गुण नहीं हैं, साक्षात् संनिकर्ष द्वारा इन्द्रियों से प्रत्यक्ष होने से, घट के ऐसा, अथवा आश्रित न होने से, आत्मा के ऐसा, इत्यादि अनुमानों से गुणत्व का खण्डन है, शब्द गुण है, चक्षु से अग्राह्य बहिः इन्द्रिय से ग्राह्य शब्दत्व जाति वाला होने से, स्पर्श के ऐसा, इत्यादि मुक्तावली के अनुमान प्रयोग में आश्रितत्व अथवा साक्षात् संनिकर्ष से अग्राह्यत्व आदि उपाधि की कल्पना करनी चाहिये।

## १९—आकाश के गुणत्व का खण्डन

सामान्य रूप से गुणत्व का निषेध होने पर आकाश गुणत्व या पञ्चभूतों के गुणत्व का भी निषेध हो ही चुका है; तो भी शब्द इन्द्रिय का गुण नहीं है, इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होने से, रूप के ऐसा; इन्द्रियगुण इन्द्रियों से गृहीत नहीं होते इस प्रसिद्धिमूलक अनुमान से श्रोत्ररूप आकाश के गुणत्व का निषेध होने पर सामान्य आकाश के गुणत्व का निषेध आ ही जायेगा।

## २०—वायु के गुणत्व का निषेध

शब्द वायु का विशेष गुण नहीं है, अयावद् द्रव्य भावी होने से, ज्ञान के ऐसा, जबतक आश्रयद्रव्य रहे तबतक रहने वाले यावद्द्रव्यभावी हैं, अर्थात् आश्रय के नाश से जिनका नाश होता है, वायु का स्पर्शगुण वैसा है, ज्ञान वैसा नहीं है, क्योंकि उसके आश्रय का नाश ही नहीं होता, वैसे ही शब्द भी है, वायु के नाश से शब्द का नाश नहीं होता, वायु के अनुसार शब्द होता तो वायु के मन्दगामी होने पर शब्द भी मन्द होता। वेग वाला वायु होने पर तीव्र शब्द होता। और सदा शीघ्रगामी पवन है। जल्दी ही एक जाता है, दूसरा आ जाता है, इस प्रकार पवनपरिवर्तन से सहसा शब्द परिवर्तन भी होने लगे, ऐसा अनुभव नही है, इसलिये शब्द वायु का गुण नहीं है, तथा—शब्द वायु का विशेष गुण नही है, त्वचा इन्द्रिय द्वारा प्रत्यक्ष न होने से, रूप के ऐसा, इत्यादि अनुमानों को भी विचारना चाहिये।

## २१—पञ्चभूतों के गुणत्व का निषेध

शब्द पांचों भूतों में नहीं रहता, ऐसा पहले सिद्ध किया गया है, उसी प्रकार पञ्चभूत गुणत्व का भी निषेध हो चुका है, जिसमें शब्द नहीं रहता उसका गुण कैसे हो सकता है ?। पृथिवी आदि के गुण श्रोत्र से ग्राह्य नहीं होते, वैसे ही यदि शब्द पृथिवी आदि के गुण होगा तो श्रोत्र से ग्राह्य नहीं होगा, शब्द श्रोत्रग्राह्य है इसलिये पृथिवी आदि का गुण नही है, ऐसा शास्त्रदीपिकाकार कहते हैं।

## ३—२२—२३—सात पदार्थों में अन्तर्भाव

जब वर्ण और ध्वनि दोनों को द्रव्य मान लिया गया है, द्रव्य में अन्तर्भाव से सातों पदार्थों में अन्तर्भाव हो गया।

क्षणिकत्व का खण्डन पहले ऐसा ही समझना चाहिये। क्षणिकत्व खण्डन से उत्पत्ति का खण्डन हो चुका है।

## २४—उत्पत्ति का खण्डन

उस पर भी-शब्द की यदि उत्पत्ति हो तो विनाश का कारण न होने से सर्वदा शब्द सुन पड़े, इसलिये शब्द की उत्पत्ति नहीं, यद्यपि नैयायिक उत्तर शब्द पूर्व शब्द का नाशक, अन्तिम शब्द का पूर्व शब्द नाशक है, इत्यादि कल्पना किये हैं, अगतिक की गति है, उसका कोई अनुगत स्वरूप नहीं बनता, अनित्य मानने के लिये उत्पत्ति माने, दूर श्रवण के लिये सन्तान मानें, किसी प्रकार नाश का उपपादन किये, उसकी अपेक्षा नित्य मान लेना ही ठीक है, और शब्द का विनाश प्रत्यक्ष भी नहीं होता। न्यायमत में भी शब्द का विनाश आकाश में रहेगा; आकाश अतीन्द्रिय है, अभाव प्रत्यक्ष में अधिकरण की योग्यता अपेक्षित है। इसलिये शब्द विनाश का प्रत्यक्ष नहीं होता। कुसुमाञ्जलि में शब्दविनाश प्रत्यक्ष के लिये समारोह किया गया, तो भी अयोग्य आधार में अभावप्रत्यक्ष का कोई उदाहरण नहीं मिला।

## २५—अभिव्यक्ति की स्थापना

जब तक अभिव्यञ्जक रहता है तभी तक वस्तु का प्रत्यक्ष होता है ऐसे प्रत्यक्ष-सिद्ध नियम से अभिव्यक्ति पक्ष में शब्दों के सतत श्रवण की आपत्ति नहीं है, क्योंकि नित्यवर्णों के अभिव्यञ्जक अनित्य माने गये हैं।

## २६—अर्थों के साथ तादात्म्य का खण्डन

अर्थ और शब्दों का भिन्न इन्द्रियों से प्रत्यक्ष होने से शब्द और अर्थ का तादात्म्य नहीं हो सकता, तादात्म्य मानने पर अग्नि शब्द के उच्चारण से मुख के दाह की आपत्ति है, इनका आध्यासिक तादात्म्य मानना भी युक्तियुक्त नहीं है। जहां शरीर इन्द्रिय आदि से आत्मा का स्फुट व्यतिरेक नहीं मालूम पड़ता वहां अध्यास-मूलक सम्बन्ध माना जाता है, वह भी अनादि अविद्या के कारण होता है, यहां तो बधिर शब्द को नहीं सुनता और उसके अर्थ को आंख से देखता है, यह व्यतिरेक स्फुट है। क्या सुना ? घट, क्या देखा ? घट, क्या लाते हो ? घट, इत्यादि व्यवहारों का

कारण शब्दार्थ तादात्म्य नहीं है, क्योंकि वह तादात्म्य आपद्ग्रस्त है, उसका दूसरा कारण है, अपने अन्दर जो कुछ ज्ञान है, उसको दूसरे के प्रति प्रकाशित करना है, उस प्रकाशन का सुलभ साधन सर्वप्रकाशक शब्द है, इसलिये सभी जगह शब्द का उपयोग है, कहीं कहीं बधिर आदि के लिये अनुकूल चेष्टाओं से भी ज्ञान का प्रकाश किया जाता है। इसलिये आवश्यक होने से उसके विना कोई गति न होने से शब्द का प्रयोग होता है, अर्थ तादात्म्य के कारण नहीं, विषय रूप से भी नहीं, किन्तु सभी का ज्ञापक है इसलिये शब्द का प्रयोग होता है, न्यायभाष्य प्रत्यक्ष लक्षण में इसका विवेचन है।

## २७—वर्णों का बोधकत्व

श्रूयमाण शब्द बोधक होते हैं यह सभी मानते हैं, कुछ वैयाकरण जो आन्तर स्फोट मानते हैं वे श्रूयमाण शब्दों को बोधक नहीं मानते, उनका विश्वास हो गया है कि सुनाई पड़ने वाले शब्द क्षणिक हैं, आशुविनाशी हैं, वे बोध नहीं करा सकते हैं। जब मैं श्रूयमाण शब्दों को नित्य सिद्ध किया हूं तब उनका विरोध कुछ नहीं है। जैसे आन्तर स्फोट में करते हैं वैसे ही अभिव्यञ्जक ध्वनि के क्रम से नित्य वर्णों में भी क्रम का उपपादन करेंगे, ज्ञान से घटित आनुपूर्वी का वर्णन करेंगे, क्योंकि अखण्ड स्फोट में भी ध्वनि के क्रम से ही क्रम का भास देखा जाता है।

## २८—श्रूयमाण शब्द अभिव्यञ्जक नहीं है

जब वैखरी शब्द क्षणिक माने जाते हैं तभी वे श्रूयमाण शब्द बोधक स्फोट के अभिव्यञ्जक होते हैं, जब श्रूयमाण शब्द नित्य हैं तब तो वे ही बोधक होंगे, दूसरे स्फोट की जरूरत नहीं, जिसके ये व्यञ्जक बने।

## २९—वर्ण और ध्वनि का भेद

वर्ण और ध्वनि एक नहीं है, वर्ण प्रत्यक्ष नहीं होने पर भी ध्वनि का प्रत्यक्ष होता है, जैसे कि व्यवहार है—दूर से कोई जोरों से बोलता है न ही मालूम क्या कहता है, इसमें वर्ण का प्रत्यक्ष नहीं तो भी ध्वनि का प्रत्यक्ष है। वह अस्फुट बोलता है, नहीं सुनता हूं क्या है ? यहां भी अस्पष्ट ध्वनि है; वर्णों का श्रवण नहीं होता, ये सभी व्यवहार ध्वनि और वर्णों के भेद में ही उत्पन्न होते हैं। सभी जगह प्रसरणशील ध्वनि परमाणुओं का किसी अभिघात या विभाग से वायु द्वारा संघात बनता है, उस संघात के

अभिघात से दूसरा संघात बनता है, इस प्रकार जितनी दूरी तक यह संघात परम्परा चलती है उतनी दूरी तक शब्द का प्रत्यक्ष होता है, उसी ध्वनि के तारत्व आदि गुण हैं, ध्वनि का कान से प्रत्यक्ष होता है, इसीलिये तारत्व आदि का भी कान से प्रत्यक्ष होता है। ध्वनि को वायु ही माने तो ध्वनि या तारत्व आदि का कान से प्रत्यक्ष नहीं होगा। और सब पूर्व खण्डनों का अनुसन्धान कर लेना चाहिये।

## ३०—श्रोत्र का स्वरूप

जहां तहां कान के विषय में अनेक मत मिलते हैं, कर्ण शष्कुलीमात्र श्रोत्र है, वही रोग आदि से विकृत होता है, तथा दवा से संस्कृत होता है १, २ किसी धर्म विशेष से विशिष्ट शष्कुली श्रोत्र है, रोग और भैषज्य से उस धर्म विशेष का ही विकार और संस्कार होता है, ३ उस शष्कुली में अहङ्कार का परिणामविशेष श्रोत्र है, जो जल्दी ही दूर तक फैल जाता है तथा जल्दी ही शिकुड़ जाता है, और प्रत्यक्ष नहीं होता, ४ उस शष्कुली से अवच्छिन्न आकाश श्रोत्र है, ५ उस शष्कुली से अवच्छिन्न दिशा, ६ वैसा ही अवच्छिन्न ईश्वरतत्त्व, ७ वैसा ही जीवतत्त्व ८ ध्वनिपरमाणुओं का परिणाम विशेष ९ ऐसे मत प्रवाह में मेरे मत के अनुसार कर्णशष्कुली से अवच्छिन्न शब्द श्रोत्र है, लेकिन इन सबों के विवेचन में बहुत बड़ा लेख शरीर हो जायेगा, उसका संनिवेश यहां नहीं हो सकता, इसलिये दूसरे ही लेख की प्रतीक्षा करनी चाहिये।

## ३१—श्रोत्र का प्राप्य कारित्व

अप्राप्यकारी तो केवल बौद्ध मानते हैं, वह ठीक नहीं है। श्रोत्र शब्द को विना पाये हुए यदि प्रत्यक्ष करेगा तो पास और दूर के सभी शब्दों का एक साथ प्रत्यक्ष होने लगेगा। और सभी श्रोत्र को प्राप्यकारी ही मानते हैं।

## ३२-३३—श्रोत्र की क्रिया और शब्द सन्निधान

अहङ्कार से बना हुआ श्रोत्र दूर शब्द देश में जा सकता है, परमाणु परिणाम विशेष पक्ष में भी मञ्जूषा में प्रदर्शित रीति से विचित्र शक्ति वाले परमाणु कान छिद्र से लेकर दूर शब्द पर्यन्त श्रोत्रसन्तान कर सकते हैं, उस पक्ष में भी विषय देश में किसी प्रकार जाना संभव है। दूसरे मतों में तो शब्द ही कान के पास आकर प्राप्य होंगे। आकाश दिशा ईश्वर आदि जब श्रोत्र हैं, उनमें कर्ण शष्कुली विशेषण नहीं है,

किन्तु उपाधि है। तब कहीं किसी को जाना आना नहीं है, सभी सर्वदा प्राप्य हैं। पास का प्रत्यक्ष और दूर का अप्रत्यक्ष इत्यादि व्यवस्था तो किसी किसी को प्रतिबन्धक बनाकर करनी होगी। सभी को कोई कोई प्रतिबन्धक मानना ही पड़ता है। जो कोई व्यवधायक होगा वही प्रतिबन्धक हो जायेगा। मेरे नूतन मत में भी यही व्यवस्था होगी। उसमें विषय का साजात्य रखना ही विशेषता है। जैसे तेज प्रत्यक्ष के लिये तैजस चक्षु है, वायु के प्रत्यक्ष के लिये वायवीय त्वचा है, उसी प्रकार शब्द प्रत्यक्ष के लिये शब्दात्मक श्रोत्र हुआ। शुद्ध शब्द ग्राह्य है, शष्कुली से अवच्छिन्न ग्राहक है इसमें कोई विरोध नहीं है। दिशा ग्राह्य भी नहीं है। ग्राह्य सजातीय गुण वाली भी नहीं है। वैसा ही प्रायः ईश्वर तत्त्व भी है। तथा ईश्वर न मानने वाले मत में वैसी व्यवस्था असंभव है। रामरुद्राचार्य से उद्भावित तत्तद् आत्मा श्रोत्र है इस पक्ष में भी चक्षु आदि से विनिगमना का विरह है। कर्तृत्व और करणत्व का विरोध है, इस विरोध को नहीं मानने पर मन में आत्मत्व की आपत्ति होगी, काल से भी विनिगमक का अभाव है, ग्राह्य सजातीय गुण नहीं है, इत्यादि दोषों का अनुसन्धान करना चाहिये।

शब्द श्रोत्र देश में जाय अथवा श्रोत्र शब्द के पास जाय, किसी प्रकार विषय को प्राप्य होने में कोई दोष नहीं है, कुछ लोग अनुभव बताते हैं कि मैंने भेरी शब्द सुना, ऐसा अनुभव होता है, श्रोत्र यदि भेरी के पास जाय तब यह अनुभव उपपन्न हो, ऐसा कहते हैं, किन्तु यह आपाततः मालूम पड़ता है, श्रोत्र से भेरी का प्रत्यक्ष होता नहीं श्रोत्र वहाँ जाकर क्या करेगा?। किन्तु कहीं आँख से भेरी को देखते हुए भेरी के ध्वनि विशेष को सुना, भेरी और उसके ध्वनि विशेष में सम्बन्ध ग्रहण हुआ, दूसरी जगह जहाँ भेरी सामने नहीं है और ध्वनि विशेष वैसा ही सुन पड़ा, भेरी का स्मरण हो गया, इसीलिये ऐसा व्यवहार या अनुभव चल पड़ा, अथवा स्मरण संनिकर्ष से भेरी अंश में अलौकिक प्रत्यक्ष हो गया। इसी प्रकार जिधर ध्वनि आता है, उन दिशाओं का भी शब्द में विशेषण होकर अनुभव या व्यवहार कोई-कोई प्रमाण दिखाते है, वह भी ऐसा ही है, वहाँ भी दिशा अग्राह्य है, वहाँ भी क्रमिक ध्वनि श्रवण से भिन्न-भिन्न देशों का अनुमान, देशों से दिशा का अनुमान; पहले ऐसा दिशा अंश में अलौकिक प्रत्यक्ष तक जा सकते हैं। देशों के अनुमान तक शास्त्रदीपिकाकार वर्णन करते हैं। बस सूचना से अधिक क्या होगा?।

# ३४—शब्दों के सुनने के लिये आधुनिक यन्त्रों के उपयोग के अनुसार विचार

जिन यन्त्रों से जो कार्य होता है उसमें उसके आविष्कार या सञ्चालक आधुनिक वैज्ञानिक विद्वान् प्रमाण है यह सिद्ध है, किन्तु ऐसी प्रक्रिया उपस्थित करते हैं जिसको दार्शनिक प्रक्रिया से व्यवस्थित नहीं किया जा सकता, ऐसा कहा जा सकता है कि—यह तत्त्व क्यों ऐसा है ? दूसरा तत्त्व क्यों नहीं हो सकता ?, इत्यादि विचारों को उपेक्षा दृष्टि से ये लोग छोड़ देते हैं, केवल ऐसा कार्य इससे कर सकते हैं, इसी पर विशेष ध्यान देते हैं, ऐसे आविष्कारक आधुनिक वैज्ञानिकों का जो मेरे क्षुद्र अध्ययन से बहुत थोड़ा मिला, उसको दिग्दर्शन रीति से उपस्थित करता हूँ ।

पृथ्वी, जल, तेज, वायु, मेटर शब्द से कहे जाते हैं, शब्द मेटर की शक्ति या ताकत है और आकाश का गुण है, जहाँ संक्षोभ या क्रिया हो वहाँ शब्द होता है, घूमते हुए भ्रमरों के पांखो से भी सूक्ष्म शब्द पैदा होता है । जहाँ कुछ भी वायु नहीं है वहाँ शब्द नहीं पैदा होता, ऐसा यन्त्र से प्रमाणित किया गया है । ध्वनि के ग्राहक और प्रसारक यन्त्र से श्रावक यन्त्र तक वायु में कोई विकार या संस्कार होता है, ऐसा बीच में भी यन्त्र से परीक्षा की गई है । वायु की अपेक्षा शब्द शीघ्र गति वाला है ? यह भी प्रमाणित है ।

इसको भी कुछ देखें किसी की शक्ति और दूसरे का गुण इस व्यवस्था से क्या प्रयोजन ? । जिस किसी का गुण ही मानने पर क्या हानि है, जहाँ संक्षोभ या वायु रहता है वहाँ शब्द पैदा होता है तो वायु का ही गुण क्यों न माना जाय ? दूसरों के अभिघात से वायु में पैदा हो, शक्ति वाले मेटर को छोड़कर शब्द रूप शक्ति का आकाश में जाना कैसा है ?, और जहाँ तक वायु का विकार या संस्कार रहता है वहीं रेडियो से भी शब्द का श्रवण होता है ऐसा भी कहा गया है, तब शब्द की वायु से तीव्र गति कैसे ?, शब्द प्रत्यक्ष स्थल में ग्राहक यन्त्र नहीं है, वायु के बिना वायु का विकार भी नहीं आसकता, विकार रहेगा तो वायु भी रहेगा विकार के अधीन अथवा वायु के अधीन शब्द का श्रवण रहा तो वायु से अधिक गति कैसे कही जायेगी ? ।

इसमें न्यायदर्शन देखें—पृथ्वी आदि चारों भूतों में स्पर्श और वेग रहता है,

इन्हीं का अभिघात या विभाग होता है जिससे शब्द होता है इनकी ताक़त शब्द कहा गया। वायु-वायु का भी अभिघात या विभाग होता है, तथा वायु से दूसरे में भी क्रिया होती है। इसलिये नैयायिक भी शब्द के लिये वायु की अपेक्षा मानते हैं, वैज्ञानिक भी वायु आवश्यक मानते हैं, नैयायिक भी शब्द को आकाश का गुण कहते हैं। शब्द प्रसार के लिये अवकाश अपेक्षित हैं इत्यादि, वायु का अनुसारी शब्द नहीं है ऐसा वायु गुणत्व खण्डन के समय कहा गया है, उन्हीं युक्तियों पर वायु से शब्द की तीव्र गति का प्रवाद विज्ञान में है।

**और भी**—दो तीन वर्ष पहले तक वायु का गुण शब्द है ऐसा वैज्ञानिकों का सिद्धान्त चलता था, पीछे शब्द का वेग अधिक देखकर वह सिद्धान्त बदल गया, ऐसा भी कहा जाता है। उसपर मैं समझता हूँ कि—प्रसारक श्रावक यन्त्रों के मध्य में सैकड़ों कोश दूर भी वायु का संस्कार यन्त्र करता है, यह यदि सत्य है तो वायु की पहले जो गति थी उससे अधिक गति वायु की यन्त्र संस्कार से हो जाती है, जिससे जल्दी दूर में शब्द श्रवण हो जाता है, नई तेज उस वायु की गति को शब्द की गति भ्रम से समझी गई। अन्यथा वायु की क्रिया के बिना यन्त्र इतना दूर क्या संस्कार करेगा ?। यदि वायु की अपेक्षा शब्द की गति अधिक माने तो यन्त्र से इतने दूर तक वायु के संस्कार को दूर फेंके। शब्द स्वयं दूर चला जायेगा। यदि वायु की सहायता के बिना इतना दूर जल्दी शब्द आजाता है तो गतिमान् वेगवान् शब्द स्वतन्त्र द्रव्य होगा किसी शक्ति या गुण नहीं होगा। वेग के लिये शब्द में अभिघात की अपेक्षा हो तो स्पर्श सावयवत्व की अपेक्षा होने लगेगी, उसका पहले खण्डन किया गया है वैसा मानना ठीक नहीं है। इसलिये वायु की गति से भी जल्दी दूर में शब्द सुनने के लिये स्वतन्त्र सर्वव्यापी शब्द स्वीकार करना चाहिये। ग्राहक यन्त्र से शब्दसंस्कार तथा श्रावक यन्त्र से श्रोत्र संस्कार ऐसी व्यवस्था माने। आपस के मेल से विलक्षण शक्तिशाली पदार्थों के आविष्कार में समर्थ भूतों के संयोग से होने वाले प्रसारक यन्त्र की ऐसी महिमा है कि दूसरे से अभिव्यक्त शब्द का ग्रहण करता है, श्रावक यन्त्र अपने सम्बन्धि दूसरे से संस्कार वाले शब्द को प्रगट करने में पटु है ऐसा कार्य वश कारण की शक्ति की कल्पना करते हैं। तो भी यह चिन्तनीय ही है कि उसी समय श्रोता की

इच्छा के अनुसार कुंजी घूमाकर बम्बई से सम्बन्ध छुड़ाकर दिल्ली से कर दिया जाता है, वहाँ मध्य में उतने दूर कोई वस्तु लगा हुआ नही है, जिससे श्रोता की कामना से उन दिशा और देशों के साथ कोई सम्बन्ध स्थापित किया जा सके। इत्यादि।

इसलिये ऐसा माने कि—प्रसारक यन्त्र से एक ऐसा पवनकम्प पैदा किया जाता है जो शब्द विशेषों के अभिव्यञ्जक ध्वनि विशेषों को बनाने में समर्थ है। वह पवनकम्प सभी दिशाओं में सभी जगह फैलता है, दूर जानेपर असस्कृत घने वायु से रोक दिया जाता है। श्रावक यन्त्र वायु तथा उसके कम्प का नियमन करता है, रूकने नहीं देता। उन कम्पों से ध्वनि पैदा होकर वर्णों को अभिव्यक्त करता है। शब्द की कोई अधिक गति नहीं है, ऐसा स्वीकार करना चाहिये।

यदि शब्द की अधिक गति प्रमाणित ही हो तब ऐसा भी कह सकते हैं—ध्वनि शब्द के परमाणु इधर उधर सभी जगह प्रसरणशील हैं। प्रसारक और श्रावक यन्त्रों से वायु के विशेष क्रियावश वे परमाणु संघात होकर वहाँ तक ध्वनिविशेष पैदा करते हैं उससे वर्णशब्द अभिव्यक्त होते हैं। ऐसा समझा जाय।

फोनोग्राफ बाजा के विषय में वैज्ञानिक विज्ञ कहते हैं कि—विद्युत् से बना हुआ सूक्ष्म बहुत कोमल कपड़ा या कागज जैसी एक वस्तु है, उसके पास मुख करके बोलने पर उस कोमल वस्तु पर आघात होता है, पिपीलिका के संचार के ऐसा उचा नीचा टेढा सीधा उस पर कुछ चिन्ह हो जाता है, उससे गीतों का ग्रहण होता है, उन चिन्हों पर सूई चलाई जाती है, उससे गीत के शब्द और ध्वनि निकलते हैं।

तावा बनाने का एक यन्त्र होता है, उस यन्त्र की तरफ मुख करके गानेपर उस यन्त्र में क्रिया होती है, उससे उसकी सूईयां चलती हैं, उन सुईओं से वह तावा छेदा जाता है; इत्यादि।

वहाँ भी उच्चारण से पवनकम्प विशेप होता है, उससे आघात होता है, ऐसा उपसंहार करें, अधिक से क्या करना है।

———

कानपुर-संस्कृतरत्नाकरे २०११ वैक्रमाब्दमार्गशीर्षाङ्के प्रकाशितः

# आत्मनः शब्दात्साक्षात्कारः, आनन्दतायाः पारिभाषिकता च

न्यायोऽयं वैदिकक्ष्मापतिरतिविपुलोऽवेदिकारण्यभञ्जी
सञ्जीव्यादत्र सर्वश्रुतिकुलकुशलान्यन्यशास्त्राणि शासत् ।
सामान्ता ब्रह्मविद्यादय इह भुवने संल्लसन्तां स्वराज्ये
सम्राट् तर्कायुधोऽयं दिशतु मतिततिं येन सेनापतिः स्याम् ॥

वेदान्तपरिभाषादौ ग्रन्थे प्रत्यक्षज्ञानं न इन्द्रियाधीनम् अपितु वस्तु-तन्त्रम् । आत्मनोऽन्तःकरणधर्माणाञ्च केनापि उपायेन जायमाना वृत्तिः प्रत्यक्षप्रयोजिका । अतः तत्त्वमसि प्रभृतिमहावाक्यैरात्माकारवृत्त्याऽपि आत्मनः साक्षात्कारः । युक्तञ्चैतत्, कथमन्यथा नाहं ब्रह्म नाहमीश्वर इत्यादिप्रत्यक्षभ्रमास्तार्किकाभिमतैः शब्दात्परोक्षज्ञानैरपनुद्येरन् । अनुभूयते च अपरोक्षात्मकः संशयो विपर्ययो वा परोक्षशतेनापि न शिथिलीक्रियते, अप्रकाशितरज्जुं सर्पं जानानः सुहृदाऽपि नायं सर्पः; किन्तु रज्जुरिति बहुधा बोध्यमानोऽपि प्रकाशेन रज्जुसाक्षात्कारमन्तरेण न श्रद्दधाति न च समभ्येति नापि कम्पं परित्यजति । तथैव प्रत्यक्षमन्तरा अनादिकालप्ररूढस्य नाहं ब्रह्मेत्यादिभ्रमस्य वैदिकपरोक्षज्ञानैर्नापसारणं संभवति । पञ्चदश्यां दशजन-वृत्तान्तवर्णनेन सम्यक् परिस्फोटितोऽयं विषय इति तदनुसारमेव किञ्चिल्लिखामि । सौहार्दशोभना दशजनाः सहैव स्नातुं नद्यां प्रस्थिताः । स्नात्वा गृहं प्रति किञ्चित्परावृत्य मध्येमार्गं कुतश्चिच्छङ्कया सर्वान् गणयितुं प्रवृत्ताः । सर्वेऽपि क्रमशो गणयन्तो नव अन्यान् गणयित्वा दशमं स्वं गणयितुं व्यस्मरन् । एवं दशमस्य नद्यां मरणं भ्राम्यन्तः केनाऽपि कुशलेन नवमपर्यन्तसंख्यानपुरस्सरं दशमस्त्वमसीति बोधिताः क्रमशः साक्षात्कुर्वाणाः गतशोका अभवन् । तत्रापि शब्दात्प्रत्यक्षस्यैव प्रभावः । तत्र सुखावबोधार्थं कतिपयकक्षाः कल्पिताः । तथाहि—

### तत्त्वमसि

(१) अवस्था अहं शरीरादिव्यतिरिक्तो नास्मि, अहं गौरः स्थूलश्च इत्याद्यज्ञानम्।

(२) मिथ्याज्ञानस्य आवरणशक्त्या शरीरादिव्यतिरिक्तो नास्तीत्यावरणम्।

(३) स्वभावतोऽहं कर्ता भोक्ता न शरीरादिनिमित्तेनेति विक्षेप।

(४) गुरूपदेशेन वेदवाक्येन वा शरीरादिभिन्नोऽसङ्गश्चेतनो ब्रह्म ब्रह्मसदृशो वेति परोक्षज्ञानम्। तेन नाहं ब्रह्मास्मि, तादृशश्चेतनो नास्तीति असत्त्वांशो निवर्तते, न भाति इत्यावरणन्तु अवशिष्यते।

(५) श्रुतस्य आत्मनः शास्त्रयुक्तिभ्यां मननं करोति, मननसहकृतेन पूर्वोक्तवाक्येन प्रत्यक्षात्मकं शुद्धात्मपरिज्ञानं प्रवर्तते।

(६) स्वभावतोऽहमकर्ताऽभोक्ता असंगश्च, इति नास्ति मम कर्तव्यं नापि कर्मोपयोगिना शरीरादिना व्यापार इति आसक्तिहानपूर्विका तृप्तिः।

(७) प्रारब्धकर्मफलसत्त्वेऽपि अनादिशोकपरम्पराया

### दशमस्त्वमसि

(१) नवजनान् वीक्षमाणोऽपि स्वस्य अगणनाद् दशमो नास्ति।

(२) दशजना अपि गणयित्वापि दशमो न भातीति ब्रुवते।

(३) दशमो नद्यां ममारेति शोकेन रोदनादि।

(४) दशमो न मृतोऽस्तीति आप्तवचनेन असत्त्वांशनिवर्तकं परोक्षज्ञानं परं दशमं न पश्यामीति अभानांशस्तिष्ठत्येव।

(५) मननस्थानीयनवगणनया दशमस्त्वमसीत्यादिवाक्येन दशमत्वेन स्वं प्रत्यक्षीकरोति दशमः। एवमन्येऽपि।

(६) अहो दशमोऽहमेवास्मि, अहो महान् मे मतिव्यतिक्रम इत्यादिरीत्या रोदनशिरस्ताडनादिनिर्वर्तिका तृप्तिः।

(७) पूर्वप्रवृत्तशिरस्ताडनादिकृतव्रणस्य सत्त्वेऽपि महानन्द-

निवृत्त्या जीवन्मुक्तता, कदाचन प्रारब्धदुःखोपस्थितावपि पुनरपि विवेकजागरणेन तुच्छत्वबुद्ध्या सुसहा दुःखोदयः।

बलेन सुसहत्वाद् रोदनादिनिवृत्त्या सुस्थता।

(८) भूयो भूयो विवेकप्रथनपुरःसरं प्रारब्धक्षपणेन विदेहमुक्तिः।

(८) प्रसन्नमनसा शनैः शनैरौषधसेवनेन स्वस्थता।

एवञ्च न्यायनये शब्दात्परोक्षस्यैव शाब्दबोधस्याभ्युपगमेन श्रुतिवाक्येन गुरुवाक्येन च प्रत्यक्षज्ञानानुपपत्त्या अनादिपरम्पराप्राप्तस्य पूर्वोक्तप्रत्यक्षभ्रमस्य निवृत्तिर्नोपपद्यत इति न्यूनता।

## तत्र आन्वीक्षिक्याः सूक्ष्मसमीक्षा

तत्र पूर्वोक्तपञ्चदशीप्रक्रियया वेदान्तिनयेऽपि शब्दात्प्रथमं परोक्षमेव ज्ञानमसत्त्वांशविक्षेपकं जायत इति न विस्मर्तव्यम्। 'यन्मनसा न मनुते' इति श्रुतिम् असंस्कृतमनःपरां वर्णयन्तः कतिपये वेदान्तिनः, मनसैव वेदितव्यमित्यभिप्रायकश्रुत्यन्तरबलेन मनःकरणिकामपि आत्मप्रत्यक्षधियमंगीकुर्वत इत्यवधेयञ्च। तथा च न्यायदर्शनस्य परिपूर्णतानामको मम निबन्ध एवमभिप्रैति।

सत्यमपरोक्षारोपस्य प्रत्यक्षमेव तत्त्वज्ञानं निवर्तकम्, तत्त्वंशब्दश्रवणानन्तरं दशमस्त्वमसीत्यादिश्रवणानन्तरञ्च तादृशात्मनोऽपरोक्षं ज्ञानमित्यपि तथ्यम्। परं शब्दजन्यं तत्प्रत्यक्षमिति तु न; अपितु शब्दात्परोक्षज्ञाने जाते आत्मांशे लौकिकेन; विशेषणे दशमत्वांशे शरीरादिभिन्नत्वांशे च ज्ञानलक्षणात्मना अलौकिकेन, सन्निकर्षेण मानसमलौकिकं प्रत्यक्षं, मानसस्य अलौकिकस्य शरीराद्यात्मभ्रमस्य निवर्तकम्। शाब्दं परोक्षं ज्ञानं ज्ञानलक्षणाविधयोपयुज्यते सन्निकर्षरूपं ज्ञानं यदि दृढं तदा अलौकिकमपि प्रत्यक्षं प्रत्यक्षभ्रमनिवर्तकमिति फलबलात्कल्प्यते। इदञ्च शाब्दं प्रत्यक्षं मननादिना नवानां गणनया च सहकृतमिति अतिदृढम्। तथा च शब्दसहकारिणा मानसमेव आत्मनः प्रत्यक्षं क्रियते इति क्व न्यूनता?

अथवा— मननेन नवानां गणनया च सहकृतेन शाब्दपरोक्षेण आत्मनो बलवती दिदृक्षा समुदेति, ततो मनसा साक्षात्संयुक्तस्य आत्मनो लौकिकमेव मानसं प्रत्यक्षम्। अन्योन्याभावप्रत्यक्षे अधिकरणस्यैव योग्यता अपेक्षिता;

न तु प्रतियोगिनः, अत एव स्तम्भे पिशाचात्यन्ताभावस्य चक्षुषाऽप्रत्यक्षेऽपि पिशाचभेदस्य प्रत्यक्षं जायते। अतो यद्यपि शरीरादयो मनसोऽयोग्यास्तथापि तद्भेदाधिकरणमात्मा योग्य एवेति विशेषणस्यापि शरीरभिन्नत्वादेर्लौकिक एव सन्निकर्षः। कृतिभोगरागादीनां मनसो योग्यतया कर्तृत्व-भोक्तृत्व-सञ्ज्ञाद्यभावानां मनसो योग्यत्वमनिर्बाधमेव। एवं दशमत्वस्यापि पूरणप्रत्ययार्थनिर्वचनेन अपेक्षाबुद्धिविशेषरूपस्य योग्यत्वमवसेयम्। अहं गौरः स्थूलश्चेत्यादिमानसभ्रमस्य शब्दसमुदितेन शुद्धात्मप्रत्यक्षेण पराहतिराञ्जस्येन समन्वेतीति न्यूनता-प्रदर्शनं मुधैव प्रतिभाति।

## आत्मन आनन्दतायाः पारिभाषिकता

इयमात्मा परानन्दः परप्रेमास्पदं यतः।
मा न भूवं हि भूयासम् इति प्रेमात्मनीक्ष्यते।
तत्प्रेमात्मार्थमन्यत्र नैवमन्यार्थमात्मनि।
अतस्तत्परमं तेन परमानन्दतात्मनः॥

—तत्त्वदीप पञ्चदशी

इयं स्वप्रकाशा संवित्, न केवलमानन्दोऽपि तु परमानन्दः, परमप्रेमविषयत्वात्। मानभूवमिति द्वेष आत्मनि नानुभूयते; किन्तु भूयासमिति प्रीतिरेव। ननु द्वेषाविषयत्वात् प्रीतिविषयत्वाच्च आनन्दरूपताऽस्त्वात्मनः परमानन्दता कुत इत्याशङ्कायां द्वितीयं पद्यम् अन्यानधीना या प्रीतिस्तद्विषयत्वरूपं परमानन्दत्वं प्रतिपादयति। पुत्रे धने वा प्रीतिर्ममताप्रयुक्ता परकीयपुत्रधनादौ प्रेमाभावात्। ममता च आत्मसम्बन्धाभिमानः। तथा च अन्यत्र कुत्रापि दृश्यमानं प्रेम आत्मसम्बन्धाभिमानप्रयुक्तम्। आत्मनि तु स्वत एवेति आत्मनः परमप्रियता। अनुकूलतया वेदनीयं धर्माज्जायमानं नैयायिकैरात्मगुणतया अभिप्रेयमाणं सुखन्तु अन्तःकरणपरिणामरूपमन्यदेवेति न विस्मर्तव्यम्। न्यायनये आत्मन आनन्दरूपताया अभावादनुभूयमाना परमप्रेमास्पदता तस्य विरुद्ध्यत इति वेदान्तरसिका समाक्षिपन्ति।

## अत्र अक्षपादप्रणताः

चतुर्विंशतिगुणेषु परिगणितं सुखं मुख्यं; न पारिभाषिकम्। वेदान्तिनामन्तःकरणपरिणामरूपं यथा। न तत्स्वरूप आत्मा असुखमित्यादिश्रुतेः। परमप्रीतिविषयत्वरूपन्तु सुखत्वं सुखदुःखाभावात्मसु समानम्।

अयं भावः, सुखरूपता आत्मनो नाङ्गीक्रियते; अनुभूयमाना परम-प्रीतिविषयता तु स्वीक्रियते। परमप्रीतिविषयताया एव नामान्तरमानन्द-स्तर्हि, को भेदः? अन्यादृशस्तु नानुभवमञ्चति। सा च सुखे-दुःखाभावे आत्मनि च साधारणतया वर्तते। एतावान् विशेषः—मुख्यं सुखं दुःखा-भावश्च साध्यतेऽतस्तत्साधनमपि किञ्चित्स्फुरति, आत्मा तु असाध्यस्तेन तस्य साधनमपि नास्ति। वेदान्तिनोऽपि इष्टसाधने प्रवृत्तिं वर्णयन्तो न इष्टपदेन क्वचिदपि आत्मानं गृह्णन्ति। इदमपि मुख्यसुखभिन्नत्वे आत्मनोऽनु-भूयताम्। न कुत्रापि लोकेऽभिधावृत्त्या सुखपदेन आत्मा बुध्यते, श्रौतम आनन्दपदन्तु परमप्रीतिविषयत्वपरमिति यावत्।

सुखादिसाधने या इच्छा सा सुखेच्छाप्रयोज्या, अतः सर्वत्र उपायेच्छा सुखेच्छाप्रयोज्यैव संभवति। तथा च आत्मनि भूयासमेवेति समीहा स्वतन्त्रा न सुखेच्छाप्रयोज्या। एवञ्च स्वतन्त्रेच्छाविषयत्वं परमप्रीत्यास्पदत्वमात्मनः फलति। मानभूवमित्यनेन द्वेषाविषयत्वं प्रतिभाति; यद्यपि द्वेषाविषयता इष्टसाधनेष्वपि; तथापि पूर्वोक्तपरतन्त्रेच्छाऽविषयत्वे सति इति योजनीयम्। उपेक्षणीयवारणाय इच्छाविषयत्वमपि निवेशनीयम्। स्फुटपरिष्कृतस्वरूपन्तु पत्रिकानुपयुक्ततया नोद्धरामि।

वैदिकं सर्वमपि दर्शनं स्वस्वप्रक्रियया परिपूर्णम्, अतएव षड्दर्शन-वादः, तथापि अधुना बहवोऽङ्गाङ्गिभावसंघटनद्वारा वेदान्तैकदर्शनपरत्वं भारतस्य व्याचक्षते, तन्न समीचीनमिति न्यायदर्शनमनुसृत्य 'न्यायदर्शनस्य परिपूर्णता' नामको निबन्धश्चिराल्लिखितो वर्तते। तत एव इमं संक्षिप्तांशं पाठकेभ्य उपहरामि। संभवति च प्रकाशनसौविध्ये क्रमशः साक्षिकूटस्थादि-भेदान् उपहर्तुं प्रयतिष्ये।

गुरो त्वदीये मृदुले सरोजपादेऽर्पये स्वं कठिनं वचोहम्।
छात्रस्य सर्वस्वमिदं विचार्य श्रद्धार्चितं चारु विचिन्तनीयम्॥

———

कानपुर-संस्कृतरत्नाकरे २०११ वैक्रमाब्दमासाङ्के प्रकाशितं

## न्यायशास्त्रं स्वतंत्रं दर्शनम्

कारं कारमलौकिकाद्भुतमयं मायावशात्संहरन्,
हारं हारमपीन्द्रजालमिव यः कुर्वन् जगत् क्रीडति ।
तं देवं निरवग्रहस्फुरदभिध्यानानुभावं भवं,
विश्वासैकभुवं शिवं प्रतिनमन् भूयासमन्तेष्वपि ॥

—उदयनाचार्यस्य

न्यायदर्शनेऽपि 'अद्भुत-माया इन्द्रजाल' प्रभृतिपदानामुपयोगो भवति न केवलं वेदान्तदर्शन एवेति अवगच्छन्तु । तदर्थमेवेदं मङ्गलत्वेन पुरोऽकरवम् ।

### भारतीय-वैदिक-दर्शनविषये एकं मतम्

भारतीयवैदिक-दर्शनानि तिस्रो भूमिका आवहन्ति । तत्र आत्मविषये, न्यायवैशेषिके पूर्वमीमांसा च प्रथमभूमिकायाम्, जीवस्य आत्मनः शरीरेन्द्रियादिभिन्नत्वं प्रतिपाद्य बाह्यविषयेभ्यो विरतिमन्तर्दृष्टिञ्च सम्पादयन्ति । न तु मुक्तेरासन्नम् आत्मनोऽकर्तृत्वाभोक्तृत्वादिकमुपदिशन्ति । सांख्य-योगौ तु द्वितीयभूमिकायां वर्तमानौ आत्मनोऽसङ्गाकर्तृत्वादिकं प्रतिपादयन्तावपि पुरुषबहुत्वं व्युत्पादयन्तौ नाद्वैतभावनां द्रढयत इति तृतीय-भूमिकायां वेदान्तदर्शनमुपतिष्ठते । तच्च यथाश्रुत्यक्षराणि तथैव आत्मनः सच्चिदानन्दत्वम्, स्व-प्रकाशत्वम्, साक्षिभास्यादिप्रभेदञ्च सूक्ष्मं प्रतिपादयदेव, प्रत्यक्षं साक्षिभास्यत्वादिना भिन्दत्, नूतनं शाब्दं प्रत्यक्षं दशमस्त्वमसीत्यादौ व्यवस्थापयद्, न्यायसर्वस्वभूतां प्रमाणविचारणामपि समञ्चतीति सर्वप्रधानमिदमङ्गि दर्शनम् । अन्यानि अस्यैव अङ्गानि इति ।

## द्वितीयं मतम्

नायं पूर्वोक्तो भारतीयदर्शनानां समन्वय एकवाक्यताप्रकारो वा किन्तु भारतीयदर्शनानां प्रसार-प्रतिकूलः। न चानेन एकदर्शनवादेन भारतं भारतं भवति। अपि तु अनेकानि दर्शनानि दर्शनत्वोपयोगिभिः पदार्थ-विचारैः परिपूर्णानीति वाद एव भारतीय-प्रतिष्ठायै प्रकल्पते? उपक्रमोप-संहारयोर्मध्ये च परस्परं खण्डन-मण्डने समाचरन्ति इमानि विरुद्धतया अवभासमानानि परस्पराङ्गताभावहन्तीति न श्रद्धेयं वचः।

एतावांस्तु विशेषः-चिरात्प्ररूढोऽयं शाङ्करसम्प्रदायः; यत्र शिष्य-प्रशिष्याः, सन्न्यासिनः, सेवकाः, राजानः, श्रेष्ठिनश्च। तद्द्वारा मठादि-योजनया विदुषामुपदेशेन द्रव्येण च ग्रन्थानां लेखनस्य, प्रकाशन-प्रसारण-योश्च सौविध्यं तत्र विद्यते। सम्प्रदाये च आग्रहो विचारस्वातन्त्र्याभावश्च प्रसिद्धः स्वाभाविकश्च। अतस्तत्र भूयान् सूक्ष्मविचारोऽग्रे प्रासरत्। न्याये च तादृशपरम्परायास्तादृशसम्पत्तेराग्रहस्य चाभावात् तत् साहित्यवृद्धेर-वरोधान्न तादृशो विचारः। समीक्ष्यते चेत् सूक्ष्मेक्षिकया सर्वाणि सूक्ष्म-तत्त्वानि आचार्यवचस्सु अन्तर्निहितानि चकासति।

भारतीयदर्शनानां परिशीलनमेवमन्तर्दृष्टिमर्पयति यथा बाह्यः—आध्यात्मिकश्च सर्वा व्यवस्थाः पुरस्सरन्ति, कामं ग्रन्थे न लिखिता न वा विवेचिता भवन्तु। न परस्परखण्डन-मण्डनाभ्यामेव एकस्य न्यूनता अपरस्य च परिपूर्णता पर्यवस्यति।

यथा नव्यनैयायिकैः प्राचीनानां संशयस्य अनुमित्याश्च पक्षतात्वं घनगर्जनानुमितेरव्यापनात् खण्डितम्। तेन च अध्येतॄणां प्राचीना मूर्खा इति बुद्धिर्जायते। परं न तद्वास्तविकम्। न घनगर्जनोदाहरणेन प्राञ्चोऽ-परिचिताः, न वा तत्र कार्यमेव न निर्वहति, सर्वेषामेव मतभेदानां सूक्ष्म-विचारे लाघवगौरवयोरेव कल्पनायां पर्यवसानं भवति। नूतनैर्लघुप्रक्रिया आविष्कृता एतावदेव वस्तु सत्। वेदान्तिसम्मतस्य स्वप्रकाशस्य जडत्वे पर्यवसानं विदधत् प्रत्यभिज्ञादार्शनिको प्रायो जैनबौद्धमतमनुसरत् स्वीयं विलक्षणं स्वप्रकाशत्वं समुन्नततरं मनुते, भवति च तस्य वेदान्तिमतेन जडत्व एव पर्यवसानम्। प्रत्यभिज्ञादर्शन-सर्वस्व-प्रायस्य 'अहं विमर्शस्य' पूतिकुष्माण्डीकृतीक्रियते भामतीकृता। परमस्ति सर्वत्र किमपि स्वारस्यम्। स्वसिद्धान्तेन च समायाति समेषां समर्थनम्। तथैव न्यायशास्त्रेऽपि विचारणा।

## अयमभिसन्धिः

ये मूलभूताः पदार्था न्यायाचार्यपरम्परया प्रतिपादिता विवेचिताश्च तान् द्वारीकृत्य तेषां विरोधेन च सूक्ष्मविचारप्रवर्तनं दर्शनप्रेमिणामावश्यकम्। तथा च कृते न न्यायदर्शने मनागपि विचारन्यूनतेति।

तथाहि संग्रहः—

वेदान्तदर्शनमिदं भवति प्रधानं
सूक्ष्मं समर्पयति सद्विषयं दुरूहम्।
न्यायन्तु तस्य सरणिं कियतीं प्रकाश्य
कामं तदङ्गमिति, यत्प्रलपन्ति केचित्॥ १॥

ते भारतीय–नयमार्ग–विरोध–बोधाः
शोधाय मे भवतु वाग् वचसान्तु तेषाम्।
प्राच्यानि वैदिकमतानि सुदर्शनानि
पूर्णानि तानि सकलानि सुदृष्टिदानि॥ २॥

शिष्य–प्रशिष्य–रचितोऽखिलसम्प्रदायः
प्रायः प्रचारनिरतः सुसमेधयत् तत्।
आन्वीक्षिकी तु परिपूर्णविवेकपेयं
मोक्षामृतं दिशति सूक्ष्म–समीक्षितेयम्॥ ३॥

अत एव प्रसिद्धिरेषा—

मिलति नयनमक्षपाद-पाद-प्रणिपतनेन ललाटसीम्नि यस्य।
विधिरपि पुरुषस्य तस्य भाले लिखितुमदृष्टलिपिं कुतः क्षमेत॥

तथा च दिग्दर्शनमुखेन वेदान्तदर्शनैकविषयतया प्रसिद्धाः सूक्ष्मतया प्रतिष्ठिता बहवः पदार्थाः 'न्यायदर्शनस्य परिपूर्णता' नामके निबन्धे न्यायदर्शनमनुसृत्य किं स्वरूपं बिभ्रतीति धिया विचारिताः। ततः कांश्चिद्

रत्नाकरपाठकानां पुरोऽङ्कद्वयेन उदाहरमेव। पुनरपि अन्यान् अनेन लेखेन उपनयामि।

तत्र श्रुतिसमन्वयविषये एषा किम्वदन्ती यत् न्यायदर्शनं नाम शुष्क-तर्कमनुसृत्य विचारसरण्या पदार्थान् व्यवस्थापयति, वेदान्तस्तु वेदमूलक-तर्केणेति। तन्न वस्तु सत्-श्रवणात्प्रत्यक्षाच्च अनुप्रवर्तमाना ईक्षा अन्वीक्षा तया प्रवर्तते आन्वीक्षिकीति न्यायभाष्यव्युत्पादन-विरोधात्। उदाजह्रुश्च न्यायाचार्याः प्रसङ्गतः श्रवणसम्बन्धं दर्शयितुं श्रुतिस्मृती। श्रुतिस्मृतिभ्यां श्रवणादनुप्रवर्तमाने मननात्मके शास्त्रे श्रवणसम्बन्धमात्रमुपयुज्यते न तु समेषां वाक्यानां तात्पर्यनिर्णयः, तस्य श्रवणेनैव क्रोडीकारात्। तत्र श्रुति-सन्दर्भाणां न्यायमते योजनं नात्र लघुनि निबन्धे संभवतीति उपेक्ष्यत एव, तथापि न्यायदर्शने श्रुतिस्मृत्योः समन्वयो नासंभव इति वैष्णवदर्शनानि विलोकयतामालोचकानां नाविदितम्। अद्वैतदर्शनस्य सर्वथा विरुद्धानि द्वैतप्रतिपादकानि श्रुतिस्थाद्वैतपदसमन्वयाय नाम्नि कुत्रचित् प्रक्रियायाञ्च कथमपि भाक्तं पारिभाषिकञ्च अद्वैतपदं रक्षन्ति सम्प्रदायसम्पन्नया उपर्युक्तसम्पत्या श्रुति-स्मृति-सूत्राणि व्याचक्षाणानि विशिष्टाद्वैतादीनि वैष्णवदर्शनानि यदि वैदिकानि; तदा न्यायाचार्यैः प्रतिपादितास्तर्ककर्कश-विचार-विशुद्धा न्यायपदार्थाः के नाम सन्ति ये वैदिकार्थानुकूला न सिद्ध्येयुः माध्वस्य द्वैतदर्शनस्यापि प्रस्थानत्रयम्, जीवेश्वरयोर्जीवानाञ्च भेदो ब्रह्म-सूत्रप्रतिपाद्य इति चिरात्प्रसिद्धं दर्शनम्। श्रुतिस्मृतीतिहासपुराणानां का कथा? न्यायसम्प्रदायसत्त्वे ब्रह्मसूत्रस्यापि न्यायमतानुसारि भाष्यं दृष्टमेव स्यात्।

## साक्षिप्रमातृविचारः

अन्तःकरणविशिष्टं चैतन्यं प्रमातृ, तच्च विशेषणस्य परिणामिनोऽन्तः-करणस्य परिवर्तनेन परिवर्तते। भवितव्यञ्च अनुभवित्रा अपरिवर्तमानेन, अन्यथा स्मृतिकाले अनुभवितुरभावादनुसन्धानं न स्यात। अतो विशेष्यं विशेषं विदधतो विशेषणात् प्रचाव्य अन्तःकरणमुपाधिमङ्गीकुर्वन्ति। विलक्षण उपाधिः पदार्थान्तरादन्योपाधिमतश्च व्यावर्तयन्नपि स्वोपहितं न विशेषणमिव स्वाविष्टं विदधाति। अतोऽन्तःकरणेन भेदमाप्नुवदपि चैतन्यं साक्षीति गीयते। यथा लौकिकविवादस्थलीयः सत्यव्रतः साक्षी न कथमप्यु-त्कोचादिना विपरिवर्तते पश्यति च सर्वां कूटयन्त्रणां तथा इदमपि साक्षि

अन्तःकरणस्य परिणामादिविभेदान् अनुसन्दधदपि न तदधीनं सत् परिवर्तते। एतादृशी अन्याऽपि प्रक्रिया मतभेदेन वर्णिता विद्यते। इति वेदान्तप्रक्रिया।

## अत्र आन्वीक्षिकी-समीक्षकाः

अस्य भेदस्य अकरणान्न न्यायदर्शनस्य न्यूनता। अपि तु आत्मस्वरूपमेवैतादृशं सर्वथा परिवर्तनविरोधि येनास्य आवश्यकतैव नापतति। सत्यमनुभवितृ-स्मर्त्रोरभिन्नत्वेन भाव्यम्। अन्यथा अन्येनानुभूतस्य अन्येन स्मरणापत्तेः। परं नैयायिकानामात्मा न कथमपि परिवर्तते। संयोगिना वस्त्रेण पुरुषस्येव संयोगिभिः शरीरेन्द्रियमनोभिर्नात्मनः परिवर्तनम्। एवं य एव घट आमपाके निक्षिप्यते स एव परिपक्वः सन्नुद्ध्रियते, या एव शाटी श्वेता रञ्जनार्थं रञ्जकाय प्रदीयते सा एव पुना रक्ता आदीयते, इति स्फुटमुपलम्भाद् गुणभेदेन द्रव्यभेदाभाववद् गुणद्रव्यभेदाभावाद् गुणगुणिनोः सर्वथा भेदाङ्गीकारात् न गुणानां भेदेनापि आत्मनो भेद इति साक्षिकूटस्थादिभेदस्य नावश्यकता।

वेदान्तिनस्तु संयोगिनां शरीरान्तःकरणादीनां गुणानाञ्च भेदेन संयोगिनो गुणिनश्च द्रव्यस्य चैतन्यस्य वा भेदमङ्गीकुर्वन्तीति विविधपरिभाषाणामावश्यकता।

एवं तुलनात्मकदृष्ट्या आलोचनायान्तु विशेषगुणविशिष्ट आत्मा विशेषगुणानां परिवर्तनेन परिवर्तते। इदन्त्ववधेयम्–इदं मतविभेदानुरोधेन, विशिष्टस्य शुद्धाद् भेदो नाङ्गीक्रियते, प्रतीत्याद्यतिप्रसङ्गभङ्गाय विशिष्टाधिकरणतैवातिरिक्ता मन्यते। तदा नावश्यकताऽस्य। विशिष्टश्च प्रमाता विशेषगुणपरिवर्तनेन परिवर्ततेति विशेषगुणोपहित आत्मा साक्षी अपरिवर्तनात्। विशेषगुणा उपहिते शुद्धेवा उत्पद्यन्ते न तु विशिष्टे; स्वाधिकरणताया असंभवात्। अतोऽनुसन्धानादे र्नानुपपत्तिः।

विशेषणोपधानाभ्यां निर्मुक्तः कूटस्थः कूटवन्निर्विकारात्। वस्तुतः सर्वदाऽपि कूटस्थो नैयायिकानामात्मा आरम्भवादिभिस्तैः परिणामानङ्गीकारेण तादृशविकारस्याऽसंभवात्।

प्राणैः संपृक्ततया स एव जीवशब्देनापि व्यवह्रियते–इति वदन्ति। यदपि 'वेदनये जयश्रीः' इति कारिकांशेन कतिपये उदयनाचार्यस्यापि वेदान्तविद्यायामास्थां व्यवस्थापयन्ति, तत्तु अन्यैरपि कृतापनोदमिति न प्रतनोमि।

एवं साक्षिभास्यत्वादिकमपि नापूर्वम् आवश्यकीयञ्च। आत्मानम् आत्मनो योग्यविशेषगुणांश्च विहायान्ये बाह्या विषयाः। बाह्यविषयप्रत्यक्षे च न मनः स्वतन्त्रमपि तु बहिरिन्द्रियाणि अपेक्ष्य कारणम्। बाह्यैर्विषयैर्बहिरिन्द्रियाणि संयुज्यन्ते इन्द्रियैश्च मन इति परम्परया सम्बन्धः। आन्तरैर्विषयैस्तु साक्षादेव मनसः सम्बन्धात् साक्षादेव 'न बहिरिन्द्रियाणि अपेक्ष्य' भास्यम्—बहिरिन्द्रियाजन्यलौकिकप्रत्यक्षविषयत्वं साक्षिभास्यत्वम्। वेदान्तिनस्तु मनस इन्द्रियत्वं न मन्यन्तेऽतः प्रमाणानधीनं प्रत्यक्षं साक्षिभास्यमिति ब्रुवते। न्यायनये तु मनसोऽपीन्द्रियत्वेन प्रमाणत्वमिति साक्षिभास्यमपि प्रमाणभास्यमेव। इति

यत्सत्यमत्र गुरुपादरजोविकीर्णं कीर्णं मदीयदयनीयधियोऽथ दोपात्।
दोपज्ञ! हंस! चिनुया विरजस्तु पेयं हेयं विहाय पिब तत् सुकरार्पितं ते ॥



पटना साहित्यपत्र अप्रैल १९५८ ई० प्रथम अङ्क में प्रकाशित

## न्याय-शास्त्र : स्वतन्त्र तथा परिपूर्ण दर्शन

वैदिक दर्शनों के विषय में एक मत का प्रचार हो गया है कि दर्शनों की तीन भूमियाँ हैं। प्रथम भूमि में न्याय, वैशेषिक और पूर्व-मीमांसा हैं, जो आत्मा को शरीर इन्द्रियादि से भिन्न नित्य-चेतन बताती हैं, जिससे बाह्य विषयों से वैराग्य तथा अन्तर्दृष्टि का प्रसार होता है। आत्मा को कर्त्ता तथा भोक्ता बताने से जीव जन्मान्तरीय भोगोपजीवी सिद्ध होता है, उससे वैदिक कर्मकाण्डों का निर्वाह होता है। किन्तु, आत्मा के कर्तृत्व-भोक्तृत्व को स्वाभाविक मानने से ये दर्शन मोक्ष से दूर रह जाते हैं, इसलिए दूसरी भूमिका में सांख्य-दर्शन आता है। यह भी, सन्निहित प्रकृति की नित्यता तथा पुरुष-बहुत्व से द्वैतभावना को दृढ रखता हुआ, मोक्ष-स्वरूप का स्पर्श नहीं कर पाता,

अतएव प्रधान दर्शन, शाङ्कर वेदान्त, तृतीय भूमिका में उदित होता है, जो श्रुतिवाक्यों से पूर्ण प्रतिपादित होता हुआ, आत्मा को सत्-चित्-आनन्द और स्व-प्रकाश सिद्ध करता है, प्रमाण-प्रतिपादन के लिए प्रसिद्ध न्याय-दर्शन की अपेक्षा अधिक गम्भीर प्रमाण मीमांसा में प्रविष्ट होता है; क्योंकि प्रत्यक्ष का साक्षिप्रत्यक्ष, प्रमातृप्रत्यक्ष इत्यादि विश्लेषण यही करता है, और दशमस्त्वमसि' इत्यादि के अनुसार शाब्द प्रत्यक्ष इसी की देन है।

इसके विपरीत, दूसरा मत यह है, जिसका प्रतिपादन इस लेख में अभीष्ट है। इसके अनुसार उपर्युक्त रीति से दर्शनों का समन्वय या एकवाक्यता निष्फल है, तथा जो अन्य दर्शनों को गौण बनाकर दर्शन के प्रचार का विरोध करता है। एक दर्शनवाद से भारत की प्रतिष्ठा नहीं, बल्कि अप्रतिष्ठा है; अनेक दर्शनोपयोगी पदार्थ-विचारों से परिपूर्ण भारत का बहुदर्शनवाद ही भारतीय प्रतिष्ठा का संरक्षक है। वस्तुतः, इस तरह का समन्वय सम्भव नहीं। शास्त्रों का उपक्रम-उपसंहार अत्यन्त भिन्न है—मध्य में पदार्थों की समानता तो दूर रहे, परस्पर मतों का खण्डन है; एक जगह जो तत्त्वज्ञान है, वह दूसरी जगह मिथ्याज्ञान है; इसलिए अङ्गाङ्गीभाव दुर्लभ है।

वेदान्त-दर्शन की प्रतिष्ठा का कारण है कि दसवीं शताब्दी के बाद न्याय की अपेक्षा प्रमेय का अधिक विश्लेषण हुआ; क्योंकि शिष्य-प्रशिष्यों तथा मठ-मन्दिरों द्वारा साम्प्रदायिक आग्रह रहा, राजा-महाराजाओं, सेठ-साहूकारों, तथा पण्डितों द्वारा उपदेश, लेख, प्रकाशन, और प्रसारण की विशेष सुविधा मिली। साम्प्रदायिकता में विचार स्वातन्त्र्य को कम अवसर मिलना स्वाभाविक है, इसलिए ये सुविधाएँ दर्शनान्तरों को नहीं मिली। इसी कारण सांख्यदर्शन आज भी लघुकाय ही है; वह नव्यदृष्टि, जो साहित्य या धर्मशास्त्र तक पहुँची, सांख्य में प्ररुढ नहीं हुई। न्याय में जो काम पीछे हुआ, वह विशेषतः प्रमाण पर हुआ, और उसमें भी विशेषतः अनुमान पर; इसलिए वेदान्त के सामने न्याय अपूर्ण-सा भासित होने लगा।

किन्तु, सूक्ष्म दृष्टि से विचार करने पर प्रतीत होता है कि सभी भारतीय दर्शन इसी भित्ति पर स्थित हैं, जिस पर बाह्य-आध्यात्मिक व्यवस्था के प्रासाद चमकते हैं तथा पीछे भी चमकेंगे। इन दर्शनों की शाखा-प्रशाखाएँ कितनी फैल सकती हैं, इसकी

सीमा नहीं है। जो विषय ग्रन्थ में लिखे न गये हों, अथवा विवेचित न हुए हों, वे भी उसमें हैं, उनका प्रकाशन बुद्धि-श्रम-साध्य भले ही हो। भाव यह है कि जगत् के सभी पदार्थों की व्यवस्था, अपने अपने सिद्धान्त के अनुसार, सभी भारतीय दर्शनों का लक्ष्य है। सभी दर्शनों में सबकी व्यवस्था है प्रायः यही दृष्टि वाञ्छनीय है। प्रायः प्रक्रिया भेद से पदार्थों की व्यवस्था में लाघव गौरव का ही पर्यवसान होता है, यह नहीं कि इसमें अमुक वस्तु नहीं है।

शाङ्कर वेदान्त स्व-प्रकाश का अच्छा विवेचन तथा साधन करता है। प्रायः सभी दार्शनिकों के स्व-प्रकाश की अपेक्षा इसका स्व-प्रकाश शुद्ध अद्वैत-तत्त्व है। प्रत्यभिज्ञा-दर्शन वेदान्ती के स्व-प्रकाश को जड कहता है, अत्यन्तशुद्धता को जडत्वारोप का कारण बताता है, और अपने शिव-तत्त्व को स्व-प्रकाश बताता है, जो वेदान्ती के ब्रह्म की अपेक्षा द्वैत का प्रतिपादन करता है। भामतीकार वाचस्पति अहं-प्रतीति के तत्त्वांश के अन्वेषण में 'पूतीकुष्माण्डीकृत' लिखते हैं, अर्थात् सड़ा हुआ कोंहड़ा जैसे विशीर्ण हो जाता है, वैसे ही अहं-प्रतीति के विश्लेषण में तथ्यांश नहीं मिलता। इसी अहं-विमर्श का प्रत्यभिज्ञादर्शन में बहुत बड़ा स्थान है। किन्तु, अपनी-अपनी प्रक्रियाओं के अनुसार दोनों की मान्यता में स्वारस्य अवश्य है। प्रक्रिया भेद, परिभाषा-भेद और मौलिक अनुभूति इस विरोधाभास के मूल हैं। यही दशा न्याय की भी है।

अतः आचार्यों द्वारा उपदिष्ट पदार्थों के व्याख्याताओं की प्रणाली से, उसके समन्वय के अनुसार, अविचारित पदार्थों का विवेचन करना चाहिए। तब न्याय-दर्शन में थोड़ी भी न्यूनता नहीं मालूम पड़ेगी, उसकी परिपूर्णता ही प्रदीप्त होगी।

न्याय-दर्शन की वैदिकता के विषय में ही प्रवाद देखिए : न्याय शास्त्र शुष्क तर्क के अनुसार पदार्थ-व्यवस्था करता है, वेदान्त सर्वथा वैदिक वाक्यों का अनुसरण करता है; तर्क में जाता भी है, तो वैदिक तर्कों में ही; इत्यादि। मैं इस लघु निबन्ध में वेद-वाक्यों का तात्पर्य-विचार तो नहीं कर सकता; हाँ, यह प्रवाद कितना भ्रामक है, इसके लिए कुछ सामग्रियों की सूचना-मात्र दे सकूँगा।

आन्वीक्षिकी न्याय-शास्त्र का प्रसिद्ध नामान्तर है, न्याय-भाष्य के अनुसार इसका व्युत्पत्त्यर्थ यह है : श्रवण और प्रत्यक्ष के पीछे प्रवृत्त होने वाली विद्या आन्वीक्षिकी कही जाती है। प्रत्यक्ष अथवा श्रुति-स्मृति द्वारा प्रमित वस्तु का मननात्मक ईक्षण

आन्वीक्षिकी विद्या का कार्य है। इससे स्फुट है कि तर्क प्रत्यक्ष तथा श्रुति-स्मृति से विरुद्ध नहीं किया जाता; यदि किया जाय, तो वह न्याय-शास्त्र का तर्क नहीं है। केवल ग्रन्थ की दुहाई ही नहीं कोई भी अनुमान प्रत्यक्ष और आगम से विरुद्ध नहीं होता, बल्कि बाध-दोष से दूषित मान लिया जाता है। फिर, शुष्क तर्क की बात ही क्या। श्रवण-मनन और निदिध्यासन साक्षात्कार के उपाय माने गये हैं। श्रुति-वाक्यों का तात्पर्य-निर्णय करना श्रवण कहा जाता है, जो वेदान्त-दर्शन का कार्य है। इसे शारीरक भाष्य मानता है। उसके बाद, श्रुत अर्थ को दृढता के लिए अनुमान द्वारा सिद्धि को मनन कहते हैं, जो आन्वीक्षिकी करती है। इससे स्पष्ट है कि श्रवणोपयोगी शास्त्र में ही वेद-वाक्यों का समुद्धरण तथा व्याख्यान अपेक्षित है, न कि मनन में। कहीं-कहीं नैयायिक विद्वान् भी वेद-शास्त्रों का उल्लेख करते हैं—श्रवण की सूचना देने के लिए; किन्तु उनका वह प्रधान कार्य नहीं है। इससे यह भी स्पष्ट है कि वेदान्त के बाद न्याय का उपयोग है, उसे वेदान्त की पूर्वभूमिका बताना संगत नहीं है। वेदान्त में जो उपनिषद् और गीता के भाष्य से स्फुट वैदिकता मालूम पड़ती है, वह शिष्य-प्रशिष्य-साम्प्रदायिकता का फल है। इस समय न्यायानुसारी उस तरह का भाष्य-निर्माण करना कठिन नहीं समझना चाहिए। अद्वैतनामधारी होने पर भी प्रायः द्वैतपरक वैष्णव साम्प्रदायिक भाष्यों के देखने से मालूम होगा कि न्यायानुसारी भाष्य प्रायः बना हुआ है। कुछ शब्दों के परिवर्त्तन तथा संकलन से ग्रन्थाकार-योजना-मात्र ही अवशिष्ट है। इतना कहना भी असत्य नहीं समझना चाहिए कि गौतम की शिष्यपरम्परा रहती, तो और भाष्यों की क्या बात, ब्रह्मसूत्र पर भी न्यायानुसारी भाष्य उपलब्ध होता।

कूटस्थ शब्द, जो अधिकतर वेदान्त में आता है, कहीं कहीं नैयायिकों द्वारा भी प्रयुक्त होता है। विचारने पर मालूम होगा कि यदि आत्मस्वरूप कूटस्थ न्याय-सम्मत नहीं हो सकता, तो दूसरा कूटस्थ किसी समय भी नहीं होगा। आरम्भवाद के आग्रही न्याय में परिणाम का प्रवेश नहीं, इसलिए आत्मा अपरिणामी है, सर्वथा नित्य होने से उसमें परिवर्तन का अवसर नहीं; और आत्मा में क्रिया नहीं मानते, अतः विकार की सम्भावना कहाँ? नित्य आत्मा में अनित्य गुण यद्यपि माने जाते हैं, फिर भी उससे विकार की सम्भावना नहीं; क्योंकि गुण-गुणी का भेदवाद होने से आत्मा के गुण आत्मा

से सर्वथा भिन्न हैं, गुणों के परिवर्तन में आत्मा का कोई स्पर्श ही नहीं। भेद भी न्याय में नित्य है, जो भिन्न हैं, वे कभी अभेद हो नहीं पाते।

वेदान्तियों ने नैयायिकों के आत्मा के विकारित्व का जो प्रवाद चलाया, वह कुछ अपना और कुछ न्याय का मिलाकर। उन्होंने जहाँ न्याय का अनित्य गुणवाद लिया, वहाँ अपना गुण-गुणी का अभेदवाद जोड़ दिया। गुण-गुणी के भेदवाद से किसी तरह का विकार नैयायिकों की आत्मा में आ नहीं सकता। इस तरह यह स्पष्ट है कि गुण-गुणी के भेदाभेदवाद में दर्शनों का विवाद है, न कि कूटस्थ विकारित्व का। इसलिए न्याय-सिद्धान्त में आत्मा विकारी है, कूटस्थ नहीं, यह समझना पल्लवग्राहिता का फल है। किसी को गुण-गुणी का भेदवाद पसन्द नहीं आये इससे न्याय दर्शन की न्यूनता नहीं सिद्ध होती, जैसे अभेदवाद को न पसन्द करने से वेदान्त की न्यूनता नहीं प्रमाणित होती। अधिकांश लोक-व्यवहार न्यायानुसारी है। देखिए, श्वेत साड़ी रँगने के लिए रँगरेज को देते हैं, फिर रँगी हुई वही साड़ी लेते हैं, या दूसरी ? यदि वही लेते हैं, तो अपने को गुण-गुणी का भेदवादी मानें; यदि दूसरी लेना चाहते हैं, तो परिवर्त्तन-प्रयुक्त कलह तथा दण्ड का भाग भी अपनाइए। यदि यह कहा जाय कि नैयायिकों की आत्मा गुण-धर्मवाली होने से धर्मी है, तथा धर्म के परिवर्त्तन से धर्मी का परिवर्त्तन अवश्यम्भावी है, अतः परिवर्त्तनशील आत्मा कूटस्थ नहीं हो सकती, इत्यादि, तो, यह परिवर्त्तन का आरोप भी न्याय सिद्धान्त को नहीं समझने के कारण है। धर्म और धर्मी में सर्वथा भेद न्याय का सिद्धान्त है। लोक में भी घटवाला घट नहीं व्यवहृत होता, तब अपने से सर्वथा भिन्न धर्मों का परिवर्त्तन स्वय धर्मी को कैसे परिवर्त्तित कर सकता है ? दूसरे के परिवर्त्तन और विकार से दूसरा कैसे परिवर्तित और विकारी हो सकता है ? वेदान्ती भी लोक-व्यवहार के अनुरोध से धर्म-धर्मियों में जैनों के स्याद्वाद के समान कथञ्चित् भेद और कथञ्चित् अभेद का समावेश करते हैं, और कठिनाई आने पर अभेद को वास्तविक तथा भेद को मायिक कहकर विश्राम लेते हैं। अघटित-घटना-पटीयसी माया की दुहाई पर तो विचार का अवसर ही नहीं आता; किन्तु न्याय-दर्शन के अनुसार भेदाभेद का सर्वथा विरोध है, ऐसा कहीं भी समावेश नहीं, यही समझना चाहिए।

असङ्ग—सांख्य-दर्शन में पुरुष स्वयं असङ्ग है। परस्पर विवेकाग्रह से अन्तः-करण बुद्धि में आसक्त होता है। विवेकाग्रह का अर्थ साधारणतः भेद का अज्ञान, अर्थात्

स्वाभाविक भेद को न समझना है। बुद्धि में आसक्त होना, अर्थात् बुद्धि का सङ्ग पुरुष में आना है, दोनों में परस्पर भेद नहीं मालूम होने से दोनों का धर्म दोनों में भासित होता है, तथा उसके अनुसार आगे के कार्य भी होते हैं। स्वतः असङ्ग पुरुष में बुद्धि का सङ्ग, अर्थात् रागादि, कर्तृत्व भोक्तृत्व, धर्माधर्मादि सभी भासते हैं; इसलिए पुरुष असङ्ग कर्त्ता तथा सभी अनर्थ का पात्र बनता है। स्वतः पुरुष के ये धर्म नहीं है, इसलिए स्वाभाविक नहीं है; किन्तु बुद्धि के सङ्ग से आये हुए आगन्तुक हैं। पुरुष में भासते हुए इन धर्मों की आगन्तुकता या कृत्रिमता भी विलक्षण है; क्योंकि विवेकाग्रह के अनादि होने से ये सभी अनादि है, अन्य प्रयुक्त हैं, स्वाभाविक नहीं।

वेदान्तियों के यहां भी प्रायः यही बात है। शुद्ध चैतन्य का अन्तःकरण में अध्यास होता है। सङ्ग, राग, धर्माधर्म, कर्तृत्व-भोक्तृत्वादि अन्तःकरण के ही धर्म हैं। सांख्य के विवेकाग्रह के स्थान पर वेदान्ती की अविद्या है, जो उसका काम करती है। विवेकाग्रह स्वतन्त्र अनादि नहीं माना जाता, किन्तु एक व्यक्ति के बाद दूसरे व्यक्ति की उत्पत्ति होती है, इससे उसकी धारा चलती रहती है। इसी दृष्टि से विवेकाग्रह को अनादि कहते हैं। अविद्या भी अनादि है। यद्यपि अविद्या एक विलक्षण वस्तु मानी गई है, फिर भी विवेकाग्रह, अज्ञान, मिथ्याज्ञान, इत्यादि शब्दों से व्यवहार भी उसके मार्ग पर ही समझना चाहिए। दोनों को एक समझना—अन्तःकरण के धर्मों को चैतन्य में समझना, चैतन्य के धर्मों को अन्तःकरण में समझना, इत्यादि को अध्यास कहते हैं। इस तरह जीवात्मा में सङ्गादि अन्तःकरण के अध्यास से प्रयुक्त हैं, स्वभावतः नहीं। सङ्ग की व्याख्या राग, वासना, पाप-पुण्य, इत्यादि कई तरह से होती है।

इसी प्रकार, नैयायिकों की नित्य अविकारी कूटस्थ आत्मा है। अब उसकी ससङ्गता या असङ्गता की परीक्षा करें। जीवात्मा के प्रायः सभी गुण अनित्य हैं। वे अनित्य होने से, किन्हीं कारणों से, उत्पन्न होते हैं और विनाशी है। तब, ये स्वाभाविक कैसे हो सकते हैं? वस्तुओं का स्वभाव वही कहा जाता है, जो परिवर्तित न हो। जो कभी कभी हो, उसको आगन्तुक या कृत्रिम कहते हैं, स्वाभाविक नहीं। इसलिए, जीवात्मा के रागादि गुण, जो सङ्ग शब्द से व्यवहृत होते हैं, मुक्ति और सुषुप्ति में नहीं होते। अतः, वे आगन्तुक हैं, स्वाभाविक नहीं। तब नैयायिकों की आत्मा स्वतः असङ्ग है, यह समझना वास्तविक है। सङ्ग या रागादि गुणों का कारण शरीर-इन्द्रियादि का

'माया अनादि अनिर्वचनीय है अथवा सत् से भिन्न मात्र है ? यह संशय हुआ, अनादि अनिर्वचनीय ही हो, क्योंकि भिक्षु लोग वैसा कहते हैं' यह पूर्वपक्ष हुआ ।। १ ।। माया सत् से भिन्न ही है, उसका दूसरा नाम भ्रम है, असत् का भाव नहीं होता तथा सत का अभाव नहीं होता ।। २ ।। ऐसी भगवद्गीता है, यह सिद्धान्त हुआ ।

यहीं पर असत् का अध्यास नहीं होता, ऐसा ५।१।५ वार्तिक २२–२३ से कहते हैं—

'किसी सत् में दूसरे सत् का ज्ञान अध्यास इष्ट है, असत् का सत् में सत् का असत् में कहीं भ्रम नहीं देखा गया है' ।। २ ।। 'यदि जगत् कभी सत् नहीं था ऐसा कहते हो तो इसका स्मरण या वासना कैसे प्रगट हुए ? दूसरे विषय में अनुभूतविषय का स्मरण तुम्हारा अध्यास है' ।। २३ ।। ज्ञानियों के कर्म के आचरण के विषय में ५।१।६ अधिकरण है—'ज्ञान हो जाने पर भी हमेशा कर्म आचरण लगा रहता है अथवा कर्म का परित्याग हो जाता है ? यह संशय हुआ । ज्ञान हो जाने पर कर्म संभव नहीं है, क्योंकि अहङ्कार से कर्म होता है तथा ज्ञान हो जाने पर अहङ्कार नहीं रहता' ।। १ ।। यह पूर्वपक्ष हुआ । 'ज्ञान होने पर भी हमेशा कर्म लगा रहेगा, यह विशेषता आयेगी कि उचित ही कर्म होगा । जीवन्मुक्त योगी कृष्ण भगवान् को भगवद्गीता में कर्म न करना पसन्द नहीं है ।। २ ।। वहां के ५।१।६ वार्तिक–'पिता अपने लड़के में विशेष आसक्त दूसरे के पुत्र का उतना प्यार नहीं करता, वही जब बहुत लड़कों का शिक्षक या शासक हो जाता है तो अपने और दूसरे के पुत्रों में समान व्यवहार करता है' ।। २६ ।। 'ज्ञान होने से समता आ जाती है, सभी व्यवहार पक्षपात के बिना करता है, ज्ञान से सकल आत्मा स्वरूप परमात्मा का यह शरीर है ऐसा समझता है, ऐसे ज्ञान से शरीर की भी रक्षा करता है' ।। २८ ।। चेतना परमेश्वर से अभिन्न प्रकृति है, ऐसा ५।१।७ वें अधिकरण में—'यह प्रकृति स्वयं नियत है, किसी के नियन्त्रण के योग्य नहीं है, सभी आकार वाला जो परमेश्वर उससे अभिन्न प्रकृति है यह निश्चय हैं' ।। २ ।।

वार्तिक वही—'कल्पित अंश वाली प्रकृति परिमित है, पूर्णरूप से प्रकृति तो अपरिमित ही है, अपरिमित चेतनरूप प्रकृति बादरायण के मत में सम्पूर्ण आत्मा के समान है' ।। ३७ ।।

'पुरुष का प्रकृति से भेद करना कपिल मुनि का प्रमाद है, लता को लता के फैलाव के ऐसा पुरुष को प्रकृति से भिन्न करता है' ॥ ३८ ॥ नैयायिकों के काल-सम्बन्धरूप सत्त्व के ऐसा सत् का लक्षण प्रथम अध्याय प्रथम आह्निक वार्तिक में है— 'जो कभी भी है वह सब सत् है यह निश्चय है, क्षणिक होना या स्थिर होना कोई सत्ता में फरक नहीं करता' ॥ ३५ ॥

इसके बाद पातञ्जल महाभाष्य की शैली और भाषा की अनुकरण कला के परिचय के लिये परमार्थदर्शन भाष्य के थोड़े सन्दर्भों का उल्लेख है ।

और इस पर इस प्रकार सोचता हूँ – बालकों के स्तन्यपान में प्रवृत्ति के प्रति माता-पिता के अभ्यास को शरीर की आकृति के ऐसा कारण बताते हैं, शरीर की आकृति और प्रवृत्ति में फरक है, शरीर की आकृति भौतिक वस्तु है, रज और वीर्य द्वारा उसका संक्रमण संभव है, भूख से इष्ट साधनता का स्मरण समझ है, वह चेतन का है, चेतन का सम्बन्ध कैसे संभव है ? प्रवृत्ति यत्न है, वह चेतन में होगी, वह भौतिक वस्तु नहीं है, यह नित्य चैतन्यवादी दर्शन चार्वाक के ऐसा भूतों से चैतन्यनिष्पत्ति नहीं मानता, अन्यथा माता-पिता से अभ्यस्त अन्य विषयों की स्फूर्ति क्यों नहीं होती ? परलोक मानने वाले दूसरे दार्शनिकों के मत में तो कार्य से वैचित्र्य का अनुमान होता है, वह वैचित्र्य अन्ततः पाप-पुण्य रूप होता है, एक चैतन्य के बिना अनुभव और स्मरणों की उपपत्ति नहीं संभव है । जन्मान्तर को न स्वीकार करना भी ठीक नहीं मालूम पड़ता, दूसरे दार्शनिक भी शरीर विनाश होने पर दूसरा जन्म मानते हैं, वैसा यहां भी कैसे न हो ? जो नित्य चेतन शरीररूप नल में घुसा हुआ जीवभाव को पाया है वह शरीर नल नष्ट होने पर भी स्वयम् अविनाशी दूसरे शरीर का ग्रहणरूप जन्मान्तर का कैसे अनुभव नहीं करता ? विनाशी शरीर जीव नहीं है, किन्तु शरीर उपाधि वाला चेतन जीव है, उपाधि नष्ट है उपधेय नष्ट नहीं है, नैयायिकों की आत्मा में अदृष्ट के ऐसा यह भी दर्शन चेतन में वैचित्र्य का अनुभव करता है, न्याय के नित्य परमाणु मन के ऐसा सांख्य की बुद्धि के ऐसा दूसरे शरीर का अनुसरण करने वाला कोई चीज मानता है या नहीं ? यह स्पष्ट नहीं मालूम पड़ता, स्फुट प्रतिपादन तो संपूर्ण भाष्य की पर्यालोचना के बिना ठीक नहीं होगा । प्रायः वैदेशिक दर्शन शरीर का अवयव शरीर का समान योग क्षेम वाला मस्तिष्क नाम वाला स्वीकार करते हैं तथा उसी से सभी व्यव-

हारों का उपपादन करते हैं, नित्य चैतन्य का स्पर्श नहीं करते, यह दर्शन तो नित्य चैतन्य को स्वीकार करता हुआ वैसे मस्तिष्क से व्यवहार का उपपादन नहीं करे, मस्तिष्क को प्राय: जड प्रकाश ही माने, यदि वैसा मस्तिष्क माने तो उन्हीं दर्शनों के ऐसा स्थूल हो जाय।

जैसे कि—जन्म-मरण परम्परा से दूसरे शरीर के सम्पर्क पर विश्वास न करे, किन्तु बाल्य-यौवन-वार्धक्य से शरीर का भेद स्पष्ट, है, लम्बाई-मोटाई, तौल आदि से भेद स्पष्ट होता है, वही यह शरीर है इस प्रत्यभिज्ञा में प्रत्यक्ष और अनुमान का बाध है, दार्शनिक शरीर के अभेद को नहीं मान सकता, बाल्य अवस्था में नहीं रहे पीछे पैदा हुए खाद्य-पेयपदार्थों से जवानी और बुढ़ापे के शरीर पैदा होते हैं, कारण का भेद होने पर कार्य का भेद अवश्य होगा, बाल्य काल की भी कोई आकृति आई हुई इसमें मालूम पड़ती है ऐसा कहें तो भिन्न भी आकृति मालूम पड़ती है, दूसरे कारणों से पैदा होने के कारण पहली समझ में भूल की कल्पना करें, कुछ बाल्य शरीर के सूक्ष्म अवयव विशेष पीछे के शरीर में कारण है ऐसा होने से भी क्या होगा ?। इससे बालक का शरीर ही बुड्ढे का शरीर नहीं हुआ; शरीर का भेद होने पर मस्तिष्क का भेद अवश्य होगा, अन्यथा युवा का मस्तिष्क बालमस्तिष्क की अपेक्षा अधिक समझदार कैसे होगा ?, आरम्भवाद में वृद्धि-अपचय से वस्तु का भेद होता है, परिणामवाद में तो केवल गुणों का परिवर्तन होता है ऐसा कहने में भी कुछ सार नहीं है, गुण भी कारण होते हैं, बालमस्तिष्क में जो गुण हैं वेही युवा के मस्तिष्क में नहीं हैं, ऐसा भेद होने पर बाल्य में पढ़े हुए का जवानी में स्मरण नहीं होगा, शरीर भिन्न होने पर शरीर के अवयव रहनेवाला है ऐसा संभव नहीं, किसका अभेद करेंगे ?। यदि बाल्य-युवा मस्तिष्क एक माना जायेगा तो युवा मस्तिष्क से अधिक काम नहीं हो सकेगा, उस प्रकार स्थिर और शरीर-शरीर के अवयव से भिन्न चेतन के बिना इस जन्म का भी काम नहीं चल सकता, वैसा चेतन मान लेने पर जन्मान्तर मानने में भी कोई बाधा नहीं है।

सृष्टि के अनादि और अनन्त होने पर एक वैचित्र्य का विराम होने पर भी दूसरे वैचित्र्य के उदय से विचित्र विभु भूमा दूसरे भी मानते हैं, वेदान्ती माया के वैचित्र्य से, सांख्य विवेक ख्याति के पहले प्रकृति के वैचित्र्य से, प्रत्यभिज्ञा दर्शन में

विमर्श पदार्थ के वैचित्र्य मानते हैं, नैयायिक कुछ गुणों का परिवर्तन कहते हैं, गुणं-गुणी के भेद से नित्यता की रक्षा करते हैं, इसमें स्वाभाविक वैचित्र्य माना गया यही विशेष है, उसमें भी क्रमशः स्वाभाविक अनन्त वैचित्र्य माना गया, वह ठीक नहीं मालूम पड़ता, नित्य का स्वाभाविक वस्तु परिवर्तनशील नहीं हो सकता, परिवर्तनशील नित्य का स्वभाव नहीं हो सकता, नित्य चैतन्य का वैचित्र्य केवल नित्य चैतन्य से पैदा या नष्ट नहीं हो सकता, किसी का कदाचिद् उत्पाद अनित्य आगन्तुक कारणों से ही संभव है, कदाचित् नाश भी अनित्य आगन्तुक कारणों से ही संभव है, ऐसा वैचित्र्य मानने पर चैतन्य का नित्यत्व कैसे हो ?। वैचित्र्य वैचित्र्यवान् से भिन्न है या अभिन्न पहले पक्ष में वैचित्र्य का कारण वैचित्र्यवान् ही है या उससे भिन्न सहकारि कारण है ?। पहले पक्ष में सभी वैचित्र्यों का एक साथ उत्पाद होने लगेगा, नित्य समर्थ विलम्ब नहीं कर सकता, दूसरे पक्ष में चेतन से भिन्न प्रकृति की सिद्धि से सांख्यमत का खण्डन नहीं हो सकता, पहले विकल्प के दूसरे पक्ष में अनेक वैचित्र्य से अभिन्न एक चैतन्य नहीं हो सकता।

यद्यपि कविकालिदास 'पुरुष के प्रयोजन को सम्पादन करने वाली तुम्हीं को प्रकृति कहते हैं और उस प्रकृति को विविक्त देखने वाले तुम्हीं को पुरुष कहते हैं' इस पद्य में एकही को प्रकृति और पुरुष कहते हैं, तो भी वे दृक् और दृश्य रूप से तद्दर्शिनम् पद से विवेक दिखाते ही हैं, अविवेक दशा ही में जड़ चेतन के ऐक्य का वर्णन करते हैं, विवेक ख्याति होने पर जड़ प्रकृति को दृश्य और साक्षी पुरुष को प्रकाश-मानते ही हैं। जो जो दृश्य है वह सब जड़ है ऐसी व्याप्ति में व्यभिचार न होने से दृश्य से भिन्न द्रष्टा की सिद्धि होगी, उससे कपिलमत भी ठीक ही है, लता और उसके विस्तार के साथ अंश अंशीभाव है, इसलिये उनका विवेक नहीं होता, जड़ दृश्य परिणामी प्रकृति द्रष्टा प्रकाश अपरिणामी कूटस्थ पुरुष का अंश नहीं है इसलिये विवेक क्यों नहीं हो सकता ?।

किसी सद्वस्तु का दूसरे सत् में ज्ञान का नाम अध्यास है, असत् का अध्यास नहीं हो सकता, असत् का अनुभव न होने से स्मृति नहीं हो सकती, और अध्यास स्मृति रूप है, ऐसा इसका मत है। अध्यस्त मिथ्या ही होता है, अधिष्ठान अध्यस्त की अपेक्षा से सत्य होता है, ऐसा वेदान्त ग्रन्थों में युक्ति के साथ उपपादन है, सांख्य या न्याय

वस्तुवादी दर्शन हैं, असत् का मान नहीं मानते, वेदान्त का खण्डन करना ही मालूम पड़ता है, उपेक्षा नहीं मालूम पड़ती, तो भी भाष्य के अवलोकन के विना निश्चित नहीं कहा जा सकता, इसलिये वैसी विवेचना से विरत होता हूँ। इति

पटना संजीवन पत्रिका प्रकाशित 'अभिनवोदार्शनिको ग्रन्थः' की हिन्दी अधिकतर इसीसे गतार्थ है इसलिये पृथक् नहीं की गई। ( लेखक )

---

पटनासिटीस्थ संस्कृतसम्मेलनपत्रिकायाः नवमवर्षेचतुर्थाङ्के १९७२ ईशाब्दे प्रकाशितम्।

## चार्वाकदर्शनम्

चार्वाकदर्शनस्य न कश्चित्सम्प्रदायः साम्प्रतं यः स्वीयतया चार्वाकदर्शनं समर्थयेत् पोषयेत् परिपूरयेच्च। दर्शनेषु तस्य खण्डनीयतयैवोल्लेख ढायाति, अतिदुर्बलानि तस्य वस्तूनि एवं समुपस्थाप्यन्ते येन पठतां विवेकिनां श्रद्धा सहसैवापसरति, दर्शननामप्रदानेऽपि ह्रीः समुदेति, अतश्चार्वाकदर्शनं न साहित्यस्वरूपं बिभर्तीति प्रतिभाति, मम मनस्तु चार्वाकदर्शनं दर्शनं मनुते न गल्पकथाम्। तस्य पदार्था न तथा अस्थिराः। साम्प्रतं भारते प्रतिशतं नवतिः ९०।१०० तद्दर्शनसिद्धान्तानुमोदकाः, प्रतिशतम् अशीतिः सप्ततिर्वा तदनुसरणशीलाः, कथमन्यथा परलोकभयं भारताद् दूरे गतम्, असत्यं हिंसा च विकरालकलेवरे जाते। नैतिकता नीचैर्निहिता, येन राजकीयव्यवस्थाऽपि व्यथते, आधुनिकानि समुन्नतानि लोकरुचिरुचिराणि भौतिकानि रासायनिकानि च विज्ञानानि चार्वाकदर्शनं समर्थयन्ते, विदेशीयानि बहूनि दर्शनानि चार्वाकदर्शनस्य शाखाः प्रशाखाः व्याख्यानानि वा, अथ वा विकसितकुसुमानि, यदि यत्र तत्र विप्रकीर्णान् अनुकूलान् पदार्थान् कश्चित् साहित्यसेवी दार्शनिकः संगृह्णीत महाशास्त्रमिदं चार्वाकदर्शनं दर्शनीयं स्वरूपं बिभृयात्।

मम तु अत्र दिक्प्रदर्शनमुखेन सूचनामात्रस्य प्रयासः, समर्थनपराणि कानिचिद् वस्तूनि विज्ञाप्य न निरासायासे पतिष्यति, स च संभवति तद्दर्शनपक्षपातिताभ्रमसामग्री, वस्तुतः शास्त्ररसः साहित्यसिषेविषा वा प्रयोजयति।

अस्माकं भूतपूर्वराष्ट्रपतिः श्रीराधाकृष्णन् महोदयश्चिराद् बौद्धदर्शनस्य मूलस्रोत उपनिषद इत्यलिखत्, तेन केचनाक्षुभ्यन्, अन्ये प्राशंसन्त अपरे नवावतारेणातृप्यन्त च। वस्तुतः सुरगिरो ह्रसात् शास्त्राणामपरिशीलनाच्च भाषान्तरदर्शनव्याख्यानानि अमूलानि नूतनानि प्रतिभासन्ते, उपनिषदस्तु समाेषां दर्शनविद्यानां खनिः। देशे विदेशे वा प्रचलतु अस्माकं दर्शनमहारथः श्रीमानुदयनाचार्यः नवशताब्द्यामेव आस्तिकानां नास्तिकानाञ्च समेषां दर्शनानामुद्गमो वेदेभ्य एवेति समासेनासूचयत् अनुकूलानां प्रतिकूलानाञ्च मन्त्राणां प्रतीकानि प्रादर्शयत्। यद्यपि व्याख्यातारः स्ववासनया अन्यथाऽपि व्युदपादयन् तेन न किञ्चिद्धीयते, उपनिषन्मूलकानाम् आस्तिकदर्शनानामपि तात्त्विकभेदोऽन्योन्यं व्याख्याभेदमूलकोऽङ्गीक्रियत एव।

'पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयंभूः तस्मात् पराक् पश्यति नान्तरात्मन्' इति श्रुतिं चार्वाकदर्शनस्य मूलतया उदाजहाराचार्यः। स्वयम्भूर्भगवान् परान् आत्मातिरिक्तान् बाह्यान् अर्थान् अञ्चन्ति गच्छन्ति प्रकाशयन्ति इन्द्रियाणि असृजत, तस्मादेव इन्द्रियगणः पराक् बाह्यविषयान् पश्यति अन्तरात्मानं न पश्यतीत्यस्य सरलार्थः। इन्द्रियाणि प्रत्यक्षप्रमाणानि प्रत्यक्षञ्च उपजीव्यतया आबाध्यतया बाधकतया च सर्वेभ्यः प्रमाणेभ्यः प्रबलम्, साक्षात् परम्परया वा प्रत्यक्षोपजीव्यमेव जागतिकं सर्वं व्यवहारवस्तु इति भावः।

अस्यैव विकासो व्याख्यानं वा विदेशीयदर्शनेषु अवलोकनीयमास्ते।

'एम्पेरेसिज्म्' नाम्ना एकं दर्शनं प्रसिद्धमस्ति, तस्य व्याख्यातारो बहव आचार्याः स्थूलतया सूक्ष्मतया प्रकारान्तरेण वा समर्थकाः पोषकाः संशोधका खण्डयितारश्च वर्तन्ते। तदेव भारतीयहिन्दीभाषाद्वारा 'बहिर्ज्ञानवादः' अनुभववादो वेति व्यवहरन्ति। बहुषु हिन्दीपुस्तकेषु अनुभववादी इत्येव दर्शननाम प्रदीयते। तस्यैव परम्परायाम् इङ्गलैण्डवासिनो लॉकनामधारिणो विदुषः पुस्तके इत्थमधीयते - न मानवेषु सहजं ज्ञानम् अपि तु बाह्यवस्तूनां सम्पर्कवशान्मनसि ज्ञानमुत्पद्यते, अयमेव अनुभववादः। सहजज्ञानवादिनो डेकार्टस्य लार्डजोंजस्य च मतं न समीचीनम्। सर्वेषां ज्ञानानां मूलं प्रत्यक्षमेव।

अत्रैव विषये सहजज्ञानवादेनानुभववादस्य समन्वयं प्रकुर्वतोऽनुभववादिनो दार्शनिकस्य 'स्पेंसर' स्य इत्थं वर्णनम् स्नायुनिष्ठो बाह्यवस्तुद्वारा अन्यथा वा आघात एव संविदो मूलाधारः। कुत्रचित् कस्याञ्चिद् व्यक्तौ या सहजा स्वाभाविकी वा संवित् प्रतिभासते सापि न वस्तुतः सहजा स्वीकार्या, तज्जातीयासु आदिमासु प्राचीनासु वा व्यक्तिषु कस्मिंश्चित्समये इन्द्रियादिद्वारा बाह्यवस्तूनामनुभवादेव प्राप्ताः स्नायुजालेषु कृतप्रभावा जनकयोरक्तवीर्यादिद्वारा परम्परया अग्रिमव्यक्तिष्वपि संक्रमते।

इत्थमस्य स्वारस्यमाकृष्यताम्—स्वस्वजात्यनुसाराणि आहारनिद्राभयमैथुनादीनि कर्माणि तदनुकूलज्ञानानि वा जन्तूनां शिक्षां विनैव जन्मत एव आयान्ति, इदं हि सहजज्ञानस्य साधकमुदाहरणम्, तत्र जन्मान्तरवादीनि आस्तिकदर्शनानि समीहन्ते—पूर्वपूर्वजन्मनि एषामनुभवः अनुभवादात्मनि संस्कारस्तिष्ठति, स च संस्कारो जीवाद्यदृष्टाद्युद्बोधकवशात् सर्वम् अस्मिन् जन्मनि स्मारयतीति स्वाभाविकानि आहारनिद्रादिकर्माणि प्रवर्तन्ते शिक्षामन्तरेति।

यस्य चास्य चार्वाकदर्शनस्य नित्यसिद्ध आत्मा जन्मान्तरं च नास्ति तस्य च शरीरांशैरेव सर्वाणि कार्याणि निर्वाह्याणि, अतो बाह्यवस्तूनां प्रभावः स्नायुषु पतति, स च प्रभावो रक्तवीर्यादिद्वारा सन्तानेषु पतति, श्यामगौरादिवर्णा "मुखाद्याकृतयः कतिपये रोगाश्च सन्तानेषु जनकयोरायान्तीति प्रसिद्धमेव तथैव आहारः भयमैथुनादिशक्तयोऽपि आगच्छन्तीति जातीयेषु इत्यादिशब्देनाभिप्रेयते। आहारनिद्रादिष्वपि बाह्यवस्तुसंक्रमेण समुन्नति विकासवादोऽभिप्रैत्येव। साम्प्रतमपि लघुशरीरेभ्यः पशुभ्यः सजातीयस्य महाशरीरस्य सम्पादनाय सफलः प्रयासः चलति, अन्नेषु फलेषु च क्वचिद् दृश्यते, एवं ज्ञानमपि जीवानां बाह्यवस्तुसम्पर्काद् विकसितम्।

अनुभवादिनां मार्गदर्शकतया प्रसिद्धस्य "स्टोइकजीवो" दार्शनिकस्य पुस्तके एवमप्युपलभ्यते-प्रत्यक्षमेव सर्वेषां ज्ञानानां मूलम्, सांसारिकपदार्थानामनुभवात् प्रागात्मनि ज्ञानं नासीत्, यथा मोमपदार्थोपरि मुद्रया अङ्क्यते तथा इन्द्रियद्वारा बाह्यवस्तूनां सम्पर्कात् आत्मोपरि प्रभावविशेषो जायते तत एव आत्मा बाह्यवस्तूनि जानाति, इति।

कुत्रचिद् आत्मशब्देन अन्यत्र मनःशब्देन च एते एकमेव वस्तु व्यवहरन्ति, तस्य स्वरूपं न निर्णीयते, मनःशब्दार्थनिर्णयेऽपि महान् मतभेदः, अभिधर्मानुयायिनां बौद्धानां दर्शने उत्तरज्ञानं प्रति पूर्वज्ञानं कारणं समनः

प्रोच्यते, प्रस्तुतदर्शनानां पुस्तकेषु क्वचिद् मस्तिष्कस्नायुक्रियाविशेषो मन इत्यायाति। यथा एते ब्रुवते तथा आन्तरं ज्ञानसाधनं किमपि एकं वस्तु वर्तते यत् संकुचति विकसति बाह्यवस्तुसम्पर्कस्य चिह्नञ्च दधाति, तेन सावयवं भौतिकं प्रतिभाति। तदेव आत्मशब्देन मनः शब्देन वा व्यवह्रियते, अचेतनैर्भूतांशैः शरीरभावमापन्नैः सम्मिलितवस्तुनि मादक-शक्तिवत् शरीरे चैतन्यं समुत्पद्यते, तदेव चार्वाकस्य चेतनं शरीरमात्मेति संस्कृतपुस्तकेषु चार्वाकमतमुपलभ्यते, तादृशमेवेदं वैदेशिकानां व्याख्यानस्वारस्यमिति तुलनीयं विवेचकैः।

पराञ्चि स्वानिप्रभृतिश्रुतिमूलकताऽपि एषां दर्शनानां विमर्शनीया– प्राथमिकानि ज्ञानसाधनानि इन्द्रियाणि बहिर्मुखानि एव, बाह्यवस्तूनि एव आत्मनि ज्ञानमुत्पादयन्ति, तथा च वस्तुभ्य एव ज्ञानं न तु ज्ञानाद् वस्तूनि इत्यागतम्। ततश्च प्रथमं पश्चाच्च अन्यानि ज्ञानानीति समेषां ज्ञानानां प्रत्यक्षं मूलमिति श्रुतेर्विदेशीयदर्शनेभ्यश्च आयाति। ततः प्रत्यक्षं प्रबलं प्रमाणम्, तन्मूलकानि च अन्यानि अपि अनुमानागमादीनि प्रमाणानि इति एषां दर्शनानां चार्वाकस्य च सिद्धान्तः, प्रत्यक्षमेव केवलं चार्वाकस्य प्रमाणमिति लेखं वचो वा कस्यापि न विश्वसिमि। चार्वाकदर्शनमपि दर्शनं न गल्पकथा उपन्यासो वा, तदनुयायिनो विवेचका मानवा व्यवहारविचक्षणाः कथं प्रत्यक्षमात्रेण व्यवहरेयुः? मातापितृहितैषिणां वचनान्यननुसरन्तः कथं पुष्येयुर्जीवेयुर्वा? अनुमानादीनि विहाय केन पथा सूक्ष्मतराणि भौतिकानि रासानिकानि च वस्तूनि गवेषयेयुराविष्कुर्युर्वा?

अन्यान्यपि आस्तिकदर्शनानि प्रत्यक्षोपजीवकतामनुमानादीनां मन्यन्ते परमुपजीव्यतयैव प्रत्यक्षस्य प्राबल्यं नाङ्गीकुर्वते, तस्मात्तेषां प्रत्यक्षस्य आगमात् क्वचित् बाधः, चार्वाकस्य च यत्र विषये साक्षात् परम्परया विदूरे वा क्वचित् कथञ्चित् प्रत्यक्षं सहायकं नोपलभ्यते, तस्मिन् विषये अनुमानम् आगमो वा न प्रमाणम् इत्येव विशेषः। अन्ये व्यवहाराः समेषां समानाः।

काठकोपनिषदो नचिकेतस उपाख्याने 'येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्ये' इत्यादिना। मरणानन्तरम् आत्मा जीवोऽस्ति विनश्यति वेति यमं प्रति प्रश्नः पठतां विदुषां नापरिचितः स हि जन्मान्तरानभ्युपगच्छतश्चार्वाकस्य मतेन, बौद्धागमैस्तु जन्मान्तरमभिप्रेयते। प्राथमिकं हि लोकायतिकं नाम लोकदर्शनं स्वाभाविकत्वात् कुत्र न व्याप्नुयात्। यद्यपि नायमुपनिषद्सिद्धान्तः उपनिषदारूढस्तु वर्तत एव।

एवम् 'एतेभ्यो भूतेभ्यः समुत्थाय तान्येवानुविनश्यति न प्रेत्य संज्ञास्ति इत्यादयोऽपि श्रुतयश्चार्वाकगीतय इति वक्तुं शक्यते प्रकरणस्यालोचनया तु न यथाश्रुतार्थपर इति त्वन्यत्' ।

## लोकायतदर्शनम्

'गतानुगतिको लोक' इत्यादौ यथा लोकशब्दस्यार्थस्तथा लोकशब्द-घटितं लोकेभ्य आगतम् लोकाधीनं लोकाभिप्रायकं लोकायतदर्शनमपि चार्वाकदर्शनस्य नामान्तरम् । ये अध्यात्मशास्त्रमपि न परिशीलयन्ति तदनुसारितर्केषु च न कुशलाः, किन्तु समुपस्थितानि वस्तूनि व्यवहारांश्च सम्यक् परिचिन्वन्ति, प्रत्यक्षमूलकेषु दूराद् दूरतरं प्रसरत्सु सूक्ष्मस्य सूक्ष्मतरस्य च अवगाहिषु कार्यकारणकल्पनाकुशलेषु कुशलाश्चारवो लोकास्तदनुसारि दर्शनं लोकायतदर्शनं चार्वाकदर्शनं वा । भूतानां परिणामविशेष-समुत्थं शरीरं चेतनम् आत्मा, गौरोऽहं स्थूलोऽहं जानामि पश्यामि जिघ्रामि इत्यादिलोकव्यवहारात् । यथा यथा शरीरं समेधते तथा तथा चैतन्यमपि वर्धते, अत एव बाल्यापेक्षया यौवने महती संवित्सम्पत्तिः । प्रतिकूलेन तु जलवायुना रोगेण जरया वा जीर्णेषु शरीरेषु चैतन्यमपि ह्रसति अत एव वृद्धा राजकीयसेवातो दूरीक्रियन्ते । शरीरे स्वस्थे सुस्थं चैतन्यम् अस्वस्थे चा ःस्थम् इत्थमनुभूयते, शरीरमिव इन्द्रियाण्यपि भौतिकानि शरीरमनूद्भवन्ति अनुविनश्यन्ति च । न्यायादिनयेऽपि भौतिकानीन्द्रियाणि शरीरेण सहैव विलीयन्ते न जमान्तरमनुसरन्ति । उपनिषदुक्ता उत्क्रान्तिगत्यागतयो मनसैव निर्वाह्यन्ते । येषामाहङ्कारिकाणि न भौतिकानि तेषां लिङ्गशरीराङ्गतया शरीरान्तरेऽपि गच्छन्ति । यथा वृक्षः स्वफलबीजेभ्यो नानासजातीयान् वृक्षान समुत्पाद्य स्वयं शीर्यति विलीयते च, वृक्षान्तराणि सन्ताना जन्मान्तराणि वा तिष्ठन्ति, तथा मनुष्यादिशरीरेऽपि सङ्गमनीयम् ।

आस्तिका हि शरीरस्य चैतन्ये सद्योजातस्य शिशोः स्तन्यपाने प्रवृत्ति-र्नोत्पद्यत इति दोषं दर्शयन्ति, कुत्रापि कर्मणि प्रवृत्ति प्रति इदं ममेष्टस्य साधकमिति ज्ञानमावश्यकम् । नित्यस्तु आत्मा पूर्वजन्मानुभूतं दुग्धपानं ममेष्टसाधकमिति स्मरति ततः पयःपाने प्रवर्तते, शरीरस्य चैतन्ये तु न तत् सम्भवति, अनुभवत् प्राक्तनं शरीरं विनष्टम् । अनेन शरीरेण च नाधुनाऽनुभूतम्, ततश्च कुतः स्मरेत् प्रवर्तेत चेति वदन्ति ।

अत्र विषये पूर्वसूचितं रजोवीर्यादिद्वारा वर्णाकृतिवत् आहारनिद्राभय-मैथुनादिस्वाभाविकप्रभावानयनमनुसन्धेयम् । सुरभारतीप्रसूतेऽभिनवे सूत्र-

न्यातिकभाष्याधिकरणाद्युपकरणसज्जिते श्रीरामावतारशर्मवैदुष्योद्भाविते परमार्थदर्शने, एवमेव वर्णाकृतिवज्जीवनोपयोगिदुग्धपानादीनां जनकयोरनुवर्तनं वर्णितमास्ते। पटनानगरेऽधुनापि अध्यापयन्ती दर्शनविदुषी डा० अरुणादेवीहल्दारमहोदयापि स्वाभाविकतामस्य वर्णयति स्पर्शेन्द्रियविशेषस्य शारीरिकक्रियाजनकत्वं नैकधाऽनुभूयत एव। जीवनानुकूलाहाराद्युपयोगिनी शरीररचनापि, यन्त्रवत् सर्वं प्रचलति, कथमपि प्रकारान्तरेण बालकमुखे दुग्धजलादिदाने उदरे प्रविशत्येव।

शरीरत्वन्तु चतुर्भूतसमुत्थेऽवयविनि प्राणवायोरपगमेऽवयविनो विनाशाद् शरीरमेव विनष्टमिति मृते चैतन्यस्य न व्यभिचारः। अथवा पार्थिवाब्धिरिव प्राणवायुरपि चैतन्यरससम्पादकः, प्राणापसरणे शरीरे सत्यपि चैतन्यरसस्य विनाशः। प्राणापगमे चैतन्याभाव इष्यत एव। आस्तिकादीनां प्राणापगमे निमित्तकारणाभावाद् विषयज्ञानं न भवति, चार्वाकदर्शने उपादानस्याभाव इति विशेषः।

अतोऽनित्यचैतन्यरसवदनित्यशरीरात्मवादी अथवा शरीरजातानित्यचैतन्यात्मवादी चार्वाक इति फलितम्। तेन आस्तिकादीनामिव जन्मान्तरं नास्ति।

केचन क्षणिकचैतन्यात्मवादिनो बौद्धाः स्थिरात्मदर्शनं बन्धस्तत्रासक्तेर्जननात्, क्षणिके वस्तुनि न तादृशी आसक्तिरिति वर्णनेन क्षणिकवादप्रशंसां विदधति तदाऽनित्यात्मदर्शी चार्वाको लोकान्तरमोहाभावात् नास्तिकवन्मोहवश इत्यपि कश्चिद् ब्रूयात्। नित्यात्मवादिनामपि केषाञ्चिदसङ्गात्मवादिनां बन्धमोक्षौ यथा कल्पितौ तथाऽस्यापि, अथवा जन्मैव बन्धो मरणञ्च मोक्षः स्यात्।

## नैतिकता

सभ्यता नैतिकता वा मानवेषु समीहिता, यद्दर्शनं नैतिकतां न रक्षति तदसभ्यदर्शनम्, आस्तिका हि स्वर्गादिसुखलोभेन नरकयातनाभिया च स्तेयं हिंसां व्यभिचारादिकृत्यं परिहरन्ति, अस्तेयम् अहिंसां सदाचारं दयादानादिकञ्च समाचरन्ति, सभ्यचः परिवारस्य समाजस्य राष्ट्रस्य च निर्माणं जायते, चार्वाकनयेन स्वर्गनरकादेरभावादनैतिकता समेधेत नैतिकता च नीचैर्गच्छेदिति न्यूनता दर्शिता; अत्रेत्थमुच्यताम्--

स्तां नाम स्वर्गनरकौ पुराणादिषु पठ्यमानौ परं तद्वशाद् दारतनयादिसुखं समुपेक्ष्य स्वशरीरसुखं विहाय सर्वतः प्रियाम् ऐहलौकिकीं यश-

स्थितिञ्च अविगणय्य परलोकयात्रायै कियन्तः प्रयतन्ते ? अल्पीयांस इति चेत् बहवो यथा सदाचारिणः सभ्याः सुनीतयश्च तथा चार्वाकानुयायिनोऽपि अन्येषां शरीरात्मवादोऽविवेकवशाद अध्यासाद् वा; शरीरसम्बन्धिषु पुत्रदारादिषु मोहात् परिवारनियोजनं यथा तथा वस्तुतः शरीरात्मवादिनां चार्वाकादीनां पुत्रदारादिषु मोहात् परिवारपरियोजना। परिवारसंरक्षणोपयोगिनैतिकाचरणञ्च। समाजसंगठनस्य कारणं फलं समाजशास्त्रं ऐहिकमेव वर्ण्यते न स्वर्गनरकादिकम्, मम द्रव्यापहरणे यथा मम दुःखं तथा परद्रव्यापहरणे परस्यापि, अन्यस्यापहरिष्यामि चेन्ममापि कश्चिच्चोरयिष्यति, तेन स्तेयं दुःखकारणम्। अस्तेयं शान्तेर्मार्गः, मम दुःखं कश्चिन्निवारयेदिति अहमपि समीहे, तथा च परदुःखप्रहाणेच्छा दया समीचीना, लौकिप्रशंसाप्राप्तये च दानादिकं सर्वं नैतिकं सम्पत्स्यते। स्वर्गनरकभयं विनापि कुटुम्बसमाजसंगठननैतिकतादीनामुपपादनं विदेशीय "हेगेल" दर्शनेऽपि समागच्छति।

ऋणं कृत्वा घृतं पिबेदित्यादि न चार्वाकसिद्धान्तः, किन्तु निन्दा केनचिद् विरोधिना सिद्धान्ततया योजिता, शोधनोपायविरहे न ऋणं ददीत ? मरणेऽपि पुत्रादिषु ऋणभारः पतिष्यतीतिभिया अपकीर्तिकालुष्यकारितया च आस्तिका इव नास्तिका अपि यथाशक्ति ऋणं देयं गणयिष्यन्ति।

## प्रमाणम्

प्रत्यक्षं प्रबलं प्रमाणम् अन्यानि च ऐह लौकिकसर्वविधव्यवहारसाधकानि साक्षात् परम्परया वा प्रत्यक्षोपजीवकानि सर्वाणि प्रमाणानि गृह्यन्ते उपयोज्यन्ते चेत्यवोचम्। तत्र प्रारम्भिकं न्यायभाष्यं सहायकतया आलोचनीयम्, तत्र आन्वीक्षिकीविद्याया व्युत्पादनं विद्यते, प्रत्यक्षागमाभ्यामीक्षितस्य अनु ईक्षणम् अन्वीक्षा, तया प्रवर्तते आन्वीक्षिकी न्यायविद्येत्युक्तम्, ततश्च प्रत्यक्षाद् आगमाच्च प्रमाणान्तरबाधस्योदाहरणं वर्तते, तेनेदं फलति आस्तिकानां प्रत्यक्षागमौ प्रबलौ प्रत्यक्षाद् आगमाच्च अनुमानादीनां बाधः, सादृशानुमानादयः प्रमाणानि तेषु साक्षात् परम्परया वा प्रत्यक्षम् आगमो वा अनुकुलतां प्रयोजयतः, नास्तिकानान्तु प्रत्यक्षमेव प्रबलम्। अनुमानागमादीनां प्रामाण्ये प्रत्यक्षस्यैव साक्षात्परम्परया वा अनुकूलता अन्वेषणीया। प्रत्यक्षेण प्रत्यक्षमलकानुमानादिना च आगमानां बाधः। तत्त्वसंग्रहस्य

टीकायां चार्वाकदर्शनाचार्यविशेषस्य सनामग्रहणम् 'अनुमानं प्रमाणमिति' लिखितमस्ति ।

चार्वाकस्य प्रमाणान्तरेण व्यवहारे केचनैवमपि ब्रुवते—अनुमानादिना संशयः, संशयादपि कृष्यादिषु प्रवृत्तिर्दृश्यते, तेन व्यवहारः सेत्स्यति इति ।

मम तु तादृशव्यवस्थायां काठिन्यं प्रतिभाति, महाऽऽयाससाध्येषु सूक्ष्मतरवैज्ञानिकगवेषणाकर्मसु सन्दिहानाः प्रवर्तन्ते इति न श्रद्धेयं विभाति । कृष्यादिष्वपि वृष्ट्यादेरेव संशयः । संशयं प्रति तेषां पृथक् कारणत्वकल्पने गौरवम् । तस्मादनुमानादिभिरपि निर्णय एव, क्वचिच्च नूतनवस्तूनि प्रामाण्यसंशये प्रत्यक्षानुकूल्यप्रातिकूल्ययोरन्वेषणेति शम् ।

---

पटना सिटी संस्कृत सम्मेलन पत्रिका नवम वर्ष चतुर्थ अङ्क १९७२ ई० संस्कृतमय प्रकाशित की हिन्दी

## चार्वाक दर्शन

इस समय चार्वाक दर्शन का कोई सम्प्रदाय नहीं है जो अपना मानकर इसका समर्थन करें, पोषण करें और व्याख्यानों से इसको पूरा कर सके, और दर्शन ग्रन्थों में इसका खण्डन के लिये ही उल्लेख आता है, उसके पदार्थ इतने दुर्बल दिखाये जाते हैं जिससे पढ़ते हुए विवेचकों की श्रद्धा तुरत हट जाती है, दर्शन नाम देने में भी लज्जा आती है, इससे चार्वाक दर्शन साहित्य स्वरूप को नहीं रखता ऐसा मालूम पड़ता है, मेरा मन तो चार्वाक दर्शन को दर्शन मानता है गल्पकथा नहीं, उसके पदार्थ वैसे भङ्गुर नहीं हैं, इस समय भारत में उसके सिद्धान्तों के अनुमोदक प्रतिशत नब्बे ९०/१०० होंगे, सैकड़े अस्सी ८०/१०० या ७०/१०० उसका अनुसरण करते हैं, नहीं तो भारत से परलोक का भय कैसे दूर हुआ ? असत्य और हिंसा भयङ्कर आकार वाले हो गये, नैतिक आचरण नीचे धसे, जिससे राजकीय व्यवस्था भी व्यथा पाती है,

इस समय के लोक रूचि के रोचक उन्नतिशील भौतिक रासायनिक आदि विज्ञान इस चार्वाक दर्शन का समर्थन करते हैं, विदेशीय अधिकतर दर्शन चार्वाक दर्शन के शाखा-प्रशाखा या व्याख्यान हैं, अथवा इसके खीले फूल कहें, यदि जहाँ तहाँ बिखरे इस दर्शन के अनुकूल पदार्थों का कोई साहित्यसेवी दार्शनिक संग्रह करे तो यह बहुत बड़ा शास्त्र चार्वाक दर्शन दर्शनीयरूप को ले सके।

मेरा तो यहाँ दिग्दर्शन द्वारा सूचनामात्र का प्रयास है, इसके समर्थन के किन्हीं वस्तुओं को बताकर इसके खण्डन में नहीं पड़ेगा, वह मेरे चार्वाक दर्शन के पक्षपात का भ्रम कराने वाला हो सकता है, वास्तव में शास्त्र का रस और साहित्य सेवा की इच्छा प्रेरक है।

हमारे भूतपूर्व राष्ट्रपति सर राधाकृष्णन् महोदय बहुत पहले लिख गये कि बौद्ध दर्शनों का मूल स्रोत उपनिषदे हैं, उससे कुछ लोग क्षुब्ध हुए, दूसरे प्रशंसा किये, कुछ नये आविष्कार से सन्तोष पाये, वास्तव में संस्कृत भाषा के ह्रास से और शास्त्रों का परिशीलन न होने से दूसरे भाषाओं के दर्शन व्याख्यान बिना मूल के अथवा नये मालूम पड़ते हैं, उपनिषदें तो सभी दर्शन विद्याओं का आकार हैं। चाहे वह विद्या देश या विदेश में चले।

मेरे दर्शन महारथी श्रीमान् उदयनाचार्य जी नवमी शताब्दी में ही आस्तिक नास्तिक सभी दर्शनों का उद्गम वेद से ही संक्षिप्त से सूचित किये थे, और अनुकूल प्रतिकूल मन्त्रों का प्रतीक भी दिखाये थे, यद्यपि व्याख्याता वर्ग अपनी अपनी वासनाओं के अनुसार दूसरे प्रकार भी व्याख्यान किये हैं तो भी उससे कोई हर्ज नहीं है, वासना के अनुसार व्याख्या भेद होता है, आस्तिक दर्शन उपनिषद् मूलक ही हैं, उनका परस्पर भेद उपनिषदों के व्याख्यान भेद से ही है।

उदयनाचार्य जी 'स्वयं भू भगवान् आत्मा से अतिरिक्त बाह्य विषयों को प्रकाशित करनेवाली इन्द्रियों को बनाया, इसीसे यह इन्द्रियाँ बाह्य विषयों को देखती हैं अन्तरात्मा को नहीं देखती' इस श्रुति को चार्वाक दर्शन के मूलरूप से उदाहृत करते हैं, इन्द्रियाँ प्रत्यक्ष प्रमाण हैं, वह प्रत्यक्ष सभी प्रमाणों का उपकारी होने से, किसी प्रमाण से बाधित नहीं होने से, दूसरे प्रमाणों का बाधक होने से सभी प्रमाणों में प्रबल

है, साक्षात् या परम्परा से जगत् के सभी व्यवहार वस्तु प्रत्यक्ष प्रमाण की सहायता ही से हैं, इसी का विकास या व्याख्यान विदेशीय दर्शनों में देखने लायक है।

'एम्परेसिज्म' नाम का एक प्रसिद्ध दर्शन है, उसके व्याख्याता बहुत आचार्य हैं, कोई स्थूल रूप से या सूक्ष्म रूप से या दूसरे प्रकार से समर्थन करता है, कोई परिपुष्ट करता है, दूसरे आंशिक संशोधन रखते हैं, कुछ खण्डन भी करने वाले हैं, उसी का भारतीय हिन्दी भाषा द्वारा बहिर्ज्ञानवाद या अनुभववाद नाम से व्यवहार होता है, हिन्दी पुस्तकों में कहीं अनुभववादी इतना ही दर्शन का नाम दिया जाता है, उसी की परम्परा में इङ्गलैण्ड निवासी लॉक नाम धारी विद्वान् की पुस्तक में इस प्रकार पढ़ा जाता है— मनुष्यों में कोई सहज ज्ञान नहीं है, किन्तु बाह्य वस्तुओं के सम्पर्क से मन में ज्ञान पैदा होता है, यही अनुभववाद है, सहज ज्ञानवादी डेकार्ट लार्ड जौर्ज का मत ठीक नहीं है, सभी ज्ञानों का मूल प्रत्यक्ष ही है।

इसी विषय पर अनुभववादी दार्शनिक 'स्पेसर' हैं, वे अनुभववाद से सहजज्ञान वाद का कुछ समन्वय करते हैं, उनका वर्णन इस प्रकार है—बाहरी वस्तु द्वारा या दूसरे प्रकारों से स्नायुओं में जो आघात है, वह ज्ञान का मूल आधार है, कहीं किसी व्यक्ति में जो स्वाभाविक ज्ञान मालूम पड़ता है, वह भी वास्तव में स्वाभाविक नहीं है, उस जाती के प्राचीन पहली व्यक्ति में किसी समय इन्द्रियों द्वारा बाहरी वस्तुओं का अनुभव हुआ था उसी से प्राप्त हुआ था, वह आघात या अनुभव उसके स्नायु जालों में स्थान कर लिया था, उसका माता पिताओं के रक्त वीर्य द्वारा परम्परा से आगे के सन्तानों में संक्रान्त हो गया।

इसका अभिप्राय इस प्रकार निकाला जाय—अपनी अपनी जाति के अनुसार आहार निद्रा भय मैथुन आदि कर्म और उसके उपयोगी ज्ञान शिक्षा के विना ही जन्म से ही आ जाते हैं यही सहज ज्ञान के साधक उदाहरण हैं, उसके लिये जन्मान्तर आदि समाधान आस्तिक दर्शन चाहते हैं, पहले के जन्मों में इनका अनुभव, उस अनुभव से आत्मा में संस्कार रहता है, उस संस्कार का जीवन के कारण पुण्य पापों से उद्बोध होता है, उससे इस जन्म में सभी का स्मरण होता है, उसी से शिक्षा के विना आहार निद्रा आदि स्वाभाविक चलते हैं।

जिस इस चार्वाक दर्शन में नित्य सिद्ध आत्मा या दूसरा जन्म नहीं है, उस दर्शन में शरीर के अंशों से ही इन कार्यों का निर्वाह करना पड़ेगा; इसीलिये बाहरी वस्तुओं का प्रभाव स्नायुजालों में माना गया, वह प्रभाव रक्तवीर्य आदि के द्वारा आगे के सन्तानों में आता है, श्याम गोर आदि वर्ण मुख नाक आदि की आकृति कुछ रोग माता-पिता के सन्तानों में आते हैं ऐसा बहुत प्रसिद्ध ही है, वैसे ही आहार भय मैथुन आदि भी आते हैं, इत्यादि जातीय आदि वर्णनों का अभिप्राय है, विकासवाद इस समय भी बाहरी वस्तुओं के सम्पर्क से आहार निन्द्रा आदि में समुन्नति चाहता ही है, इस समय भी छोटे पशुओं को बड़ा बनाने के लिये सफल प्रयास चलता है, अनाज और फलों में भी कहीं २ देखा जाता है, इसी प्रकार बाहरी विशेप सम्पर्क से जीवों के ज्ञान का भी विकास होता है।

अनुभववादीयों का मार्गप्रदर्शक 'स्टोईक जीवो' दार्शनिक प्रसिद्ध हुए हैं, उनकी पुस्तक में ऐसा भी मिलता है—प्रत्यक्ष ही सभी ज्ञानों का मूल है, संसार की वस्तुओं के अनुभव से पहले आत्मा में ज्ञान नहीं था, जैसे मोम या लाह पर मोहर से चिन्ह होता है वैसे बाहरी वस्तुओं के सम्पर्क से आत्मा पर प्रभाव विशेप होता है, उसी से आत्मा बाहरी पदार्थों को जानती है।

कहीं आत्मा शब्द से दूसरी जगह मन शब्द से ये लोग एक वस्तु का व्यवहार करते हैं, उसके स्वरूप का निर्णय नहीं हो पाता; मन पदार्थ के स्वरूप निर्णय में भी भारतीय दर्शनों का भी बड़ा मतभेद है, अभि धर्म के अनुयायी बौद्ध दार्शनिक कहते हैं कि उत्तर ज्ञान के प्रति कारण होने वाला पूर्व ज्ञान मन है, इन दर्शनों की पुस्तकों में कही मस्तिष्क की विशेप क्रिया कहीं स्नायुओं की विशेप क्रिया मन है ऐसा आता है, जैसा ये लोग लिखते हैं उससे मालूम पड़ता है कि भीतर ज्ञान का साधन एक कोई वस्तु है जो संकोच विकाश शील है और बाहरी वस्तुओं के सम्पर्क के चिन्ह को रखता है, इससे सावयव और भौतिक हो सकता है, उसका ही आत्मा और मन शब्द से व्यवहार है, शरीर रूप से बने हुए अचेतन भूतों के अंशों से सम्मिलित वस्तुओं में नशा आने की शक्ति के ऐसा शरीर में चैतन्य पैदा होता है, वही चार्वाक दर्शन का चेतन शरीर आत्मा है, वही संस्कृत पुस्तकों में चार्वाक मत मिलता है, वैसा ही यह

विदेशीय दार्शनिकों के व्याख्यान का स्वारस्य है, विचारशीलों को तुलना करनी चाहिये।

मूल भूत 'पराञ्चि खानि' इत्यादि श्रुति का भी सम्बन्ध इन दर्शनों से सोचना चाहिये, प्राथमिक ज्ञानों के साधन इन्द्रियाँ बाहरी रूख वाली हैं, बाहरी पदार्थ ही आत्मा में ज्ञान पैदा करते हैं, इससे वस्तुओं से ज्ञान, ज्ञान से वस्तु नही यह आया, और उसके बाद पहले या पीछे और ज्ञान हुए, सभी ज्ञानों का मूल प्रत्यक्ष है ऐसा इस श्रुति से तथा विदेशीय दर्शनों से आता है, उससे प्रत्यक्ष प्रबल प्रमाण है प्रत्यक्ष मूल वाले ही और अनुमान आदि प्रमाण हैं ऐसा इन दर्शनों का तथा चार्वाक का सिद्धान्त है। चार्वाक का केवल प्रत्यक्ष प्रमाण है ऐसे लेख या वचन पर मेरा विश्वास नहीं है, चार्वाक दर्शन भी दर्शन है, गल्पकथा या उपन्यास नहीं है, उसके अनुयायी विचारशील मनुष्य व्यवहार में चतुर हैं, केवल प्रत्यक्ष से वे कैसे व्यवहार कर सकते हैं, माता पिता हितैपीओं के वचन का अनुसरण नहीं करते हुए वे कैसे पोषे जा सकते हैं या जी सकते हैं, अनुमान आदि के बिना वें कैसे विशेष सूक्ष्म भौतिक या रासायनिक वस्तुओं की खोज कर सकते हैं या प्रगट कर सकते हैं।

दूसरे आस्तिक दर्शन भी अनुमान आदि को प्रत्यक्ष से उपकृत मानते हैं, किन्तु प्रत्यक्ष को सब से प्रबल नहीं मानते, इससे वे लोग कहीं प्रत्यक्ष आदि का आगम से बाध मानते हैं, चार्वाक के लिये इतना ही फरक है कि अनुमान आदि द्वारा प्रमाणित विषयों में साक्षात् या परम्परा से दूर भी प्रत्यक्ष सहायक नहीं मिलें तो उस विषय को नहीं मानता, वहाँ का अनुमान या आगम उसके मत में प्रमाण नहीं होते, दूसरे सभी व्यवहार सभी के समान हैं।

काठक उपनिषद् के नचिकेता उपाख्यान में 'जो यह मृत पर मनुष्यों में संदेह चलता है कि वह है या नहीं' इत्यादि मन्त्रों से जो यमराज के पास नचिकेता का प्रश्न है वह पढ़ने वाले विद्वानों को मालूम है, वह जन्मान्तर नहीं माननेवाले चार्वाक मत से पूर्वपक्ष है। बौद्ध आगम तो जन्मान्तर मानते हैं, पहला इसका नाम लोकायत है, उससे यह लोक दर्शन स्वाभाविक है कहाँ व्याप्त न हो, यद्यपि यह उपनिषद् का सिद्धान्त नहीं है किन्तु उपनिषद् में प्राप्त है।

इसी प्रकार 'इन भूतों से उठकर उनके पीछे वह भी नष्ट हो जाता है, मर जाने पर चैतन्य नहीं रहता' इत्यादि श्रुतियाँ भी चार्वाकों की गीत हैं, ऐसा कहा जा सकता है, प्रकरण की आलोचना के साथ व्याख्यान करने पर इस श्रुति का इस अर्थ में तात्पर्य नहीं है, यह दूसरी बात है।

## लोकायत दर्शन

लोक एक के पीछे जाने वाला है इत्यादि लोकोक्तियों में आया हुआ लोक शब्द इसमें भी है, लोक से आया हुआ लोक के अधीन लोक का चाहा हुआ लोकायत दर्शन चार्वाक दर्शन का दूसरा नाम है, जो लोग अध्यात्म दर्शन शास्त्र का परिशीलन नहीं करते उसके अनुसार तर्कों में कुशल नहीं हैं, किन्तु उपस्थित वस्तुओं को तथा व्यवहारों को अच्छी तरह पहचानते हैं, प्रत्यक्ष आधार पर दूर से दूरतर तक सूक्ष्म से सूक्ष्म वस्तुओं के कार्यकारणभाव की कल्पना में कुशल लोक चार्व हैं, उसके अनुसार दर्शन लोकायत या चार्वाक दर्शन है, खानपान भूतों का परिणाम विशेष से होने वाला चेतन शरीर आत्मा है, उसके अनुसार मैं गोरा हूं, मोटा हूं, जानता हूं, सूंघता हूं इत्यादि लोक व्यवहार है, जैसे जैसे शरीर बढ़ता है वैसे २ चैतन्य भी बढ़ता है, इसीसे बाल्य की अपेक्षा यौवन में समझदारी अधिक मानी जाती है, प्रतिकूल जलवायु से रोग से तथा बुढ़ापा से शरीर जीर्ण होने पर चैतन्य का ह्रास होता है, इसी से बुढ़े लोग राजकीय सेवा से दूर किये जाते हैं, शरीर स्वस्थ रहने पर चैतन्य ठीक रहता है; अस्वस्थ रहने पर ठीक नहीं रहता ऐसा भी अनुभव होता है, शरीर के ऐसा इन्द्रियाँ भी भौतिक हैं, शरीर के अनुसार प्रगट होती हैं और उसी के पीछे नाश पाती हैं, न्याय आदि दर्शनों में भी इन्द्रियाँ भौतिक हैं, शरीर के साथ ही विनाशी है, दूसरे जन्म में नहीं जाती; उपनिषद् प्रसिद्ध गति, आगति, और उत्क्रान्ति का मन से निर्वाह किया जाता है, जिन दर्शनों में इन्द्रियाँ भौतिक नहीं आहङ्कारिक हैं उनके लिङ्ग शरीर का अङ्गरूप से इन्द्रियाँ जन्मान्तर में भी जाती हैं। जैसे पौधा अपने फल और और बीजों द्वारा अनेक सजातीय पेड़ों को पैदा करके पुराना होता है नष्ट होता है, दूसरे बनाये हुए पेड़ उसके सन्तान या दूसरे जन्म रहते हैं, वैसे ही मनुष्य-पशु-आदि शरीरों में भी समन्वय करना चाहिये।

आस्तिक लोग शरीर को चेतन मानने पर दोष देते हैं कि तुरत पैदा हुए शिशु का स्तन दूध पीने में प्रवृत्ति नहीं होगी, किसी भी काम में प्रवृत्ति का कारण यह मेरा इष्ट का साधक है ऐसा ज्ञान आवश्यक है, आत्मा जब नित्य है और मरने पैदा होने वाली नहीं है तब पहले जन्म में अनुभव किये हुए दूध का पीना मेरे इष्ट का साधक है, इसको याद कर लेता है तब दूध पीने में प्रवृत्त होता है, शरीर चेतन होने पर वह नहीं संभव है, अनुभव करने वाला पहला शरीर नष्ट हो गया, इस शिशु शरीर से अभी अनुभव नहीं किया गया, तब कैसे याद करें और प्रवृत्त हो।

इस विषय पर पहले सूचित रज वीर्य द्वारा वर्ण और आकार के ऐसा आहार नींद, डर, मैथुन आदि स्वाभाविक प्रभाव का आना याद रखना चाहिये, संस्कृत भाषा में पैदा हुए नये सूत्र वार्तिक भाष्य अधिकरण आदि उपकरणों से सुसज्जित श्रीरामावतार शर्मा के वैदुष्य से प्रगट हुए परमार्थ दर्शन में ऐसा ही रंग आकार के ऐसा जीवन के उपयोगी दूध पीने आदि का माता पिता से आना वर्णन किया गया है, पटना नगर में इस समय भी पढ़ाती हुई दर्शन विदुषी डा० अरुणा देवी हल्दार भी इनकी स्वाभाविकता बताती है, स्पर्श इन्द्रिय का अनेक प्रकार की शरीर की क्रिया का करना अनुभव किया जाता है, जीवन के लिये उपयोगी आहार आदि के लिये शरीर की रचना भी है, यन्त्र के ऐसा सभी चलता रहता है, किसी प्रकार दूसरे उपायों से भी दूध पानी आदि देने पर पेट में उत्तर ही जाता है।

चारो भूतों से पैदा हुए इस अवयवी शरीर से प्राण वायु के हटने से शरीरत्व भी नहीं रहता, शरीर भी नहीं रहता, उससे मृत में चैतन्य का व्यभिचार नहीं है, अथवा पार्थिव आदि पदार्थों के ऐसा प्राणवायु भी चैतन्य रस को बनाने वाला है, प्राण के हटने पर शरीर रहते हुए भी चैतन्य रस का नाश हो जाता है, प्राण चले जाने पर चैतन्य का अभाव सभी को इष्ट है, आस्तिक दर्शनों में प्राण जाने पर निमित्त कारणों के नहीं रहने से विषयों का ज्ञान नहीं होता, चार्वाक दर्शन में उपादान कारण के नाश से ज्ञान नहीं होता, यही फरक है। इतने से अनित्य चैतन्य रस वाले अनित्य शरीर को आत्मा मानने वाला, अथवा शरीर में पैदा हुए अनित्य चैतन्य को आत्मा मानने वाला चार्वाक दर्शन है, ऐसा सार निकला, उससे आस्तिकों के ऐसा इसमें दूसरा जन्म नहीं है। कोई क्षणिक चैतन्य को आत्मा मानने वाले बौद्ध कहते हैं कि स्थिर आत्मा का दर्शन बन्ध है, उसमें

आसक्ति पैदा होती है, क्षणिक वस्तु में वैसी आसक्ति नहीं हो पाती, इस प्रकार क्षणिक-वाद की प्रशंसा करते हैं। तब अनित्य आत्मदर्शी चार्वाक परलोक का मोह नहीं होने से आस्तिकों की अपेक्षा कम मोह वाला है, ऐसा भी कोई कह सकता है, नित्य आत्मवादियों में भी कुछ असङ्ग आत्मवादी हैं, उनका बन्ध और मोक्ष काल्पनिक है, वास्तविक नहीं, उसी प्रकार चार्वाक का भी बन्ध और मोक्ष काल्पनिक कहा जा सकता है, अथवा जन्म को बन्ध कहें और मरण को मोक्ष कह सकते हैं।

## नैतिकता

मानवों में सभ्यता या नैतिक आचरण अवश्य अपेक्षित है, जो दर्शन नैतिकता की रक्षा नहीं कर सकता वह असभ्य लुटेरों का दर्शन होगा, आस्तिकजन स्वर्ग आदि सुख के लोभ से अथवा नरक यातनाओं के डर से चोरी हिंसा व्यभिचार आदि कुकृत्यों को छोड़ देते हैं, और अस्तेय अहिंसा सदाचार दया दान आदि का ठीक आचरण करते हैं उससे अच्छे परिवार समाज और राष्ट्र का निर्माण होता है, चार्वाक दर्शन के अनुयायियों को तो स्वर्ग और नरक की परवाह नहो है, अनैतिकता बढ़ेगी, नैतिकता नीचे घसेगी, इत्यादि कमी चार्वाक दर्शन में दिखायी जाती है, उसपर इस प्रकार कहें— पुराणों में पढ़े जाते हुए स्वर्ग और नरक रहें, लेकिन उनके कारण स्त्री सन्तान आदि की उपेक्षा करके अपने शरीर सुखों को छोड़कर सबसे प्रिय इस लोक की प्रतिष्ठामर्यादा आदि की परवाह नहीं करके परलोक सुधारने का प्रयास कितने करते हैं ?, यदि बहुत थोड़े उत्तर मिले तो अधिक बहुत जैसे सदाचारी सभ्य और अच्छी नीति वाले हैं वैसे चार्वाक के अनुयायी भी, आस्तिकों का शरीरात्मवाद अविवेक या अभ्यास से है, चार्वाक का वास्तविक शरीरात्मवाद है, इतना ही फरक है, किन्तु शरीरात्मवाद और उसके अनुसार आचरण सभी का है, शरीर के सम्बन्धी पुत्र दारा आदि में मोह से परिवार की व्यवस्था सभी को है वैसे चार्वाक की भी, अपने और परिवार के उपयोगी संरक्षण के लिये नैतिक आचरण भी होता है, समाजशास्त्र में समाज संगठन का कारण फल इस लोक का ही वर्णित है, स्वर्ग नरक नहीं, मेरे वस्तु के अपहरण से जैसे मुझे दुःख होता है वैसे दूसरे की चीज लेने पर दूसरे को भी दुःख होगा, दूसरे का मैं चुरा-ऊंगा तो मेरा भी कोई चुरायेगा, इससे चोरी दुःख का कारण है, चोरी नहीं करना

शान्ति का मार्ग है, मेरे कष्ट का कोई निवारण कर दे यह मैं भी चाहता हूं, उस प्रकार दूसरे के दुःख को हटाने की इच्छा दया अच्छी चीज है, लोक में प्रशंसा पाने के लिये अथवा दया से दान आदि भी हो सकते हैं, इस प्रकार सभी नैतिक कर्म होएंगे, स्वर्ग और नरक भय के बिना भी कुटुम्ब समाज संगठन आदि नैतिकता का उपपादन विदेशीय 'हेगेल' दर्शन में भी आता है।

'कर्ज लेकर घी पीना चाहिये' इत्यादि चार्वाक का सिद्धान्त नहीं है, किन्तु निन्दा है किसी विरोधी द्वारा सिद्धान्त रूप से जोड़ी गई है, कर्ज की वसूली का उपाय नहीं रहने पर कर्जा कौन दे सकता है, मरने पर भी सन्तानो पर भार पड़ेगा, अपयश तथा कलङ्क होने आदि के कारण आस्तिकों के ऐसा नास्तिक भी यथाशक्ति कर्जा चुकाना ही अच्छा समझेंगे।

## प्रमाण

प्रत्यक्ष प्रबल प्रमाण है, दूसरे इस संसार में सभी प्रकार के व्यवहारों के साधक साक्षात् या परम्परा से कहीं भी प्रत्यक्ष से सहायता पाये हुए सभी प्रमाण लिये जाते हैं तथा उनका उपयोग किया जाता है ऐसा कह चुका हूं, उस पर सहायता के लिये न्यायभाष्य का प्रारम्भिक अंश की आलोचना करनी चाहिये, वहाँ आन्वीक्षिकी विद्या का व्युत्पादन है, प्रत्यक्ष और आगम से ईक्षित का पीछे ईक्षण अन्वीक्षा है, उसके अनुसार जो चले वह आन्वीक्षिकी विद्या है, वही न्यायविद्या है ऐसा कहा गया है, उसके बाद प्रत्यक्ष और आगम से दूसरे प्रमाणों के बाध का उदाहरण है, उससे यह फलित होता है कि आस्तिकों का प्रत्यक्ष और आगम प्रबल प्रमाण है, प्रत्यक्ष और आगम से अनुमान आदि का बाध होता है, वैसे अनुमान आदि प्रमाणों में प्रत्यक्ष या आगम साक्षात् या परम्परा से उनके प्रामाण्य का पोषक होते हैं, नास्तिकों का तो प्रत्यक्ष ही प्रबल प्रमाण है, अनुमान-आगम आदि के प्रामाण्य का साक्षात् या परम्परा से पोषक अनुकूल प्रत्यक्ष को ही खोजना चाहिये। प्रत्यक्ष से अथवा प्रत्यक्षमूलक अनुमान से विरोध आने पर आगम का बाध हो जाता है, तत्त्वसंग्रह की टीका में चार्वाक दर्शन के आचार्य विशेष का नाम लेकर अनुमान प्रमाण है ऐसा लिखा गया है।

चार्वाक के अनुयायियों के दूसरे प्रमाणों से व्यवहार के विषय में कुछ लोग इस

प्रकार कहते हैं—अनुमान आदि से चार्वाकों का संशय ही होता है निर्णय नहीं, खेती आदि के कामों में संशय से भी प्रवृत्ति देखी जाती है, उससे व्यवहार सिद्ध हो जायेगा, इति।

मुझे तो वैसी व्यवस्था में कठिनता मालूम पड़ती है, बड़े परिश्रम से सिद्ध होनेवाले अधिक सूक्ष्म वैज्ञानिक गवेषणा आदि कामों में संशयग्रस्त लोग प्रवृत्त होते हैं, यह विश्वास योग्य नहीं मालूम पड़ता, खेती आदि कामों में भी वर्षा आदि का ही संदेह रहता है, इस निर्णय हेतु प्रमाणों की संशय के प्रति कारणता कल्पना में गौरव भी है, इसलिये अनुमान आदि से भी निर्णय ही होता है, कहीं नई वस्तु आने पर उसके ज्ञान का प्रामाण्य संशय होने पर उसमें प्रत्यक्ष अनुकूल है या प्रतिकूल है? इसकी खोज होती है। इति।



पटना संस्कृतसञ्जीवनपत्रे सितम्बर १९६३ ईशाब्दे प्रकाशितः

# जन्मावतारविवेकः

आद्यक्षणावच्छेदेन शरीरेण सह आत्मनः सम्बन्धो जन्म, द्वितीयादिक्षणावच्छेदेन आद्यक्षणावच्छेदस्य विनाशाज् जात इति व्यवहारः, तस्यैव प्रागभावावस्थानमादाय जनिष्यते प्रभृतिशब्दोपयोगः, विभूनां जीवानां सर्वैः शरीरैः सर्वदा संयोगादिसम्बन्धात् कस्यापि शरीरस्य समुत्पादे समेषां जन्मप्रसङ्गः, एवं मुक्तानामपि समापतति, तेन स्वशरीरेण सह सम्बन्धो लक्षणघटकतया वाच्यः, सर्वेषां शरीराणां स्वशरीरत्वाभावान्न पूर्वोक्तातिप्रसङ्गः, स्वसमवेतभोगजनकशरीरत्वं स्वशरीरत्वमिति वाच्यम्, न सर्वैः शरीरैरात्मनो भोगः किन्तु प्रतिनियतेन केनचित्, पित्रादीनां मित्राणां च स्नेहवशाद् रिपूणाञ्च द्वेषवशाच्छरीरान्तरेण भोगात् स्वसमवेतभोगजनकत्व शरीरान्तरस्यापीति तत्सम्बन्धेनापि जन्मप्रसङ्गः, न च तथा स्वारसिको व्यवहारः, नापि स्वसमवेतादृष्टोत्पाद्यं शरीरं स्वशरीरमिति कथनेन निर्वाहः, यद्यत्कार्यं

यदहृष्टाधीनं तत्तदुपभोगं साक्षात् परम्परया वा जनयतीति नियमेन तदुप-भोगोपपादकशरीरस्य तदहृष्टोत्पाद्यत्वात्, इति चेत् स्वसमवेतभोगावच्छेदकं शरीरं स्वशरीरमिति निवेशेन, शरीरेण सह सम्बन्धस्य वा स्वसमवेतभोगा-वच्छेदकत्वरूपेण वर्णनान्नातिप्रसङ्गः।

भवन्तु नाम शरीरान्तराणि उपभोगनिमित्तानि परं प्रतिनियतमेव शरीरं भोगावच्छेदकम्, एकशरीरावच्छेदेनैव आत्मन उपभोगः, कायव्यूह-स्थले समेषां स्वशरीरत्वम्, बालयौवनादिशरीरभेदे तु सजातीयशरीरावच्छे-देनेत्यादिबोध्यम्। गर्भेऽपि शरीरसम्बन्धे तदानीं जन्माव्यपदेशाद् गर्भबहि-र्देशावच्छेदेन शरीरसम्बन्धो ग्राह्यः। तदेव शरीरं तस्य भोगावच्छेदकमित्यत्र तच्छरीरोत्पादकाहृष्टवैचित्र्यं नियामकम्, एवंविधावसरे सर्वैर्दार्शनिकैरहृष्ट-वैलक्षण्यस्य स्वीकाराद् बीजाङ्कुरवदनवस्थायाश्च सर्वैः सोढत्वात् दर्शना-न्तरखण्डनभीतेर्नावश्यकता, तथा च आद्यक्षणावच्छेदेन गर्भाद्बहिर्देशा-वच्छेदेन च स्वसमवेतभोगावच्छेदकशरीरसम्बन्धो जन्मेति न्यायवैशेषिक-मतेनायाति। स्वविशिष्टश्च क्षणः स्वाद्यक्षणः, स्वाधिकरणक्षणध्वंसानधि-करणत्वस्वाधिकरणत्वोभयसम्बन्धेन वैशिष्टम्। इदञ्च भोगावच्छेदकत्वं कारणत्वे कारणतावच्छेदकत्वे वा पर्यवस्यति; समवायसम्बन्धेन भोगं प्रति स्वावच्छिन्नत्वसम्बन्धेन शरीरस्य कारणत्वात्। अथवा शरीरावच्छेदेन आत्मनि भोगो जायते।

केचन नैयायिका ईश्वरे नित्यसुखमभिप्रयन्ति, सर्वविषयकतया तद्विषयको नित्यसाक्षात्कारोऽपि ईश्वरे वर्तते, परं तादृशभोगस्य नित्यतया न तदवच्छेदकत्वं शरीर इति नेश्वरस्य जन्मप्रसङ्गः। वस्तुतस्तु तादृशस्य सुखस्य न क्वचिदुपयोगः केवलमुपनिषच्छब्दानां स्वारस्यादङ्गीक्रियते, किन्तु दुःखराहित्ये लक्षणया तादृशब्दाः समन्वयं भजन्त इति नैव नित्यसुखमङ्गी-क्रियते नैयायिकैः।

साङ्ख्यानां मते बुद्धिनिष्ठयोरपि सुखदुःखयोः साक्षात्काररूपो भोगः पुरुषस्येष्यते, नैयायिकानां साक्षात्कार आत्मधर्मः, सांख्यानां पुरुषरूप एव साक्षात्कारः पुरुषस्यैव प्रकाशरूपत्वात्, लिङ्गशरीरविषया बुध्यादिकं प्रति-पुरुषं व्यवस्थितमाप्रलयमामुक्ति वा स्थायि न तेन जन्मव्यवहारः, षाट्-कौशिकशरीरसम्बन्धेनैव जन्मव्यवहारात्। शरीरमधिष्ठाय शरीरावच्छिन्ना या बुद्धिः पुरुषस्योपभोगं जनयतीति सिद्धान्तोऽनुसरणीयः। तथा च स्वोप-भोगजनकबुद्धेरधिष्ठानमवच्छेदकं वा शरीरं स्वशरीरमिति वर्णनीयम्, अन्यच्च सर्वं पूर्ववदेव।

वेदान्तिनस्तु सर्वसाक्षात्काररूपत्वं ब्रह्मणोऽङ्गीकुर्वाणा अपि सुखदुःखे अथवा तयोः साक्षात्काररूपं भोगं ब्रह्मणोनाङ्गीकुर्वन्ति, केचन प्रतिविम्बादिरूपब्रह्मभिन्न नानाजीववादिनोऽपि वेदान्तिनः कथमपि जीवे भोगं मन्यन्तां नाम परं नान्यदर्शनवत् समवायादिसम्बन्धेन किन्तु अध्यासमूलकेन अधिष्ठिताधिष्ठेयभावसम्बन्धेन, प्रतिप्रस्थानञ्च जीवस्वरूपं विभिन्नं तेन स्वशरीरत्वनिर्वचनमपि नाना, नचात्र सर्वमुपपादयितुं शक्यम् दिक्प्रदर्शनं क्रियते। शरीराधिष्ठिते शरीरावच्छिन्ने वा अन्तःकरणे भोगः, स्वाध्यस्तान्तःकरणभोगस्य अधिष्ठानमवच्छेदकं वा शरीरं स्वशरीरमिति निर्वचनीयम् अन्तःकरणाधिष्ठानत्वं शरीरस्य न भ्रमाधिष्ठानत्वमिव अपितु अवष्टम्भविशेषः।

नैतादृशञ्च जन्म ईश्वरशरीरग्रहणे संभवति अत ईश्वरशरीरग्रहणमवतार इति व्यपदिश्यते, एतादृश उपभोगः कर्म कर्मजन्यमदृष्टं वा ईश्वरे नास्ति येन जीवशरीरमिव ईश्वरस्यापि शरीरं स्यात्। जीवस्य यथा एतादृशकर्मणा एतादृशं जन्म शास्त्रेषु आयाति न तथा ईश्वरस्य कर्मणा अवतारवर्णनमुपलभ्यते,'परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्'इत्यादिरीत्या साधुपरित्राणजनकपुण्यानि दुष्कृताञ्च विनाशजनकदुष्कृतानि ईश्वरस्य शरीरकारणानि भवन्ति, तानि च साधु दुर्जनवृत्तीनि अदृष्टानि ईश्वरशरीरद्वारा साधुपरित्राणसुखानि दुर्जनविनाशदुःखानि च समुत्पादयन्ति न ईश्वरात्मनि किञ्चित्।

समेषु च अवतारप्रकरणेषु कस्यचिदीश्वरशरीररूपपुत्रफलककर्मणा कस्यचिद् दुश्चरितराक्षसवृत्तेश्च कर्मणा अवतार उपपाद्यते।

श्री रामावतारे सीताविरहे रोदनादिकमन्यदृष्ट्येति अप्पयदीक्षितप्रभृतयो वर्णयन्ति, यथा नटेन रामाभिनये अयं रामः सीताविरहे रोदितीति वियोगरतिवासितान्तःकरणाः सहृदया मन्यमाना हृदयं तद्वशं नयन्तः स्वयमपि रुदन्ति; तत्रैव च विरहरतिमपरिचिन्वन्तः साहित्यिकैरसहृदयपदेन व्यपदिश्यमाना रामाभिनेतारं नटं तद्रोदनादिकञ्च स्मरन्तो नाभिनयपरवशवृत्तयोऽभिनयं स्तुवन्तोऽपि न रुदन्ति तथैव रामाश्रुनिर्झरं निरूपयन्तोऽपि निपुणदृष्टयो न परमेश्वरे वियोगदुःखं कुतस्तराञ्च तज्जन्यं रोदनादिकमिति अध्यवस्यमानाः, श्रीरामरोदनं समीक्षमाणानां विप्रलम्भलब्धमनसामुपभोगनिमित्तं दृष्टविलसितम्' इति न मनाङ् मनोमलीनयन्ति।

एवमेव नारदमुनिः कामार्तः परमेश्वरं शशाप तद्वशाच्च श्रीसीताविरहोपभोगाय रामावतार इति दृष्टिरपि न दर्शनस्य, नारदस्य तादृश-

कामनाविडम्बना वियोगदुःखदारुणदुष्कृत्या परमेश्वरमपि दण्डयितुं समर्थं इति सुयशःव्यापकसमृद्धतपसा च जायमानं परमेश्वरीयत्वेन गृह्यमाणं कियत्कालावस्थायि लीलाशरीरमादाय वर्णितमिति न तद् भगवतोऽदृष्टस्योपभोगस्य वा साधकम् ।

नन्वेवं किं नाम ईश्वरस्य शरीरं ? नेश्वरादृष्टोत्पाद्यम् अदृष्टाभावात् नापि भोगावच्छेदकं भोगाऽस्वीकारात्, विभोरीश्वरस्य संयोगादिसम्बन्धस्तु जीवशरीरेपीति कस्यचिज्जीवस्य जन्मना ईश्वरावतारोऽपि संकीर्येत, किंच ईश्वरशरीरस्य शरीरत्वम् ईश्वरहिताहितयोरभावेन तत्प्राप्तिपरिहारानुकूलक्रियारूपचेष्टामयत्वस्य नित्यप्रत्यक्षवतो भगवत इन्द्रियाणामभावेन इन्द्रियाश्रयत्वस्य च अभावादिति चेद् अत्र केचित्—

यच्छरीरावच्छिन्नः परमात्मा विष्णुपदाभिधानः पालनकर्त्ता भवति पालनकर्तृतावच्छेदकं विष्णुशरीरम्, एवंरीत्या जगज्जन्मस्थितिसंहारान्यतमकर्तृतावच्छेदकम् ईश्वरशरीरम् इति ।

परमस्मिन् मते बहवोऽनुपपत्तयः—परमेश्वरस्य कार्यमात्रं प्रति नित्यामेकां कृतिमङ्गीकुर्वन्ति नैयायिकाः, अत्र पालनादि प्रति तिस्रः कृतयः, नित्यशरीरस्य दिनकरीप्रभृतिषु खण्डिततया शरीरमनित्यमङ्गीकार्यम्, तदपि जगन्मध्ये समायाति, तस्य जन्मादिकर्तृणामन्येषां सिद्धिः समापतेत्, श्रीनारायणाचार्यगौडब्रह्मानन्दप्रभृतयस्तु जन्मादिकर्तृत्वं ब्रह्मादिषु न व्यावृत्तं किन्तु संकीर्णमिति शास्त्राणि उदाहृत्यापि व्याचख्युः । 'रजोजुषे जन्मनि सत्त्ववृत्तये' प्रभृतिकादम्बरीदिशा सांख्यवेदान्तिनामेव निर्वचनं शोभेत, नापि तेन अवतारशरीरसिद्धिः ।

इत्थं सति एवं कथञ्चिन्निर्वचनीयमीश्वरशरीरम् यत्नेन साक्षाज्जन्या अदृष्टाजनिका या क्रिया तादृशक्रियाश्रयः शरीरम् । घटादिक्रियामादाय घटादिवारणाय यत्नेन साक्षाज्जन्यत्वमिति क्रियाविशेषणम्, घटादिक्रियाया यत्नजन्यशरीरादिक्रियाजन्यत्वात् जीवशरीरक्रियावारणाय अदृष्टाजनिकेति जीवशरीरक्रिया पापपुण्यान्यतरजनिका, ईश्वरशरीरक्रिया तु 'न मे कर्माणि लिम्पन्ति' इति गीतोक्तदिशा नादृष्टजनिकेतिभावः । एवमपि जीवनमुक्तस्य ईश्वरार्पणबुध्या फलानभिसन्धानेन वा कुर्वतः क्रियामतिव्याप्नोति इति अदृष्टासमानाधिकरणो यत्नो ग्राह्यः । अन्ततो जीवन्मुक्तादौ प्रारब्धादृष्टन्तु तिष्ठत्येव । समानाधिकरण्यं समवायघटितं निर्वचनीयम्, विभूनां संयोग एवातिप्रसञ्जकः समवायस्तु स्वभावादेव व्यावृत्तः । परमाणुक्रियाया

ईश्वरयत्नजन्याया व्यावृत्तये अन्त्यविसमवेतत्वमपि क्रियाविशेषणं देयम्। तथा चादृष्टासमानाधिकरणयत्नसाक्षाज्जन्यत्वे सति अदृष्टाजनकत्वे सति अवयविसमवेता या क्रिया तादृशक्रियाश्रय ईश्वरशरीरम् इति फलितम्। देवकीगर्भे भगवानवततारेति व्यवहारादत्र बहिर्देशावच्छेदेनेति निवेशस्य नावश्यकता, अवतीर्णः अवतरिष्यतीति व्यपदेशव्यवस्थायै आद्यक्षणावच्छेदेनेति अपेक्ष्यते इदृशञ्च अवतारशरीरमनित्यं जीवोपभोगाय सृष्टम् इन्द्रियादीनामाश्रयोऽपि भवतु का क्षतिः? परं तेभ्यो भोगो जीवानामेव नेश्वरस्य।

येषां सांख्यानां पुरुषचैतन्यभिन्नमीश्वरचैतन्यं नास्ति तेषामपि जीवादृष्टैः पूर्ववन्महैश्वर्यशालिबुद्धितत्त्वं समुत्पद्यते, तत्कृतपरिणामाश्च पुरुषेण प्रकाश्यन्ते, तादृशबुद्धितत्त्वोपहितश्चेतनः शरीरमधितिष्ठन् जीवैरुपास्यते शुभफलञ्च भुज्यते, दार्शनिकानामनीश्वरवादस्य भिन्नं तात्पर्यम्, मीमांसकाः सांख्या अपि ईश्वरोपासनां विदधति।

एवमेव वेदान्तिमते मायोपहितचेतनस्य विशिष्टमन्तःकरणं तदधिष्ठितं शरीरञ्च जायते, तदेवावतारशरीरं व्यपदिश्यते, अंशावतारपूर्णावतारयोर्दार्शनिकरीत्या सम्यङ् निर्वचनं न संभवति, यद्यपि भागवते 'अन्येंऽशकलाः प्रोक्ताः कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्' इत्युक्तं तथापि कृष्णावतारप्रसङ्गे असकृदंशशब्दः प्रयुक्तः। स्वजनकादृष्टाधीनैश्वर्यविशेष एव तादृशव्यपदेशहेतुः प्रतिभाति। विभोरीश्वरस्य परिच्छिन्नं शरीरं कल्पितांशव्याप्त्यैव संभवति तेन समेषामंशावतारत्वमेव।

एवं नूतने विषये यथामति निर्वचनाय प्रयतितम्, अन्येऽपि विद्वांस एनमवदव्युः सूचयेयुश्चेदावश्यकीयामस्य पूर्तिमाशास्ते।

---

बम्बई चिन्तामणि पत्र अगस्त १९७२ ई० में प्रकाशित।

# जन्म और अवतार दार्शनिक दृष्टिकोण

जन्म-शब्द साधारण जनों में प्रसिद्ध है, किन्तु सभी जगह इसका उत्पत्ति या पैदाईश अर्थ नहीं है। जो लोग जीव को नित्य मानते हैं—जन्म-जन्मान्तर में जीव अनेक योनियों में भ्रमण करता है, इस जन्म में पूर्व जन्म में किये गये पाप-पुण्यों को भोगता है और इस जन्म में अर्जित पाप-पुण्यों को अगले जन्म में भोगेगा, इत्यादि स्वीकार करते हैं—वे आत्मा की उत्पत्ति नहीं मानते, फिर भी जीव का जन्म आदि व्यवहारों में जीव के साथ जन्म का सम्बन्ध करते हैं। तब 'जन्म' शब्द का क्या अर्थ है? जीव का जन्म और ईश्वर का अवतार इसमें कुछ भेद है या नहीं; क्योंकि जीव भी नित्य हैं और ईश्वर भी नित्य है। दोनों का शरीर-सम्बन्ध से ही जन्म या अवतार का व्यवहार होता है। निर्गुण निर्विकार निराकार सर्वव्यापी सर्वज्ञ ईश्वर का शरीर सम्बन्ध मानने पर उनके विशेषणों का विरोध आता है। वे अनुपपन्न होते हैं। अतः ईश्वर का अवतार नहीं होता, ऐसा कुछ विद्वान् मानते हैं जैसे कि स्वामी दयानन्द जी तथा उनके अनुयायी।

श्री श्री० दा० सातवलेकर जी सम्पादित प्रकाशित वाल्मीकीय रामायण बालकाण्ड, हिन्दी के प्रास्ताविक वक्तव्य में ३७८ पृ० पर ऊपर का अभिप्राय स्पष्ट रूप से वर्णित है, जिससे रामायण नायक श्री रामचन्द्र जी मानव-शरीर धारण करते हुए सर्वव्यापी सर्वज्ञ ईश्वर नहीं हैं, ऐसा सिद्ध किया गया है।

आस्तिक हृदय ईश्वर के अवतार पर विश्वास करता है, अवतारों की लीलाओं में रमण करता है। लीला-विभूतियों के भजन-पूजन और कीर्तनों से इस लोक में परम शान्ति तथा आगे के लोकों में सभी पुरुषार्थों की प्राप्ति करता है। 'अशरीरं शरीरेष्वनवस्थेष्ववस्थितम्' इत्यादि श्रुतियों में अनित्य शरीर आदि का सम्बन्ध रहने पर सर्वदा अशरीर स्वभाव आत्मा है, ऐसा बताया गया है। प्रकृत में जैसे नित्य चेतन जीव अनित्य जड़ शरीर सम्बन्ध होने पर भी अनित्य और जड़ जैसे नहीं होता वैसे ही परमात्मा अनित्य कच्छप वराह, नर आदि शरीर धारण करने पर भी जैसे का तैसा

रहता है, उसमें कोई परिवर्तन नहीं होता। शास्त्रों में जैसा प्रतिपादित है वैसा ईश्वर का अवतार मानने में कोई बाधा नहीं, यह यहाँ कहा जाता है। यद्यपि जीव और ईश्वर दोनों का शरीर अनित्य है, यह भी कुछ लोग पसन्द नहीं करते। भक्तिशास्त्रों में कुछ उसके अनुसार दर्शन ग्रन्थों में ईश्वर का शरीर नित्य है, नित्य विभूति है, अनित्य होने पर भी अप्राकृतिक सत्त्वमय है, इत्यादि आता है तो भी उसको यहाँ खण्डन या मण्डन किसी रीति से नहीं लिया जाता है। ईश्वर का शरीर अनित्य है तो भी जीव शरीर से विलक्षण है। क्या विलक्षणता शास्त्रसिद्ध है ? यह यहाँ बताया जाता है, जन्म और अवतार का लक्षण किया जायगा उसीसे उसका भेद स्पष्ट होगा।

## जन्म-लक्षण

पहले जन्म का लक्षण देखा जाय। शरीर के साथ सम्बन्ध का नाम जन्म हो तो मुक्त-अमुक्त व्यापक जीव का किसी न किसी शरीर से सर्वदा सम्बन्ध रहता है तो सर्वदा जन्म का व्यवहार हो। पर ऐसा होता नहीं, इसलिए प्रथम क्षण में जो शरीर का सम्बन्ध है उसको जन्म कहना चाहिए। द्वितीय क्षण में प्रथम क्षण का नाश हो जाता है, अतः जन्म बीत जाता है तब पैदा हुआ, ऐसा भूतकाल का व्यवहार होता है। जब तक वह प्रथम क्षण पैदा नहीं हुआ है तब तक उसका ( प्राक् ) पहले अभाव है। उसको लेकर पैदा होगा, ऐसा भविष्य काल का व्यवहार होगा।

इतने पर भी जब कोई भी किसी का शरीर पैदा हुआ उसके साथ विभु, मुक्त-अमुक्त सभी आत्माओं का संयोग आदि सम्बन्ध होता है। सभी मूर्त वस्तुओं के साथ जिसका सम्बन्ध हो उसी को विभु कहते हैं। उस शरीर के प्रथम क्षण में सभी आत्माओं के जन्म का व्यवहार होने लगेगा, प्रथम क्षण में शरीर का सम्बन्ध हो गया। दूसरे के शरीर सम्बन्ध से दूसरे का जन्म व्यवहार नहीं होता। अतः प्रथम क्षण में अपने शरीर के साथ सम्बन्ध को जन्म कहते हैं, लक्षण किया गया है। सभी शरीर अपना शरीर नहीं है, इसलिए दूसरे शरीर सम्बन्ध को लेकर दोष नहीं होगा। जिस शरीर से अपना भोग हो वह शरीर अपना शरीर है, यद्यपि शत्रु-शरीर से दुःख और मित्र शरीर से सुख होता है, इस प्रकार दूसरे शरीरों से भी दूसरे को सुख-दुःख हुआ करता है, तो भी यहाँ भोग शब्द से सुख-दुःख नहीं लेना है, किन्तु

हेतुः, कथमन्यथा समानया शिक्षया ज्ञानवैषम्यमनुभूयेत ? मनस्विनामिव अमनस्कानाम् अन्यमनसाञ्च कथं शिक्षाफलवैषम्यम् ?

बाह्यवस्तूनि स्वीकुर्वाणोऽपि गुणेषु वैषम्यं प्रतिपादयति, न्यायवैशेषिकयोः प्राय एवं गुणविभागोऽपि एतादृशो गौणगुणाभिप्रायो नास्ति, वर्तते च तयोरपि दर्शनयोः स्थौल्य-सौक्ष्म्यावस्थयोर्गुणानां भेदः, साङ्ख्यादयः सर्वथा गुणगुणिनोर्भेदं वारयन्ति एवञ्च साकल्येन किमपि भारतीयं दर्शनं न समाश्रयदपि इदं दर्शनं विभिन्नेषु भारतीयदर्शनेषु अंशांशतः समाप्तिमेत्येव ।

मनः स्वभावतो देशकालापरिच्छिन्नं परिच्छेत्तुं न प्रभवति, अपितु अमुकसामग्रीवशात्, मनसा देशकालयोर्योजनाऽपि न मनो लम्बमानं विपुलम्वा सम्पादयति, किन्तु देशकालानुसन्धानशक्तिरेव देशकालयोर्योजना, आत्मनि अनुसन्धानशक्तिरन्यैरपि दार्शनिकैरङ्गीक्रियते । मन आत्मवादिनां मनसि तात्पर्यावसानमेवास्य तात्पर्यं प्रतिभाति ।

८ जेम्सवार्डः ( James ward ) १६०० सम्वत्सरीयोऽनुभववादी दार्शनिको भारतीयदर्शनैर्भृशं प्रभावितो भारतीयदर्शनमन्दिरात् कथं बहिर्निस्सरेत् । नास्यानुभवपरिभाषा अन्येषामिव संकुचिता, अपि तु समाधिजन्यानन्दानुभवोऽपि स्वीयानुभवेन संगृह्यते ।

९. ततोऽपि भारतीयदर्शनोदधिमन्दरोवर्टेण्ड रसेल विंशशताब्दीकोऽनुभववादी । अयमनुभवात् प्राक् सामान्यसम्बन्धज्ञाने अङ्गीकुर्वन् सहजज्ञानेऽभिनिविष्टः ।

एवञ्च विदेशीयानुभववादे न कश्चिदंश एवंविधो यो भारतीयदर्शनाद् बहिर्गच्छेत्, विदेशीयभाषादर्शनेषु कुशलाः कृतिनः करुणया किमपि दर्शयिष्यन्ति चेदुपकृतो भविष्यामि । इति शम्



देहली-संस्कृत रत्नाकर १७ वर्ष २-३ संख्या मई जून १९५५ ई० संस्कृतमय प्रकाशित हिन्दी

## ॥ अनुभववाद ॥

अनुभववाद नाम से एक विदेशीय दर्शन प्रसिद्ध है, कोई भारतीय दर्शन इस नाम को नहीं रखता, तथापि सभी भारतीय दर्शन अनुभव नाम के एक ज्ञान को मानते हैं, प्राच्यदर्शन के पण्डितों की दृष्टि में अनुभव दर्शन नहीं हो सकता, किन्तु दर्शन का एक अङ्ग है। यह केवल अनुभववाद में नहीं है किन्तु सभी विदेशीय भारतीय दर्शन की रीति से अपूर्ण हैं, वे सभी एक या दो तीन विषयों को लेकर उन्हीं के विचारों से समाप्त हो जाते हैं, वहाँ विचार विशेषमात्र का नाम दर्शन है।

यद्यपि कुछ आधुनिक भारतीय विद्वान् भी भारतीय दर्शनों में भी ये विषय हैं दूसरे नही हैं ऐसा कहना तथा लिखना शुरू करते हैं तो भी वह एक देशी दृष्टि है वास्तविक नहीं है, वैसे लोग सूत्रों को अथवा उससे अधिक भाष्यमात्र को देखते हुए दर्शन तथा दर्शन विषयों को समाप्त कर देते हैं, लेकिन वह ठीक मार्ग नहीं है, सूत्र-वार्तिक-भाष्य-व्याख्यानभेद और प्रकरण ग्रन्थ आदि की आलोचना करके ही दर्शन के स्वरूप का निर्णय उचित है, वास्तव में उतने से भी दर्शन परिपूर्ण नहीं हो पाता, किन्तु उतने उपलब्ध सभी ग्रन्थों के मनन से उस दर्शन की विलक्षण एक प्रतिभा प्रगट होती है, जो सभी जगत् को प्रत्यक्ष करती है, और अतीत तथा अनागत को देखती है, जैसे कि न्याय और वैशेषिक दर्शनों के सात पदार्थ सकल संसार-विद्यमान-अतीत और अनागतों को अपने पेट में रखता है, किन्तु आज तक भी सभी विषयों का विवरण या विश्लेषण नहीं हो पाया है कि संसार में कितने विषय हैं ? और किस पदार्थ के किस भेद में आते हैं ?, जब जब जिस पर प्रश्न उठता है तब तब उस दर्शन की अनुकूल पद्धति से उसकी व्यवस्था होती है, इससे भारतीय दर्शन कुछ पुस्तकें तथा कुछ विद्वानों में समाप्त नहीं होते, प्रश्नों के उठने पर व्यवस्था की आवश्यकता होती है, प्रश्नों का क्रमशः उठना

स्वभाव है, सूत्रों से ही दर्शनों को समाप्त करना महान् अन्याय है; सूत्रों का सूचनामात्र कार्य है पूर्ण विचार नहीं, सूचना भी प्रतिभा और व्युत्पत्ति के अधीन है, सभी को हमेशा समान सूचना नहीं मिल सकती, अब यह तुलना दृष्टि रहे, यह निबन्ध विषय नहीं है, प्रधान का अनुसरण करता हूँ।

## ॥ विषय ॥

अनुभववाद दर्शन किन विदेशीय विद्वानों की दृष्टि में कैसा है ?, और भारतीय दर्शन उन दर्शन स्वरूपों को अपने भीतर रखते हैं या नहीं ?, यही यहाँ विषय है, उसके अनुसार भारतीय दर्शन किस अर्थ में अनुभव शब्द का उपयोग करते हैं ? इसका कुछ प्रदर्शन आवश्यक मालूम पड़ता है।

प्रायः छोटी पुस्तकों में लिखा रहता है कि यथार्थ अनुभव चार हैं, १ प्रत्यक्ष, २ अनुमिति, ३ उपमिति, ४ शाब्द। अयथार्थ—१ संशय २ विपर्यय ३ तर्क। यद्यपि ऐसा लेख न्यायदर्शन में मिलता है, किन्तु अधिकतर प्राच्यदर्शनों का यह मान्य है, वैशेषिक दर्शन में भी ऐसा ही है, कुछ प्रक्रिया भेद है, अथवा प्रत्यक्ष अनुमिति दो अनुभव वैशेषिक मत समझें, स्वर्ग और नरकों को सुनता हूँ किन्तु अनुभव नहीं करता ऐसे व्यवहार से शाब्दज्ञान अनुभव नहीं है किन्तु प्रत्यक्ष और प्रत्यक्ष की विशेष नजदीकी अनुमिति ये दो अनुभव हैं ऐसा भी भारतीयों का मत है, पहले मत वाले स्वर्ग-नरकों का अनुभव नहीं करता ऐसी जगह लाक्षणिक अनुभव शब्द का प्रयोग मानकर अपने मत की रक्षा करते हैं, विशेष सन्निकर्ष वाले वस्तुओं का शब्द से भी प्रत्यक्ष होता है ऐसे अभिनिवेश वाले वेदान्तियों के मत में शाब्दज्ञान भी अनुभव है किन्तु सभी शाब्दज्ञान नहीं। जिनका आत्मप्रकाश प्रगट हो गया है, जिसका चित्त चञ्चल नहीं सावधान है, उनका अतीत और अनागत का ज्ञान प्रत्यक्ष के बराबर है, इसके अनुसार योग से होने वाला योगियों का ज्ञान भी अनुभव है, ऐसा बहुत दर्शनिक मानते हैं।

पाश्चात्य दार्शनिक अनुभव की परिभाषा नहीं करते इसलिये उनके अनुसार अनुभव पद का अर्थ ऐसा ही है, इसका निर्णय कठिन है तो भी उनके दार्शनिक विषयों के वर्णन से अपनी समझ के अनुसार कुछ उपस्थित करता हूँ, कुछ न्यूनता भी रहेगी क्योंकि आङ्गल भाषा में मेरा अधिकार नहीं है, मेरा विशेष आधार हिन्दी भाषा में

अनुवाद ही है; वह भी बहुत संक्षिप्त है तथा सभी अंशों के प्रामाणिकत्व में संदेह है। अनुवाद करते हुए भी परिभाषा का प्रयास नहीं करते, इससे अनुवाद द्वारा भी पदार्थ निर्णय में सर्वथा दुर्लभ ही कल्पना जागती है।

## विदेशीयों के मत से अनुभव पद का प्रयोग

जैसा है वैसे ही वस्तु का परिज्ञान संवेदन कहा जाता है, वह इन्द्रियों से होने वाले ज्ञान का नाम है, वाह्य इन्द्रियों से होने वाले निर्दोष माने गये ज्ञानों में मन का कितना उपयोग है? यह स्फुट नहीं कर पाता हूं तो भी कुछ उपयोग अवश्य है ऐसी कल्पना उनकी प्रक्रिया का जानकार नहीं होता हुआ भी करता हूँ, क्योंकि भारतीय दर्शन वाह्य इन्द्रियों से होने वाले ज्ञान में मन का उपयोग मानते हैं, विचार करने पर अन्त में सभी मानेंगे कि मनके विना वाह्य इन्द्रियां समर्थ नहीं हैं, विदेशीय दर्शन में इतना अवश्य स्फुट मिलता है कि संवेदन के वाद मन से जो ज्ञान है वह अनुभव है, और उस अनुभव में कल्पना या तर्क का प्रवेश नहीं है. क्योंकि कल्पना या तर्क बुद्धि कार्य हैं, कल्पना और तर्क का प्रवेश होने पर अनुभववाद समाप्त हो जाता है तथा बुद्धिवाद शुरू हो जाता है, वह भी संवेदन के वाद होने वाला अनुभवरूप ज्ञान प्रत्यक्ष ही है ऐसा किसी का आग्रह है, दूसरों का वैसा आग्रह नहीं मालूम होता, प्रत्यक्ष ही अनुभव है ऐसा कहते हुए भी विदेशीय विद्वान् अनुमान को प्रमाण मानते हैं, उस रीति से दो प्रकार का निष्कर्ष निकलता है।

१—प्रत्यक्ष का ही अनुभववाद नाम है, किन्तु प्रत्यक्षमूलक अनुमान से भी सिद्ध वस्तु माने जाते हैं।

२—अथवा प्रत्यक्ष और प्रत्यक्ष मूलक अनुमिति आदि भी अनुभववाद से संगृहीत हैं। प्रत्यक्ष भी साधारण जन में प्रसिद्ध सभी का एक प्रकार का नहीं है, कुछ लोग मानते हैं कि जो वस्तु जैसा दीख पड़ता है वह वैसा ही है, दूसरों का विलक्षण है, जैसे शुक्ल नील आदि जैसा मालूम पड़ते हैं वैसे वास्तव में नहीं हैं, किन्तु उनकी वैसी प्रतीति का कारण दूसरी वस्तु भूतों में रहती है जिससे शुक्ल आदि की स्थूल रूप से प्रतीति होती है, एक एक इन्द्रिय से प्रत्यक्ष होने वाले गौण गुण कहे जाते हैं वे जैसा प्रतीत होते हैंवैसा वास्तव में नहीं रहते, और दूसरे नहीं हैं, सभी

वाह्य वस्तु प्रत्यय ( IDEAM ) रूपही हैं, कोई तो वाह्य हैं किन्तु प्रत्यय रूप ही हैं ऐसा भी कहते हैं, इसी का दूसरा नाम प्रत्ययवाद है।

पाठक ऐसा भी ध्यान दें कि भारतीय वस्तु से भिन्न आकार वाला ज्ञान भ्रम और वस्तु के ठीक आकार वाला प्रमा ऐसा कहते हैं, बौद्धों के तीन मतों में एक मत ऐसा मिलता है जहाँ प्रक्रिया के भेद से भिन्न आकार वाले ज्ञान का विवरण है, और भी-यदि सम्वेदन में भी मनका उपयोग हुआ तो सम्वेदन मानसिक हुआ, अनुभव मानस है ही, इनका स्फुट भेद नहीं हुआ। जैसे कि न्याय में चक्षु से प्रत्यक्ष में भी मन का उपयोग है किन्तु विषय के साथ चक्षु का ही सन्निकर्ष है मन का नहीं इसलिये वह प्रत्यक्ष चाक्षुष कहा जाता है मानस नहीं, उसी प्रकार इन सम्वेदन और अनुभवों में कोई भेद होगा इसको सोचना चाहिये। नैयायिकों का आत्मा और आत्म गुणों का जो वाह्य इन्द्रियों की विना अपेक्षा किये हुए मानसज्ञान है उसको भी विदेशीयों का अनुभव नहीं कह सकते, क्योंकि उनका अनुभव वाह्य को भी विषय करता है, नैयायिकों का अलौकिक मानस प्रत्यक्ष जो वाह्य को भी विषय करता है वह विदेशीयों का अनुभव हो सकता है ऐसा संभव है।

तर्क स्वयं अयथार्थ होते हुए यथार्थज्ञान का साधक है ऐसा भारतीय दर्शन है, विदेशीयों का तर्क बुद्धि का कार्य या शक्ति कहा जाता है, किन्तु उसका कहाँ किस प्रकार उपयोग है यह स्फुट नहीं मालूम पड़ता।

इसके बाद अनुभववाद दर्शन के आचार्य विदेशीय विद्वानों के अभिमत कुछ थोड़े प्रमेयों का निरूपण संक्षेप से करता हूँ, जिनके उपर मेरी कल्पना अवलम्बित है तथा विचार उठता है।

१—यूनानी और रूसी दार्शनिकों में एक बहुत पुराने जीनो स्टोईक अनुभव-वादीओं का मार्ग प्रदर्शक कहे जाते हैं, उनका समय विक्रम से पहले २१४ वर्ष कहा जाता है। वे मानते हैं कि प्रत्यक्ष ही सभी ज्ञानों का मूल है, सृष्टि या सांसारिक अनुभव के पहले आत्मा कोरे सफेद कागज की तरह शुद्ध थी, उसमें कोई ज्ञान नहीं था, लाह पर मोहर के ऐसा शुद्ध आत्मा पर सांसारिक विषयों का प्रभाव पड़ा, उसीसे आत्मा में वस्तुओं का ज्ञान मिला इति।

इसकी भारतीय दर्शन से तुलना करनी चाहिए, जो भारतीय दर्शन ज्ञानस्वरूप ही

आत्मा को मानते हैं उनके तो यह दर्शन बहुत विपरीत है। जो कि अनित्य ज्ञान आदि का आधार आत्मा को मानते हैं ऐसे न्याय आदि दर्शनों से साम्य है, उनकी आत्मा सुषुप्ति में ज्ञान आदि से रहित तथा जागरण में ज्ञान आदि से युक्त है। उस प्रकार न्याय और वैशेषिक दर्शनों के एक देश का प्रतिपादक जीनों दर्शन मालूम पड़ता है, इतना फरक तो अवश्य समझना चाहिए कि भारतियों की आत्मा जैसे अनादि है वैसे आत्मा के ज्ञान आदि धर्म भी प्रवाह रूप से अनादि हैं, पहले आत्मा सर्वथा शुद्ध थी पीछे ज्ञान आदि से युक्त हुई है ऐसा नहीं माना जाता, अन्यथा आत्मस्वरूप का परिवर्तन आ जायेगा। संसार भी प्रवाहरूप से अनादि है, सुषुप्ति तथा बालक अवस्था में भी संस्कार रहता है।

( २ ) परीक्षा वादी फ्रँसिसबेकन विक्रम वर्ष १६१७ से १६६५ तक रहनेवाले थे। वे कहते थे कि सभी ज्ञान इन्द्रियों से आये हैं, इतने में ही वे अनुभववादी कहे जाते हैं, वास्तव में वे परीक्षा वादी थे। यह भी भारतीय दर्शनों की साधारण बात है, जितने अनित्य ज्ञान हैं वे सभी इन्द्रियों की सहायता ही से होते हैं, प्रत्यक्ष तो स्पष्ट ही इन्द्रियों के अधीन हैं, अनुमिति और शाब्द भी भीतरी इन्द्रिय मन की अपेक्षा करते ही हैं। सभी नहीं किन्तु अधिकतर अनुमिति साक्षात् या परम्परा से अपनी सामग्री सम्पादन में अथवा उत्पत्ति में बाह्य इन्द्रियों की अपेक्षा करती हैं, इसी प्रकार शब्द सम्बन्धी कान है, इससे भी अधिक समझना चाहिये कि केवल इन्द्रियों से ज्ञान नहीं होते, ज्ञान के लिए भी बहुत कारणों की जरूरत पड़ती है, उस पर बहुत विचार है, जहाँ तहाँ पुस्तकों में अधिक मिलता भी है, उस पर अधिक न लिखकर दिग्दर्शन कराया जाता है, एक ही चित्र पर अनेकों की आँखों का समान सम्बन्ध होने पर भी साधारण जन तथा कलाकारों के ज्ञानों में बड़ा भेद हो जाता है, इसी प्रकार एक ही भाषण पर सभी श्रोताओं के श्रोत्रों का समान सम्बन्ध होने पर भी साधारण जन-कवि और भाषा शास्त्रियों का शाब्दबोध समान नहीं होता, इन ज्ञानों में फरक करनेवाला इन्द्रियों के उपयोग से भिन्न कोई कारण अवश्य मानना पड़ेगा।

यदि इन्द्रिय की अपेक्षा करके होनेवाला ज्ञान सत्य है, दूसरे असत्य हैं ऐसा यदि बेकन का अभिप्राय हो तो दूसरी बात है, किन्तु वह भी व्यवस्थित नहीं है, प्रत्यक्ष भी कितने असत्य होते हैं तथा अनुमिति और शाब्द भी बहुत सत्य हो जाते हैं।

## ४ संख्या जुलाई १९५५ ई० में प्रकाशित

( ३ ) जार्जबर्कले आयरलैण्ड वासी १७४१ से १८०६ विक्रमवत्सर वाले इस प्रकार विशेष प्रदर्शन करते हैं—गुण के विना द्रव्यमात्र का प्रत्यक्ष नहीं होता है, और अज्ञात है यह परस्पर विरुद्ध है, क्योंकि ज्ञातता ही सत्ता है, जो लोग भौतिक द्रव्यों के न रहने पर भी उनके विचार और प्रत्यय को उठाते हैं उनके मन का भ्रम है, क्योंकि वस्तु के विना प्रत्यक्ष नहीं हो सकता, वस्तु भी भौतिक ही है यह भी ठीक नहीं है, सभी प्रत्यय ( IDEA ) रूप हैं, ये प्रत्ययों से ही उठे हैं, दूसरे लोग परिणाम-संख्या-गुरुत्व आदि को मुख्य गुण कहते हैं, वे भी वैसे नहीं हैं, व्यभिचारी हैं, कभी-कभी छोटा बड़ा और बड़ा छोटा दीख पड़ता है, सामान्य व्यक्ति से भिन्न नहीं है, सामान्यों के नाम भी व्यक्तियों का ही बोध कराते हैं, कल्पना निर्गुण वस्तु को नहीं छूती, इस दर्शन में नामों का भी विवेचन है इसलिये इसका नाम नामवाद ( NOMINAL-ISM ) भी है, यह दर्शन प्रत्ययवादी भी है, ज्ञान और ज्ञेय को भिन्न मानता हुआ भी ज्ञेय को प्रत्यय रूप ही मानता है, दूसरे प्रत्ययवादी ज्ञान और ज्ञेय को अभिन्न मानने वाले हैं उनसे कुछ भेद रखता है। वैसे दूसरे कोई अनुभववादी भी शरीर से बाहर वस्तुओं को नहीं मानते, किन्तु ये बर्कले शरीर से बाहर वस्तुओं को मानते हैं तो भी मन से बाहर नहीं मानते, जड़ों में गति चेतन के संकल्प से ही संभव है, अज्ञेय वस्तुओं का संकल्प जीव नहीं कर सकता, इसलिये सर्वज्ञ ईश्वर संकल्प की आवश्यकता है, उस ईश्वर का ज्ञेय होने से सभी सत्य हैं, अपनी आत्मा का भीतर बोध होने से दूसरी आत्मा की भी सत्ता अनुमान से सिद्ध होती है। इस प्रकार इस दर्शन में विचारणीय वस्तु बहुत आयी हैं, यह छोटा निबन्ध उनको अपना नहीं सकता, दूसरे लोग भारतीय विज्ञानवाद से इसकी तुलना करते हैं, भारतीय विज्ञानवाद भी दो प्रकार का है, एक ज्ञान और ज्ञेय में अभेद दूसरा भेद कहता है, मैं तो यहाँ केवल अनुभववाद अंश का उपयोग करता हूँ।

प्रत्यक्ष और अनुमिति दोनों अनुभव पद से लिये जाते हैं ऐसा इस दर्शन में स्पष्ट मालूम पड़ता है, अनुमिति भी संकुचित नहीं है केवल प्रत्यक्ष से अतिसन्निहित ही नहीं है किन्तु जीवों से अज्ञेय सांसारिक वस्तुओं को तथा ईश्वर को भी छूती हुई बहुत

विस्तृत है, बुद्धि और तर्क के कार्य प्रायः इस दर्शन में अनुभव से संगृहीत मालूम पड़ते हैं, शायद शब्द को भी प्रमाण मानता होगा, स्वतन्त्र मानें अथवा अनुमान रूप से मानें, इस प्रकार न्याय तथा वैशेषिक के अनुभववाद के ऐसा ही यह अनुभववाद है।

इसके नामवाद के विषय में मैं विशेष नहीं कह सकता, क्योंकि विदेशीय दर्शनों में इसकी बहुत थोड़ी ही मात्रा अभी पाया हूँ, लेकिन यह भी सत्य है कि नामवाद भारतीय दर्शनों में बहुत ऊँचा है, जिसको शब्दवाद भी कहते हैं, सभी कार्य नाममात्र हैं वाणी से बने हैं इत्यादि उपनिषद् गाती हैं, शब्द द्वारा तथा शब्दमूलक सृष्टि है ऐसा मन्त्र और ब्राह्मणभाग भी कहते हैं, किसी समय भारत में शब्दवाद का साम्राज्य था ऐसा मालूम पड़ता है, इस समय उसका वैसा समय नहीं है। भारतीय शब्दवाद साधारणरीति से दो प्रकार का कहा जा सकता है, ( १ ) शब्द और अर्थ दोनों सत्य हैं तथा दोनों का तादात्म्य सम्बन्ध है, ( २ ) दूसरा सभी जगत् शब्दमय है, कारण और कार्य सभी शब्द हैं, इसका अन्वेषण स्वरोदय शास्त्र; संगीतशास्त्र वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड और उसकी टीकायें शैवदर्शन आदि में संभव है, बर्कले के मत में भी शब्द है, उसका अर्थ नहीं है इसी अर्थ में नामवाद आया है, जैसे कि व्यक्तियों से भिन्न सामान्य नहीं हैं किन्तु व्यक्ति वाचक से भिन्न सामान्यवाचक नाम हैं।

भारतीय दर्शनों में तीन प्रकार का सामान्यवाद आता है, १ सामान्य और व्यक्तियों का भेद, २ अभेद ३ भेद और अभेद दोनों बौद्धों के अपोहवाद को जोड़े तो चार कह सकते हैं। यहां इसका विस्तार लेख बढ़ने के भय से छोड़ा जाता है।

( ४ ) ह्यम HUME १९७७ विक्रमवत्सर के बाद होने वाले प्रायः बर्कले के अनुयायियों में कोई बर्कले के विचारों में सूक्ष्मता लाने वाले माने जाते हैं, बर्कले की समानता रखते हुए भी कहते हैं कि प्रत्यक्ष और अनुभव चिन्तन तथा स्मृति से भिन्न नहीं हैं, बुद्धि से कुछ नया नहीं किया जाता, किन्तु अनुभवों का संकलन तथा सङ्कलित अनुभवों का निष्कर्ष निकालनारूप अपोहन किया जाता है, ईश्वरसिद्धि भी प्रत्यक्षमूलक ही है, प्रपञ्च की प्रत्यक्ष सिद्ध उत्तमता व्यवस्था तथा सौन्दर्य आदि से उत्तम व्यवस्थापक की कल्पना की जाती है, कार्य और कारणों में परस्पर भेद है, आत्मा ईश्वर आदि सभी प्रत्यक्ष रूप ही हैं। इति।

यह इनका लेख अनुभव पद के अर्थ को संकुचित करता हुआ भी अनुभव मूलक होने से चिन्तन स्मृति अनुमिति आदि ज्ञानों को संग्रह करता हुआ प्रसिद्ध सभी ज्ञानों की मान्यता सूचित करता है।

न्याय-वैशेषिक आदि कुछ भारतीय दर्शन मन बुद्धि आदि भीतरी इन्द्रियों के भेदों को नहीं मानते, सङ्कलन, अपोहन, अनुसन्धान आदि ज्ञान विशेष आत्मा में ही होते हैं, सांख्यवेदान्त आदि दर्शन आन्तर इन्द्रियों के मन, बुद्धि, अहङ्कार और चित चार भेद मानते हैं, अनुसन्धान आदि बुद्धि का कार्य कहते हैं, लेकिन मन बुद्धि आदि से भिन्न आत्मा भी मानते हैं, विदेशीय दर्शनों में मन बुद्धि से भिन्न अमुक कार्य के लिये कोई आत्मा है ऐसा स्फुट नहीं मालूम पड़ता, तो भी मन को आत्मा कहने वाला चार्वाक विशेष तथा बुद्धि को आत्मा मानने वाला बौद्धदर्शन भेद इस दर्शन को अपनी कुक्षि में करते हैं, अनुमान से ईश्वरसिद्धि भी भारतियों की प्रसिद्ध ही है, इस प्रकार किसी भी अंश में भारतीयों के लिये यह दर्शन नया नहीं है।

यह भी समझाना चाहिये कि हम सभी पदार्थों को प्रत्यय रूप कहते हुए भी उनका ज्ञान अनुभव कहते हैं, इस प्रकार अनुभवपद के अर्थ की विशालता सूचित करते हैं।

( ५ ) लोक LoEKE १६८८ से १७६० विक्रमवर्ष तक रहने वाले इङ्गलैण्ड-वासी अनुभव वादी दार्शनिक कहे जाते हैं, मनुष्यों में सहज ज्ञान नहीं होता किन्तु बाह्य पदार्थों के अनुभव से मन में ज्ञान होता है, इसी से ये अनुभववादी है, डेकार्ट और लीबनीज के सहज ज्ञानवाद का ये विरोध करते हैं, जीनो मत के विवेचन के समय इसका विचार किया गया है।

और यह इस प्रकार उपलब्ध है—सभी ज्ञान शिक्षा के अधीन है, संस्कार रूप ज्ञान की शक्ति मन में रहती है, प्रत्यक्ष सभी दूसरे ज्ञानों का मूल है, शक्ति तथा आदि कर्ता रूप से अनुमित जीव-ईश्वर जगत् सत्य हैं, मन स्वयं देश और काल से अपरिच्छिन्न को नहीं समझ पाता है, तो भी मन में देश और काल लगे हुए हैं, उससे अनन्त तथा शाश्वत का आभास होता है।

विवेचन की छ शक्तियाँ नाम से अथवा कार्य से भारतीय दर्शन में नहीं गिनायी गई हैं तो भी वे भारतीयों के लिये नयी नहीं हैं, दर्शनभेद से उनकी अनेक प्रकार की व्याख्या हो सकती है, न्याय दर्शन की रीति से उसका दिग्दर्शन कराया जाता है,

( १ ) संवेदन = पहला विषयों का प्रत्यक्ष ( २ ) धारणा = अपेक्षा रूप ज्ञान से अनुव्यवसाय द्वारा संस्कार को दृढ करना, ( ३ ) स्मरण = अनुभव का समान विषय वाला दूसरा ज्ञान, ( ४ ) भेद प्रत्यय अनेक विषयों के प्रत्यक्ष से भेद का अनुभव ( ५ ) तारतम्य बोध = वस्तुओं के अनेक धर्मों के ज्ञान की सहायता से मन द्वारा वस्तुओं की समानता और विषमता की कल्पना, ( ६ ) प्रत्याहार = समान आकार वाले ज्ञानों से सामान्य का अनुभव। सामान्य का अनुभव पशुपक्षिओं को भी होता है उसके उपपादन का यहां स्थान नहीं है।

योग दर्शन के अनुसार धारणा और प्रत्याहार का स्वरूप और कार्य दोनों प्रकार भिन्न है, लाक की धारणा योग की धारणा के तरफ कुछ जाती है किन्तु प्रत्याहार तो बहुत विलक्षण है, लॉक का प्रत्याहार पशु पक्षिओं को भी व्याप्त करता है, योग का प्रत्याहार जितेन्द्रिय किसी किसी पुरुष में ही रहता है ?

(६) रीडर REDER १७६६से१८५२ विक्रम वत्सर समय वाले प्रायः ब्रिटिश अनुभववादियों के परम्परा में आते हैं, प्रायः लॉक के ऐसा बाह्यार्थवादी हैं, उसमें आलोचन के विषय पहले ही के ऐसा समझ लेना चाहिये, ऐसा कहते हैं कि आत्मा एक निःसंदिग्ध वस्तु है प्रत्यय नहीं है, इन्द्रियों से ग्राह्य होने से बाहरी वस्तुएं ज्ञान से भिन्न हैं, बर्कले से कहे गये अनुभव-स्मृति से भिन्न तीसरा एक उत्प्रेक्षात्मक ज्ञान भी है, मुख्य गुण और गौण गुणों का विभाग पहले ही के ऐसा है।

इनके वस्तु वर्णन से मालूम पड़ता है कि प्रत्यक्ष और अनुमिति दोनों अनुभव हैं, गौण गुण के वर्णन से मालूम होता है कि बाहरी वस्तु जैसा मालूम होता है वैसा ही नहीं है। भारतीय भी उत्प्रेक्षा ज्ञान मानते हैं, किन्तु बहुत दुर्बल ज्ञान है, विना किसी की सहायता के किसी वस्तु को नहीं सिद्ध कर सकता।

( ७ ) स्पेंसर SPENCER १८७६ से १९६१ विक्रम समयवाले विकासवाद के प्रसिद्ध नेता सहज ज्ञान और अनुभववाद में समानता की व्यवस्था करने से दार्शनिक भी हैं, आत्मा या मन का स्वाभाविक ज्ञान धर्म है यह सहज ज्ञानवाद दर्शन है, स्वाभाविक ज्ञान नहीं है किन्तु अनुभव के अधीन है, यह अनुभववाद मत है, पहले तो अनुभव से ही ज्ञान हुआ, पीछे होते होते दृढ होकर सहज हो गया ऐसा दोनों के

विरोध का परिहार है, इनका अनुभववाद भी जीनों और लॉक के ऐसा ही है, इसमें नया कुछ नहीं कहना है।

स्नायुओं में जो विषयों का टक्कर वही संविद् का मूल है, संविद का जो आकार स्वाभाविक व्यक्तियों में मालूम पड़ता है वह भी जाति में किसी प्रकार अनुभव से ही पहले हुआ, क्रमशः स्नायु जालों में जमकर परम्परा से भी चलने वाला हो गया है, ऐसा कहते हैं।

सुषुप्ति में मन सुषुम्ना नाड़ी में प्रवेश करता है, तीव्र ध्वनि या स्पर्श से स्नायु में आघात होता है तब जागरण होता है इस प्रसङ्ग में भारतीय दर्शन में भी स्नायु में आघात का वर्णन है।

संख्या-परिणाम आदि गुण चक्षु और त्वचा दो इन्द्रियों से प्रत्यक्ष होते हैं इसलिये मुख्य गुण हैं, एक एक इन्द्रिय से ग्राह्य रूप-रस आदि गौण गुण हैं, रूप आदि जैसे हैं वैसे ही हमेशा नहीं प्रतीत होते, किन्तु वैसी प्रतीति की शक्ति द्रव्यों में है, इसीलिये लाल भी वस्तु किसी अवस्था में सफेद दीख पड़ती है।

विवेचन की छ शक्तियाँ कही जाती हैं—( १ ) संवेदन=रूप आदि का ज्ञान ( २ ) धारणा=अनुभव को स्थिर करना ( ३ ) स्मरण=अनुभव का फिर जीवन ( ४ ) भेदप्रत्यय=वस्तुओं के परस्पर भेदों का ज्ञान ( ५ ) तारतम्य बोध=वस्तुओं के साम्य और वैषम्य का परिचय ( ६ ) प्रत्याहार=एक आकारवाली प्रतीतियों से सामान्य का अनुभव। पहले और दूसरे में मन बाह्य वस्तुओं के अधीन है, दूसरों में स्वतन्त्र है, प्रत्याहार मनुष्यों में ही है पशुओं में नहीं, इसलिये पशुओं को सामान्य का ज्ञान नहीं होता।

यह भी मत दूसरे मतों के ऐसा अनुभव पद के अर्थ में संकुचित नहीं है, यद्यपि बाहरी पदार्थों के अनुभव में आग्रह है तो भी प्रत्यक्ष ही अनुभव है ऐसा दुराग्रह नहीं मालूम पड़ता, अनुमिति भी अनुभव हो सकती है, शिक्षा के अधीन ज्ञान हो किन्तु संस्कार मानने से दूसरे जन्म की शिक्षा का भी उपयोग सिद्ध हो जाता है, भारतीय दर्शनों का भी यह प्रायः वैसा ही है,

यह तो कहना ही पड़ता है कि शिक्षा के ऐसा मन की विचित्र शक्ति भी हेतु है, नहीं तो कैसे समान शिक्षा से ज्ञान की विषमता का अनुभव हो, मनवाले-बिना मन वाले और दूसरी तरफ मनवालों की शिक्षा का फल विभिन्न कैसे हो ?।

बाहरी वस्तुओं को मानते हुए भी गुणों में वैषम्य बताते हैं, न्याय और वैशेषिक में अनेक प्रकार से गुणों का विभाग है किन्तु इस प्रकार का मुख्य-गौण गुण विभाग नहीं है, स्थूल और सूक्ष्म अवस्था को लेकर गुणों का भेद उन दर्शनों में भी है, सांख्य आदि सर्वथा गुण और गुणी के भेद को वारण करते हैं। इस प्रकार यह दर्शन एक भारतीय दर्शन पर पूर्णरूप से आश्रित नहीं होता हुआ भी अंश अंश से अनेक भारतीय दर्शनों में समाप्त ही हो जाता है।

देश और काल से अपरिच्छिन्न वस्तु का मन स्वभाव से ही परिच्छिन्न नहीं कर सकता, किन्तु कुछ विशेष सामग्री मिल जाने पर कर सकता है, मनमें देश और काल की योजना भी होती है किन्तु वह योजना मन को लम्बा या मोटा नहीं बनाती, मनमें देश तथा काल की जो अनुसन्धान शक्ति है वही मनमें देश काल की योजना है, आत्मा में अनुसन्धान शक्ति को दूसरे भी दार्शनिक मानते हैं, मन को आत्मा मानने वालों के मत में मनमें ही उसका पर्यवसान होता है ऐसा तात्पर्य मालूम पड़ता है।

(८) जेम्सवार्ड JAMES WARD १९०० विक्रम वत्सरवाले अनुभववादी दार्शनिक भारतीय दर्शनों से बहुत प्रभावित भारतीय दर्शन मन्दिर से बाहर कैसे निकल सकते हैं ?। इनके अनुभव की परिभाषा दूसरों की तरह संकुचित नहीं है, किन्तु समाधि से होने वाले आनन्द के अनुभव को भी अपने अनुभव से संगृहीत करते हैं।

(९) उसके बाद भी भारतीय दर्शन समुद्र के मन्दर रूप बर्टेण्ड रसेल बीशवीं शताब्दी वाले अनुभववादी दार्शनिक हैं, ये अनुभव के पहले सामान्य ज्ञान तथा सम्बन्ध ज्ञान को मानते हुए सहज ज्ञान के तरफ झुकते हैं।

इस प्रकार विदेशीय दर्शनों में कोई भी ऐसा अंश नहीं है जो भारतीय दर्शनों से बाहर जाय, विदेशीय भाषा से विदेशीय दर्शनों में कुशल विद्वान् कृपा कर यदि कुछ दिखायेंगे तो मैं उपकृत होउँगा। इतिशम्।

---

काशीसिद्धान्तपत्र फरवरी १९७५ ई० अङ्क २ में प्रकाशित

## संस्कृत भाषा का दर्शन और आधुनिक हिन्दी-तर्कशास्त्र

दर्शन घनवन सिंहधुनी भारत भारती भास ।
सारस्वत महमोदकर हृदय मांह करूं वास ॥

यद्यपि कोई शास्त्र किसी भाषा पर आश्रित नहीं रहता, शास्त्र या विज्ञान का किसी भी समर्थ भाषा में वर्णन अथवा उपदेश हो सकता है, तथापि संस्कृत भाषा में लिखित भारतीय दर्शनों के सूक्ष्म स्वरूपों को अन्य भाषाएँ अभी तक स्वायत्त नहीं कर सकी हैं, इसी कारण यथार्थ स्थिति के वर्णन में स्खलित होती हैं। इसी दृष्टि से प्रस्तुत लेख के शीर्षक में 'संस्कृत भाषा' का उल्लेख किया गया है और इसके द्वारा संस्कृतानभिज्ञ भारतीय दर्शन के लेखकों से विनम्र प्रार्थना की गयी है कि वे संस्कृत पण्डितों से सहयोग करने की कृपा करें, जिससे परस्पर विचारों का आदान-प्रदान हो सके, व्यवस्थित और परिशुद्ध दार्शनिक तत्त्वों का प्रचार-प्रसार हो सके, विदेशीय भाषाओं की अपेक्षा मेरी राष्ट्रभाषा हिन्दी विशेष विशुद्ध तत्त्वों का उपदेश कर सके तथा भारत-भारती देवभारती का पूर्णदाय इस मातृ-भारती हिन्दी को अवश्य मिले।

विदेशीय भाषाओं का अधिकारी न होने पर भी कुछ हिन्दी दार्शनिक पुस्तकों के पढ़ने का अवसर मैंने प्राप्त किया है तथा उन पुस्तकों की आधारभूत इंग्लिश पुस्तकों के स्वरूपों का अनुमान किया है। उसी के अनुसार मेरी जो धारणा बनी है उसका दिग्दर्शन करा रहा हूँ।

हिन्दी की लॉजिक पुस्तक 'पाश्चात्य निगमनशास्त्र' पृष्ठ ३३ में गौतम तर्कशास्त्र के प्रसङ्ग से "ज्ञान अपने सभी पदार्थों पर प्रकाश डालता है"—वाक्य है। ऐसे वाक्य तार्किक के नहीं होने चाहिए उसमें भी गौतम-न्याय के वर्णन में ऐसा लिखना तो गौतम-न्याय के सर्वथा विरुद्ध है। वस्तुओं का प्रकाश ही ज्ञान है, ज्ञान वस्तुओं में कोई

प्रकाश वस्तु नहीं पैदा करता। ज्ञान स्वयंप्रकाश है। तब ज्ञान से प्रकाश कहना प्रस्तुत दर्शन की अनभिज्ञता का ही सूचक है।

इसी पुस्तक के पृ० ३८ पर निर्विकल्पक ज्ञान का वर्णन करते हुए—"सामान्य रूप से ज्ञान अथवा अस्तित्व का ज्ञान निर्विकल्पक है" लिखा गया है। यह अशुद्ध है। सविकल्पक प्रत्यक्ष का कारण निर्विकल्पक अतीन्द्रिय ज्ञान है, निर्विकल्पक ज्ञान प्रत्यक्ष सिद्ध वस्तु नहीं है। सविकल्पक कार्य से अनुमान द्वारा निर्विकल्पक का जितना स्वरूप सिद्ध होता है उससे अधिक उसके सम्बन्ध में बताना अन्याय है। भाषापरिच्छेद के प्रत्यक्ष खण्ड में "ज्ञानं यन्निर्विकल्पाख्यं तदतीन्द्रियमिष्यते" से निर्विकल्पक का वर्णन है। वह अतीन्द्रिय है, उसकी सिद्धि अनुमान से होती है—इत्यादि भाषापरिच्छेद की व्याख्या मुक्तावली में स्पष्ट किया गया है।

एक 'सरल निगम तर्कशास्त्र' नाम को हिन्दी में लॉजिक पुस्तक है। इसकी भाषा कुछ सुधरी हुई प्रतीत होती है, किन्तु निर्विकल्पक निरूपण के विषय में उसकी भी धारणा पूर्ववत् ही दीख पड़ती है, अतः न्याय का निर्विकल्पक अन्याय के जाल में पड़ गया है।

इसी पुस्तक में ५१—५२ पृष्ठ पर "शाब्दिक ज्ञान को शब्द कहते हैं" ऐसा लिखा हुआ है। यह भी अशुद्ध है। शाब्दिक प्रमात्मक ज्ञान आन्तरिक वस्तु है, प्रमा का कारण शब्द बाह्य वस्तु है। ज्ञान को शब्द कहना दार्शनिक या तार्किक के लिए शोभा की बात नहीं है।

इस पुस्तक में और भी बातें दर्शनीय हैं, उसमें लौकिक प्रसिद्धि का विरोध किया गया है तथा उसे अनुचित माना गया है। पशु शब्द का प्राणी अर्थ किया गया है। पशुत्व को मनुष्य का भी साधारण धर्म बताया गया है। यह सब हिन्दी भाषा कैसे सह सकती है? मनुष्य में पशु शब्द का प्रयोग लाक्षणिक होता है और उससे प्रसङ्गवश 'मूर्खता' आदि व्यङ्ग्य होते हैं। संस्कृत पशु शब्द का अर्थ—पूँछ वाला प्राणी है, वह भी जिसके पूँछ में रोआँ या बाल हों हिन्दी भाषा में भी 'पशु' का यही अर्थ उपादेय है। मनुष्य को उद्देश्य करके 'वह पशु है' ऐसा हिन्दी में भी स्वारसिक प्रयोग नहीं होता।

'सरल निगमन तर्कशास्त्र' पुस्तक के ४०२ पृ० पर लिखा है--"ज्ञान से कोई वस्तु स्पष्ट हो जाती है।" यह भी तार्किक का वाक्य नहीं हो सकता। गौतम दर्शन के अनुसार ज्ञान और विषयों में सर्वथा द्वैत विराजमान है। ज्ञान से विषय में कोई परिवर्तन नहीं होता। जैसे दीप से वस्तुओं में कुछ नहीं होता; 'देखना' ज्ञान होता है वह वस्तु में नहीं होता, किन्तु अध्यात्म होता है, वैसे ही ज्ञान प्रकाश से कुछ वस्तु में नहीं होता, उससे वस्तु का व्यवहार, ग्रहण, वर्जन आदि होते हैं, अथवा प्रवृत्ति निवृत्ति होती है। ज्ञानप्रयुक्त विषयों की अस्पष्टता तथा स्पष्टता का व्यवहार होता है---ऐसा कहा जा सकता है। अल्प या साधारण गुणग्राही ज्ञान अस्पष्ट है। अधिक या असाधारण गुणग्राही ज्ञान स्पष्ट कहा जाता है। जिसका सर्वथा ज्ञान नहीं होता वह वस्तु भी अस्पष्ट नहीं कही जाती। कुछ अंश ज्ञात और कुछ अज्ञात रहता है, तभी अस्पष्टता का व्यवहार होता है। ज्ञान से वस्तु स्पष्ट होती है तो ज्ञान से ही अस्पष्ट भी होती है।

इसी पुस्तक में ४०३ पृ० पर लिखा है—"किसी विषय की असन्दिग्ध तथा यथार्थ अनुभूति को ही प्रमा कहा जाता है। प्रमा वस्तुओं के यथार्थ अनुभव पर आश्रित है। अब इन दोनों वाक्यों पर विचार किया जाय।

( क ) पहले वाक्य से यथार्थ अनुभूति और प्रमा को एक ही बताया गया है और दूसरे वाक्य में अनुभव आश्रय और प्रमा आश्रित बता दी गयी है और इसी आधार पर दोनों में भेद व्यवहार किया गया प्रतीत होता है। क्या यहाँ अनुभूति और अनुभव शब्द के अर्थों में लेखक के भेदभ्रम की सम्भावना की जाय ?

( ख ) सन्देह ज्ञान को यथार्थ नहीं माना जाता, यथार्थ विशेषण से ही सन्देह की व्यावृत्ति सिद्ध है। 'अनुभूति' में असन्दिग्ध विशेषण अनुपयोगी और भ्रमकारक है। लेखक की उपर्युक्त पङ्क्ति से—यथार्थ भी सन्देह होता होगा, इसलिए असन्दिग्ध विशेषण दिया गया है—ऐसा पाठकों का भ्रम सम्भव है।

( ग ) सन्देह अर्थ में भावार्थक भी सन्दिग्ध शब्द साधु होता है, प्रयोग में भी आता है, किन्तु तार्किक वाक्यों में स्वारसिक वस्तु का विशेषण सन्दिग्ध शब्द कर्मवाच्य होता है। सन्देह ज्ञान है सन्दिग्ध विषयवस्तु है। अतः 'असन्दिग्ध' शब्द को अनुभूति का विशेषण बनाना शब्दार्थ-व्युत्पत्ति तथा भाषाधिकार की न्यूनता का व्यञ्जक है।

इसी पुस्तक में गौतम मत के अनुसार प्रमाणों का विवेचन किया गया है। "प्रमा का करण प्रमाण है" ऐसा लक्षण करके चारों प्रमाणों का नामोल्लेख किया गया है। "ज्ञान का करण मन है"—ऐसा माना गया है। और भी करण हैं या नहीं इसकी चर्चा नहीं की गयी है। यदि ज्ञान का करण मन ही है तो चार प्रमाण कैसे हुए यह प्रश्न लेखक के ध्यान में नहीं आया। प्रत्यक्ष के विषय में भी कुछ ऐसे शब्द प्रस्तुत पुस्तक में लिखे गये हैं कि उनसे कल्पना उठती है कि किस पुस्तक की सहायता से यह पुस्तक लिखी गयी है। पदार्थों का परिशीलन नहीं हुआ है। मानसपटल पर क्रमशः अङ्कित होने वाले पदार्थों का अनुसन्धान नहीं किया गया है।

हिन्दी में 'भारतीय दर्शन के मूलतत्त्व' नाम की पुस्तक अच्छी है, देखने योग्य है, किन्तु न्यायदर्शन के निर्विकल्पक पर इसका भी अपथप्रयाण ही है।

१३६ पृ० पर—'केवल वही ज्ञान यथार्थ है जिसका अर्थ से तादात्म्य है"—ऐसा लेख है। अर्थ और ज्ञान का तादात्म्य केवल योगाचार के मत में सम्भव है न कि न्याय आदि दर्शनों में।

विस्तार के भय से दिग्दर्शनों से विराम लेता हूँ। विज्ञ पाठकों से विनम्र प्रार्थना है कि हिन्दी में शुद्ध दर्शन का अवतरण होना चाहिए। हिन्दी दार्शनिक पुस्तकों के लेखों में सुधार हो। हिन्दी में दार्शनिक शब्द संस्कृत के हो लेने पड़ते हैं। मार्मिक परिज्ञान के विना शब्दों का चयन तथा उनका सङ्गत प्रयोग परिश्रमसाध्य है।

## कार्य भी कठिन है

प्रकाश स्वरूप ज्ञान आन्तरिक है। सुदूरवर्ती बाह्य वस्तुओं का वह प्रकाश करता है, इसकी कठिनता इसी से समझनी चाहिए कि ज्ञान और बाह्य वस्तुओं का सम्बन्ध नहीं हो सकता अथवा वास्तविक सम्बन्ध नहीं हो सकता, इस तरह की भित्ति पर प्राच्य, पाश्चात्य अनेक दर्शनप्रासाद खड़े हैं। प्रकाश स्वरूप ज्ञान अति सूक्ष्म अनेक स्वरूपों से परिवर्तनशील है। उसके प्रकाशन की शक्ति किसी में नहीं है अतएव उसको स्वयंप्रकाश या स्वसंवेद्य कहा गया है। शब्दरूप प्रकाश बाह्य है; किन्तु ज्ञान से बहुत स्थूल है। बाह्यवस्तुओं के प्रकाश में भी वह पूर्ण समर्थ नहीं होता। आन्तरिक तो

अत्यन्त सूक्ष्म और गुहानिहित है। शब्दों द्वारा उसका सङ्केत मात्र होता है, उसकी प्राप्ति तो मानसिक दौड़ पर आश्रित है। संयमी मन अपथप्रयाण नहीं करता। दूर जाने के लिए अपेक्षित उसकी तीव्रता पुण्य अथवा परमात्मानुग्रह से ही सम्भव है। सङ्केत ठीक न होने पर मन की दौड़ान विमार्ग पर भी सम्भव है। इसीलिऐ तार्किक भाषा प्रौढ़ और स्फोट की जाती है। भारतीय दार्शनिकों को तो व्यावहारिक संस्कृत भाषा के प्रयोग में भी बड़ी कठिनाई प्रतीत हुई इसी कारण अमरगवी के नवनवनीत रूप में परिष्कार भाषा का प्राकट्य हुआ।

## विचारशैली का एक सङ्केत

संस्कृत भाषा की भाँति अन्य भाषाओं में वैसी विचार की कसौटी नहीं उपलब्ध होती जो प्रकृत के अनुपयोगी व्याख्यानों को रोक सके। व्याख्यान और विचार में भेद है। जिसका संस्कृत भाषा में 'कथा' शब्द से व्यवहार किया जाता है, वही विचार है। उसमें पूर्ण नियन्त्रण रहता है। व्याख्यानबाजी में तो घण्टों व्याख्यान से भी किसी विषय की पूर्ण सिद्धि नहीं होती, उसका खण्डन या मण्डन भी आसान हो जाता है। उसके लिए उच्च मार्मिक ज्ञान की कम आवश्यकता पड़ती है, वक्तृता कौशल अधिक काम देता है। संस्कृत की विचारशैली में वैसा नहीं होता। उसमें पक्ष और प्रतिपक्ष इतनी स्पष्टता से रखे जाते हैं कि उसमें विशेष वक्तृता की आवश्यकता नहीं पड़ती। विषय की परिपुष्टि के बिना आगे विचार नहीं चलता। अतएव विप्रतिपत्ति वाक्य बनाना पड़ता है। उसमें कोई भी अनुपयोगी पद नहीं आने पाते, उपयोगी पदों की न्यूनता पर उसका स्वरूप ही नहीं बन पाता। जैसे 'ईश्वर नहीं हैं' ऐसा वाक्य पण्डितों की विचार गोष्ठी में उपयोगी नहीं बनता। विचारा जाय, ऐसे वाक्य का प्रयोग करनेवाला ईश्वर शब्द का कुछ अर्थ समझता है या नहीं ? यदि समझता है तो बताये कि ईश्वर शब्द का अर्थ क्या, कैसा है ? जैसा है वैसा किस प्रमाण से समझने लायक है ? जिस प्रमाण से वह समझा जा सकता है उसी प्रमाण से उसके अभाव को भी समझना पड़ेगा। आँख से नहीं दीखता इसीलिए कोई कहे कि ईश्वर नहीं है तो यह कहना ठीक नहीं है; क्योंकि वायु, सूक्ष्म कण, जमीन में गाड़ी वस्तुएँ, भूत-प्रेत नहीं दीखते तब भी हैं। यदि 'ईश्वर शब्द का अर्थ ठीकरूप में नहीं आता तब भी 'ईश्वर नहीं हैं' ऐसा नहीं कहा जा सकता। यह सर्वत्र का नियम है कि जिस वस्तु को नहीं जानते उसके अभाव को भी

नहीं समझ सकते। अतएव ईश्वर को नहीं माननेवाले विज्ञ दार्शनिक 'ईश्वर नहीं है'— ऐसे वाक्यों का प्रयोग नहीं करते, किन्तु इसके स्थान पर 'ज्ञान नित्य नहीं होता' 'यत्न नित्य नहीं होता', 'सभी आरम्भिक क्रियाएँ यत्न से नहीं होतीं' इत्यादि वाक्यों का प्रयोग करते हैं।

वास्तव में ईश्वर में विवाद नहीं है; किन्तु ईश्वर के बिना कुछ अनुपपत्तियाँ हैं, जो ईश्वर को मानने में कारण बनती हैं। अनीश्वरवादी उन अनुपपत्तियों को अन्य रीति से उपपन्न करता है, यही ईश्वर खण्डन है। ईश्वरवादी अनीश्वरवादी की रीतियों का खण्डन करता है, यही ईश्वर का मण्डन हो जाता है।

## पाठनप्रणाली की दिशा

संस्कृत माध्यम की पाठन प्रणाली विशेष सफल थी, उसमें पठित विषय शब्द से तथा विवेचन से पूर्ण अभ्यास में आ जाते थे। अध्यापक जब विषय को अभ्यस्त समझ लेते थे तब आगे का पाठ पढ़ाते थे। एक पुस्तक का पूरा अभ्यास हो जाने पर दूसरी पुस्तक हाथ में दी जाती थी, इस पद्धति से अधिकारी विषय का ज्ञान अच्छी तरह कर लेता था, आगे के विषयों की धारणशक्ति बढ़ती थी। इसकी परीक्षा आवश्यकता पड़ने पर इस प्रकार की जा सकती है कि किसी संस्कृत भाषा के अधिकारी विद्वान के हाथ में जो वेदान्त का जिज्ञासु हो—प्रसन्न गम्भीर शारीरक शाङ्कर भाष्य पढ़ने और मनन करने के लिए दे दिया जाय, तो उसको वह सरल प्रतीत होगा। वही विद्वान् यदि पञ्चदशी और वेदान्तपरिभाषा का पूरा अध्ययन समुचित रीति से करके पुनः शाङ्कर भाष्य को पढ़े तो अनेक सन्देह उठ पड़ेंगे। इसका कारण यह है—पहली बार कम धारणा हुई, पूर्वापर का अनुसन्धान नहीं रहा। विरोध का उदय नहीं हुआ, शङ्काएँ कैसे उठें। दूसरी बार अधिक धारणा हुई, सिद्धान्तों का परिज्ञान है, समन्वय अपेक्षित रहा, समन्वय नहीं हो सकने पर सन्देहों का जागृत होना स्वाभाविक है। सात पन्ने की मूल पुस्तक तर्कसंग्रह पढ़ते हैं। परीक्षा में अच्छे नम्बर से पास होते हैं, सात आठ वर्ष पढ़ाते हैं तब भी मूल पदार्थों का परिज्ञान नहीं हो पाता। इसमें कारण है वर्त्तमान की सारहीन पाठनप्रणाली।

## दर्शनशास्त्र में तर्क और अनुमान

दर्शन और तर्क का शास्त्रभेद विदेशीय विचार शैली से है, भारतीय दर्शनों में ऐसा भेद नहीं किया जाता। विदेशीय विद्वानों के मत में केवल अनुमान तर्कशास्त्र का विषय है, उसी में शब्दविचार का समावेश किया जाता है। अनुमान को सभी पश्चिमी विद्वान् समान रूप से मानते हैं, उनके अनुसार प्रत्यक्ष मानसिक क्रिया प्रथम परिणाम है, प्राथमिक क्रियाएँ अतिसूक्ष्म और अस्फुट होती हैं। इनके कार्यकारणों का विश्लेषण कल्पना को अपनाता है। कल्पना वासना के अनुसार अनेक रूप को धारण करती है। दर्शनों के परिशीलन से एक वासना तैयार होती है, ऐसी स्थिति में प्रत्यक्ष का स्वरूप सभी दार्शनिकों का एक नहीं हो सकता; अतः प्रत्यक्ष दर्शन या मनोविज्ञान में आ सकता है। केवल अनुमान ही तर्कशास्त्र का विषय है, प्रत्यक्ष के वाद होने वाले अनुमान का स्वरूप, कारण और कार्य स्फुट है। स्फुट में विवाद सम्भव नहीं, इसलिए सभी दर्शनों में अनुमान मान्य है एवं सभी दर्शनों का उपकारी अङ्ग तर्कशास्त्र पृथक् किया गया। इसी लॉजिक का अनुवाद 'तर्कशास्त्र' समझना चाहिए ऐसा कहा जाता है। इस पर सावधानी से विचार करना चाहिए। भारतीय दर्शनों के अनुसार तो तर्क अनुमान से भिन्न है।

साधारण व्यवहार में प्रायः तर्क शब्द का कल्पना में प्रयोग होता है; वह अनुमान का समस्वभाव नहीं है।

## भारतियों के अनुमान में भी भेद है

व्यवहार सभी दार्शनिक को करना है इसलिए व्यवहार के अङ्ग अनुमान में सभी दार्शनिकों का साम्य अवश्य है, पर किसी अंश में वैषम्य भी है। इसलिए सभी का मान्य एक अनुमानशास्त्र या तर्कशास्त्र नहीं हो सकता; किन्तु विभिन्न दर्शनों का विभिन्न अनुमानस्वरूप उन-उन दर्शनों का अङ्ग होता हुआ उन-उन दर्शनों में प्रतिपादित है। दर्शनशास्त्र से पृथक् वह नहीं है। इसीलिए सभी भारतीय दर्शन प्रमाण और प्रमेय का स्वयं निरूपण करते हैं।

(१) तीन या पांच न्यायावयवों का प्रयोग तथा विपरीत प्रयोग का भेद प्रसिद्ध ही है।

( २ ) व्यतिरेक व्याप्ति को अनुमान का अङ्ग मानना न मानना भी प्रसिद्ध है।

( ३ ) वैशेषिक दर्शन उपमान का कार्य अनुमान से चलाता है, न्यायदर्शन अनुमान की योग्यता उसमें नहीं मानता, इससे स्पष्ट है कि दोनों के अनुमान में भेद है। इसका स्पष्टीकरण गदाधर भट्टाचार्य ने दीधिति की टीका में किया है। इस तरह का सूक्ष्म भेद अन्य दर्शनों के अनुमान में भी सम्भव है; जिसकी गवेषणा तथा स्पष्टीकरण अभी तक पूर्णरूप से नहीं हुआ है यह निश्चित है। कहीं कुछ हुआ हो तो वह इस समय तक मेरी दृष्टि में नहीं है।

( ४ ) बौद्धदर्शन कार्यकारणभाव, स्वभाव, और अनुपलब्धि विशेष से ही व्याप्तिग्रह मानता है; अन्य दार्शनिकों का कुछ और भी क्षेत्र विस्तृत है।

( ५ ) तर्क, जो व्याप्तिग्राहक माना गया है, वह सभी को मान्य है, उसका लक्षण और साधारण स्वरूप भी सबको मान्य है; लेकिन सभी दर्शनों के तर्कविशेषों का सभी दर्शनों में उपयोग नहीं होता, प्रतिदर्शनों में ऐसे बहुत से तर्क विशेष मिलेंगे।

( ६ ) पक्षता तथा परामर्श के स्वरूप को लेकर भी अनुमान के फल में अन्तर पड़ता है, नव्यन्याय के आलोडन से इस सम्बन्ध में अधिक स्पष्टता होती है।

( ७ ) प्रमाणों के सङ्ख्याभेद से भी अनुमान के स्वरूप में भेद होता है। अतः अनुमानशास्त्र दर्शन से अलग नहीं हो सकता।

## भारतीय दर्शनों का प्रत्यक्ष प्रमाण भी भिन्न भिन्न है

( १ ) निर्विकल्पक प्रत्यक्ष—न्याय, वेदान्त, बौद्ध और रामानुज दर्शनों में परस्पर भेद रखता है। उसके कारणों में भी भेद है, वेदान्त में निर्विकल्पक शाब्दज्ञान भी होता है।

( २ ) सविकल्पक औरों के मत में प्रमा और अप्रमा दोनों ही होता है, बौद्धमत में अप्रमा ही होता है। बौद्धमत में एक ही ज्ञान में प्रमात्व प्रमाणत्व दोनों रहता है और दर्शनों में नहीं। किसी के यहाँ इन्द्रियाँ प्रत्यक्ष प्रमाण हैं, दूसरों के यहाँ सन्निकर्ष, वृत्ति, ज्ञान इत्यादि प्रत्यक्ष प्रमाण हैं।

( ३ ) वेदान्ती शब्द से भी प्रत्यक्ष ज्ञान मानते हैं, भट्टमत में विषय का प्रकाश होता हुआ भी ज्ञान इन्द्रियों के ऐसा अतीन्द्रिय है, ज्ञातता से अनुमेय होता है।

( ४ ) नैयायिकों के अलौकिक प्रत्यक्ष के उदाहरणों में दूसरे दर्शनों का दूसरी तरह से उपपादन है, नव्यन्याय में भी इसके स्वरूप का परिवर्तन है। ख्यातियाँ पुरानी प्रसिद्ध हैं। गवेषणा करने पर कुछ और मिल रही हैं।

## न्यायशास्त्र एक स्वतन्त्र दर्शन है केवल प्रमाणशास्त्र नहीं

इस विषय पर एक मेरा निबन्ध 'संस्कृतरत्नाकर' पत्रिका के तीन अङ्कों में प्रकाशित है। उसमें 'कर्तृत्वभोक्तृत्व आत्मा का स्वाभाविक नहीं, आत्मा सच्चिदानन्द स्वरूप है' इत्यादि विषय भी प्रतिपादित हैं। यहाँ पर तो इतना ही बताना है कि भारतीय दर्शनों का जो स्वरूप है, जितने विषय भारतीय दर्शनों में अवश्य अपेक्षित हैं, वे सब न्यायशास्त्र में पूर्ण रूप में विद्यमान हैं। इसलिए वह अपने में सर्वाङ्गपूर्ण दर्शन है।

परार्थानुमान में जो पांच अवयवों का प्रयोग होता है उसको न्याय कहते हैं। वही न्यायशब्द दर्शन के साथ यहाँ प्रयुक्त है। इसीलिए इसको अनुमानशास्त्र या तर्कशास्त्र मानकर विदेशीय लॉजिक के साथ जोड़ा जाता है, पर वैसा ही न्यायशब्द मीमांसादि दूसरे दर्शनों में आता है और वहाँ न्याय शब्द दूसरे अर्थों में है। मीमांसा के अधिकरणों को 'न्याय' कहते हैं, 'जैन-न्याय' 'बौद्ध-न्याय' इत्यादि भी व्यवहार मिलता है, वहाँ न्याय शब्द दर्शन अर्थ में प्रयुक्त है।

अधिकांश बौद्ध दर्शन में तथा कुछ जैन दर्शन में उन साम्प्रदायिकों का 'शास्त्र ग्रन्थ', 'दर्शन ग्रन्थ' तथा 'न्याय ग्रन्थ' इत्यादि व्यवहार पाया जाता है, उसके अनुसार प्रमाणशास्त्र को न्यायशास्त्र कहने में औचित्य प्रतीत होता है; पर उन लोगों के ऐसे व्यवहार में कोई शास्त्रीय आधार नहीं मिलता। दर्शनों के प्रमाण, प्रमेय दोनों अङ्ग हैं, कोई पुस्तक प्रमाण का निरूपण करती है कोई प्रमेय का, इससे शास्त्र-भेद नहीं होता। वैसे व्यावहारिक लोक सीधे सीधे सिद्धान्तों के निरूपक ग्रन्थ को 'शास्त्र' कहते हैं, जिसमें खण्डन-मण्डन के साथ विचार है उसको 'न्याय-ग्रन्थ' कहते हैं। बौद्धदर्शन तथा जैन दर्शन में ऐसे भी मौलिक अच्छे ग्रन्थ हैं जिनमें प्रमाणों के विवेचन के बिना ही सिद्धान्तों का प्रतिपादन है। पर यह ग्रन्थों की बात है शास्त्र की नहीं। विचारग्रन्थों का मीमांसा शब्द से व्यवहार प्रमाण-मीमांसा आदि ग्रन्थों में मिलता ही है। प्रमाणवार्तिक प्रभृति

बौद्ध ग्रन्थ 'न्यायग्रन्थ' नहीं हैं। अन्तर इतना ही है कि कोई-कोई ग्रन्थकर्ता प्रमेय का पहले निरूपण करके प्रमाणों का निरूपण करते हैं, कोई प्रमाण के निरूपण द्वारा ही प्रमेय का निरूपण करते हैं। इसमें शैली का भेद मात्र है।

आन्वीक्षिकी का अन्वीक्षा शब्द भी अनुमान की ओर सङ्केत करता है, प्रत्यक्ष और आगम से ज्ञात अर्थ का पुनः अनुमान करना 'अन्वीक्षा' कहा जाता है और उसके द्वारा प्रवृत्त शास्त्र आन्वीक्षिकी कहा जाता है। 'अनु-ईक्षा' का परीक्षा अर्थ करना ठीक है, ग्रन्थसन्दर्भ से सङ्गत भी प्रतीत होता है, परीक्षा में सभी प्रमाणों और प्रमेयों का उपयोग होता है। उससे दर्शनरूपता सिद्ध होती है।

## तर्क

व्याप्तिग्रह का उपयोगी भ्रमात्मक ज्ञान 'तर्क' है। यह सभी दर्शनों में मान्य है। यह भ्रमात्मक ज्ञान भी विलक्षण है। ईसका हिन्दी में प्रचार नहीं है। संस्कृत में भी 'आहार्यारोप' शब्द से इसका परिचय कराया जाता है, वह यथार्थ नहीं है, इसलिए अयथार्थ के भेद में संशय और विपर्यय से अतिरिक्त 'तर्क' नाम का ज्ञान गिनाया गया है। जिन लोगों ने हिन्दी में अभी इसका वर्णन नहीं किया है वे अच्छे हैं, क्योंकि पाठकों को कष्ट नहीं दे रहे हैं। एक हिन्दी की किताब में इसको देखकर कष्ट हुआ कि लेखक विना समझे कुछ लिखकर पाठकों को व्यर्थ कष्ट दे रहा है। इसका व्यवहार दूसरे शास्त्रों में भी है।

## दर्शन एवं आत्मवाद

आत्मा का साक्षात्कार मुक्ति का साक्षात् साधन है। उसको दृष्टि या दर्शन कहते हैं, उस साक्षात्कार का उपाय दर्शन है, दर्शन शब्द यहाँ करणसाधन है, उस दर्शन का प्रतिपादक शास्त्र दर्शनशास्त्र है। यद्यपि बौद्ध आदि दर्शन में नैरात्म्यवाद है, तब भी उनमें आत्मा, जीव, पुद्गल आदि शब्दों का प्रयोग है तथा वे शब्द कुछ अर्थ रखते हैं। वैदिकों की आत्मा का खण्डन करने के लिये नैरात्म्यवाद है। बौद्धों का कहना है कि कई स्वतन्त्रप्रवाही आन्तरिक वस्तुओं के सङ्घात में वैदिकों का आत्माऽभिमान है, पर वे भी स्थिर नहीं हैं; किन्तु क्षणिक प्रवाही कार्यकारण की परम्परा है, यही नैरात्म्यवाद का अभिप्राय है।

श्रवण, मनन और निदिध्यासन आत्मदर्शन के उपाय हैं। आत्मा के स्वरूप को श्रुतिवाक्यों से सुनकर उनका श्रुतिसिद्ध आत्मस्वरूप वर्णन में तात्पर्य निर्णय करना 'श्रवण' है। सुने हुए विषयों की अनुमानादि प्रमाण और युक्तियों से परीक्षा करके उनकी वासना को दृढ़ करना 'मनन' है। योगपद्धति द्वारा चित्तशुद्धि करके धारणा, ध्यानादि का अनुष्ठान 'निदिध्यासन' है। बौद्धादिदर्शनों में 'श्रुति' की जगह 'पिटक' आदि समझना चाहिए। उन दर्शनों में भी पृथक्-पृथक् ऐसे ग्रन्थ हैं जो श्रवण, मनन और निदिध्यासन के उपयोगी हैं।

## अवान्तर दर्शन-दृष्टियाँ

यह है—वह दृष्टि कि दोनों मीमांसाएँ श्रवण के काम को करती हैं, पूर्वमीमांसा कर्मकाण्ड का श्रवण और उत्तरमीमांसा ज्ञानकाण्ड का श्रवण है। जन्माद्यधिकरण शारीरक भाष्य से यह प्रक्रिया सूचित होती है। उसका अभिप्राय है कि यह न्याय नहीं है कि जन्मादिसूत्र से अनुमानप्रयोग किया जाय, किन्तु ब्रह्मसूत्र बिखरे हुए श्रुतिवाक्यों को एक ब्रह्म में गूँथता है—इत्यादि। न्यायवैशेषिक मनन के लिए उपयोगी है। इस पर भी वात्स्यायन का कथन है—प्रत्यक्ष और आगम से निर्णीत अर्थ का ईक्षण अन्वीक्षा है इत्यादि। यही 'मनन' का स्वरूप है। इसके बाद साङ्ख्य और योग निदिध्यासन कराते हैं। योगशास्त्र में योग की प्रक्रिया है ही, साङ्ख्य में भी प्रकृति-पुरुष विवेक का विवेचन है।

परिपूर्ण दर्शनों के स्वरूपों को देखने पर सभी दर्शन परिपूर्ण हैं तथा परस्पर विरुद्ध स्वतन्त्र प्रक्रिया का सभी वर्णन करते हैं।

मनन का उपयोगी शास्त्र ही 'दर्शन शास्त्र' है, यही 'दर्शन' का लक्षण ठीक प्रतीत होता है। सभी दार्शनिक ग्रन्थों में प्रमेयों की प्रमाणों द्वारा परीक्षा है। श्रवण का विषय मनन के लिए ही बताया गया है। कोई विषय किसी में विशेष आये हैं। जैसे मीमांसाओं में श्रवण और न्याय में मनन तथा योग में निदिध्यासन। तब भी मनन ही दर्शनशास्त्रों का प्रधान कार्य है। शारीरक भाष्य में भी मनन की प्रधानता है। इस तरह के लक्षण में पूर्वसूचित 'वात्स्यायनभाष्य' 'सांख्यसूत्र' विज्ञानभिक्षुकृतभाष्य का उपोद्घात तथा 'न्यायकुसुमाञ्जलि' के प्रारम्भ में 'न्यायचर्चेयमीशस्य' इत्यादि उदयनाचार्य का पद्य मूल बनते हैं।

# परिपूर्ण दर्शनों के अवश्य निरूपणीय विषयों का सङ्केत

( १ ) सृष्टि प्रक्रिया, उसके मूलकारण आदि या अनादि होना।

( २ ) प्रलय की प्रक्रिया, उसके कारण, खण्डप्रलय, महाप्रलय आदि भेद।

( ३ ) बन्धस्वरूप।

( ४ ) मोक्षस्वरूप।

( ५ ) बन्धकारण मिथ्याज्ञान का आकार।

( ६ ) मोक्षोपयोगी तत्त्वज्ञान का आकार।

( ७ ) ईश्वरस्वरूप ( सभी दर्शनों में किसी न किसी रूप में माना गया है, यदि ईश्वर नहीं भी मान्य है तो उसका खण्डन अवश्य करना पड़ता है। )

( ८ ) ईश्वर है तो ईश्वर का कार्य सृष्टि या उपदेश आदि, नहीं है तो उसके कार्यों की अन्यथासिद्धि।

( ९ ) दर्शन का मूल प्रमाण वेद अथवा आगम आदि, वेद की भी पौरुषेयता या अपौरुषेयता आदि।

( १० ) प्रमाणस्वरूप—इन्द्रिय, या सन्निकर्ष अथवा ज्ञान प्रत्यक्षप्रमाण है।

( ११ ) प्रमाण का कार्य—ज्ञान, हान, उपादान, प्रवृत्ति, निवृत्ति, व्यवहार इत्यादि।

( १२ ) ज्ञा का स्वरूप—स्वयंप्रकाश या परप्रकाश या अनुमेयवाद आदि।

( १३ ) स्वतः प्रामाण्यादि— ज्ञान का प्रामाण्य स्वयं ग्राह्य है या दूसरे से ग्राह्य है।

( १४ ) ख्याति - सत्ख्याति, असत्ख्याति आदि अनेक ख्यातियाँ भ्रमस्थल के लिए प्रसिद्ध हैं। प्रतिदर्शन का कोई न कोई ख्यातिवाद है।

( १५ ) आरम्भवाद, परिणामवाद, सङ्घातवाद, विवर्तवाद ये चार वाद हैं। उनमें से किसी एक को सभी दर्शन अपनाते हैं।

( १६ ) मोक्ष का कारण कर्म गीता-शाङ्करभाष्य में पूर्वपक्ष रूप से उपपादित है, किसी के यहाँ कर्म के बिना ही ज्ञान मोक्ष का कारण है, रामानुज आदि दर्शनों में ज्ञानकर्मसमुच्चयवाद है। प्रसङ्गानुसार विवेचनीय विषय बहुत हैं पर लेखवृद्धि के भय से उनकी चर्चा नहीं की जा रही है।

विहार दर्शन परिषद् मधुवनी अधिवेशन १९५८ ई० में पठित प्रथम बार वहीं से प्रकाशित

'संस्कृत भाषा का दर्शन और तर्कशास्त्र' निबन्ध इसका विशेष साम्य रखता है, अतः पुनः प्रकाशित नहीं किया जाता।

विद्याविवेकविरही गहरी न चिन्ता
लोभी फलार्थं सहसा जलधिप्रवेशी।
देशीय दर्शनवनी गहनी छटा में
वीणाधरी भगवती हरहु प्रमादें॥

---

प्रयाग संगमनी पत्रे २०२६ वैक्रमाब्दे प्रथमाङ्के प्रकाशितः

## प्रामाण्याप्रामाण्ययोः स्वतस्त्ववादो नु कस्य दर्शनस्य ?

यस्येमे प्रभवन्ति षड् रसमयाः पक्षाः स्वतो भानवान्
भेदस्याग्रहमात्रतोऽखिलजगद्रूपं सदाऽरूपवान्।
मानाऽमानविकाशवान् चितिरसः स्वच्छः स्वतोऽलिप्तवान्
मोहान्धं मनसो महत्तिरयतान् नन्दाजिरे रासवान्॥

प्रामाण्याप्रामाण्ययोश्चतुर्धा वादः प्रसिद्धयति। (१) उभयोः परतस्त्वम् (२) प्रामाण्यस्य स्वतस्त्वम् अप्रामाण्यस्य परतस्त्वम्। (३) अप्रामाण्यस्य स्वतस्त्वं प्रामाण्यस्य च परतस्त्वम्। (४) उभयोः स्वतस्त्वम् इति।

तत्र प्रथमं न्यायविदां, द्वितीयं मीमांसाद्वयस्य, तृतीयं च सुगतसरणीजुषाम्। चतुर्थम् उभयोःस्वतस्त्वं कस्य दर्शनस्य ? इति न प्रतिष्ठिताः प्रामाणिका मूलग्रन्था निर्णयन्ति। किन्तु तादृशाः कतिपये ग्रन्थाः खण्डनीयतयैवैनं स्वतस्त्ववादम् उत्थापयन्ति खण्डयन्ति च। न किम् अपि दर्शनं स्वतस्त्ववादं समर्थयितुं यतते, ततोऽवसीयते यत् सम्भवन्नपि अन्यवादवद् अयं प्रामाण्याऽप्रामाण्ययोः स्वतस्त्ववादो दूषणग्रहग्रस्ततयैव न केनाऽपि

दर्शनेनाऽऽत्मसात् क्रियते। तथा च न उभयोः स्वतस्त्ववादः कस्याऽपि दर्शनस्येति एकः पक्षः।

परं श्लोकवार्तिकव्याख्याने सुचरितमिश्रेण शास्त्रदीपिकाकृता च सांख्यदर्शनस्याऽयं स्वतस्त्ववाद इति मन्यते। चन्द्रिकाकृता च सांख्यस्य सत्कार्यवादम् आश्रित्य किञ्चिद् उपपादनायाऽपि प्रयस्यते। ततः परं नूतनैस्तथा लिखितुं प्रक्रान्तम्। यथा न्यायमञ्जरीटिप्पणादौ वङ्गभाषापुस्तके च। तथाऽपि सांख्यस्य प्रतिष्ठिते पुस्तके न तत्स्थानम् प्रापत्। न वा सांख्याऽऽचार्येण केनचित् परवादविमर्दनपुरस्सरं स्वतस्त्ववादोपपादनं कृतम्। तर्हि कथम् इदं खण्डितम् असमर्थितं च सांख्यशिरसि प्रक्षिप्येत।

यद्यपि सांख्यतत्त्वकौमुदीग्रन्थे आगमप्रमाणनिरूपणप्रसङ्गे वाक्यजनितं वाक्यार्थज्ञानम् उद्दिश्य 'तच्च स्वतः प्रमाणम्' इति वाचस्पतिवचो बिभर्ति, तावता वेदान्त इव सांख्ये ज्ञानानां स्वतःप्रामाण्यम् आस्थीयते ऽप्रामाण्यस्य परतस्त्वम् आयाति, तेन द्वितीयपक्ष एव प्रक्षिप्तं न चतुर्थस्योभयस्वतस्त्वस्य सांख्यम् उदाहरणम्। वचोऽपि वाचस्पतेस्तथैव प्रतिभाति। इदं च अपौरुषेयवाक्यजनितत्वेन दोषाशङ्कानिराकरणं ब्रूते, तथा च पुरुषवाक्यार्थज्ञानस्य दोषाशङ्कावशाद् अप्रामाण्यम् उक्तं भवति। तेन च अप्रामाण्यस्य परतस्त्वं जातम्।

किंच परमप्राचीनो हि वाचस्पतिराचार्यो न्याये तात्पर्यटीकायाम् अपि स्वतः प्रमाणशब्दं प्रयुक्तवान्। न च तेन न्यायमतं स्वतःप्रामाण्यवादि भवति, नव्यन्यायाविष्कारानन्तरं स्वतस्त्वपरिष्कृतलक्षणं यत् प्रसिद्धं तद् एव च वर्त्म शास्त्रदीपिकाचित्सुखीप्रभृतिभिराश्रितम्। न तादृशलक्षणेन वाचस्पतेः स्वतो वचनं समन्वेति। ज्ञानोत्पत्तेः प्राक्तन्या तत्समकालिकया तदनन्तरं वा झटिति सम्पद्यमानया सामग्र्या अप्रामाण्यशङ्काया अपनोदनम् अनुत्पादो वा अप्रामाण्यशङ्कायास्तत्र स्वतः प्रमाणम् इति व्यवहरति वाचस्पतिमिश्रः। न्यायतात्पर्यटीकायां यत्र यत्र स्वतःप्रमाणवचनं तत्र तत्रैव समभिव्याहृतवचोभिरेव परतः प्रामाण्यलक्षणं समन्वयं भजते, विवेचितं चैतन् न्यायस्य प्रामाण्यवादनामके प्रकाशिते लेखे। तथा च नाधुनाऽनेन वाचस्पतिवचसा सांख्यस्य चतुर्थः स्वतस्त्ववाद इति निर्णेतुं शक्यते।

यदा सांख्यस्य स्वतस्त्ववादः स्वीक्रियते तदाऽपि नव्यन्यायचित्सुख्यादिषु प्रसिद्धं तदप्रामाण्याग्राहकज्ञानग्राहकयावत्सामग्रीग्राह्यत्वादिकं प्रामाण्यादेः स्वतोग्राह्यत्वादिकं न संभवति। किन्तु न्यायवार्तिकटीकायां यया सामग्र्या यादृशं स्वतस्त्वं व्यवहरति वाचस्पतिस्तादृशम् एव निर्वचनीयम्। इति द्वितीयः पक्षः। ज्ञानस्य ग्रहकाले ग्रहानन्तरं वा झटिति अप्रामाण्यविरोधिनो धर्मस्य ग्रहस्तत्राऽप्रामाण्यशङ्काभ्रमयोरनुदयेन स्वतःप्रामाण्यं व्यवहरति वाचस्पतिः। वेदार्थज्ञाने अपौरुषेयजनितत्वज्ञानम् अनुमितौ अव्यभिचारिलिङ्ग-

समुत्थत्वादिग्रहः, एतादृशे हि ज्ञाने जाते वेदार्थग्रहे अनुमितौ चाऽप्रामाण्यशङ्का नोदेति, न चैते ज्ञाने ज्ञानसामान्यग्राहकसामग्र्यां प्रविष्टे।

अन्ये च ज्ञानसामान्यग्राहकसामग्रीग्राह्यत्वं स्वतो ग्राह्यत्वं ब्रुवते। वाचस्पतिरीत्या प्रामाण्यस्य स्वतो ग्राह्यत्वं स्वाश्रयग्राहकसामग्रीव्यापकस्वाश्रयधर्मिकाप्रामाण्यग्रहविरोध्युपस्थितिकत्वम्, स्वाश्रयधर्मिकाऽप्रामाण्यग्रहविरोध्युपस्थितिव्याप्यस्वाश्रयज्ञानग्राहकसामग्रीग्राह्यत्वं वेति निर्वचनीयम्। अप्रामाण्यस्य स्वतो ग्राह्यत्वं नाम स्वाश्रयधर्मिकप्रामाण्यग्रहविरोध्युपस्थितिव्याप्यस्वाश्रयज्ञानग्राहकसामग्रीग्राह्यत्वम्।

वस्तुतस्तु तात्पर्यटीकायां वाचस्पतिर्न्यायमतं विवृणुते, गुणात् प्रामाण्यस्योत्पत्तिर्गुणग्रहाच्च प्रामाण्यस्य ग्रह इति तु न्यायमतम्। वेदार्थज्ञाने निर्दोषपुरुषोच्चरितत्वम् अनुमितौ च अव्यभिचारिलिङ्गसमुत्थत्वं गुणाः। नियतगुणग्रहाद् अप्रामाण्यशङ्काऽपनोदनप्रयासस्याऽभावमात्रम् इति प्रतिभाति।

अथवोत्पत्त्या ग्रहेण च द्विधा स्वतस्त्वम्, सांख्ये ज्ञानम् अज्ञानं च बुद्धेः स्वतः परिणामिन्या धर्मः सत्कार्यवादश्च सांख्यराद्धान्तः। स्वयम् एव ज्ञानाकारेणाऽज्ञानाकारेण च परिणमते बुद्धिः। बुद्धेः स्वभावाद् एव ज्ञानम् अज्ञानं चोत्पद्यते, एतावतैव प्रामाण्याऽप्रामाण्ययोः स्वतस्त्वम् इति तृतीयः पक्षः। किं ज्ञानं प्रमा किं च अप्रमा? इति प्रश्नस्तु कथं प्रामाण्यस्य च ग्रह इत्यर्थकः। प्रामाण्याऽप्रामाण्ययोर्ग्रहे तु सांख्याशास्त्रम् उदासीनम्। यथायुक्तम् अभिप्रैति। प्रतिवादिनां कुठारः कुण्ठितो जायते। एकस्मिन् ज्ञाने युगपत् प्रामाण्याऽप्रामाण्ययोर्ग्रह एव व्यवहारकाठिन्यम्। तद् आदायैव परेषां स्वतस्त्ववादखण्डनयुक्तयः प्रगल्भन्ते।

परं नाऽयम् एतावतैव सन्तोषावहः। सामान्येन बुद्धिमात्रकारणेन कार्याणां व्यक्तिभेदोऽपि न भवेत्, प्रमात्वादिविशेषः कुत आयात्? एकाऽपि बुद्धिरवस्थाविशेषेभ्यो नाना सती कार्यवैचित्र्यहेतुरिति चेद् या हि बुद्धेः अवस्था प्रमात्वाधायिनी न सैवाऽप्रमात्वस्यापि खनिर् इत्य् आयातम्। अन्यथा सर्वं ज्ञानं प्रमा अप्रमा च स्यात् नन्वन्येषाम् अपि मते सर्वं भ्रमज्ञानं धर्म्यंशे प्रमेति प्रमात्वाऽप्रमात्वयोर्न विरोध इति वाच्यम्, अंशावच्छेदेनान्येषां मते प्रामाण्याऽप्रामाण्ययोर्विरोधात्। अत्र च मते समानसामग्रीकतया प्रमात्वाप्रमात्वयोः सर्वथा विरोधविलयात्। अतः काचिद् अवस्था प्रमात्वस्याऽन्या च अप्रमात्वस्याधायिनी न च सा ज्ञानसामान्यसामग्री। ज्ञानत्वस्य प्रमात्वाऽप्रमात्वाभ्यां सर्वथा समावेशात्। ज्ञानसामान्यसामग्रीबहिर्भूतावस्थाविशेषजन्यतया प्रमात्वाप्रमात्वयोः परत उत्पत्तौ पर्यवसानात्। दोषाभावघटिता सती ज्ञानसामान्यसामग्री प्रमाज्ञानं दोषघटिता च अप्रमाज्ञानं जनयतीति वदेच् चेत्, प्रामाण्यस्य स्वतस्त्वम् अप्रामाण्यस्य च परतस्त्वम् इति मीमांसकमताविशेषप्रसङ्गः।

अप्रामाण्य का स्वतः ग्रहण के लिये अप्रामाण्य व्यवच्छेद इत्यादि तत्त्व संग्रह २८४३ कारिका दीखाई गई है उसमें यह स्फुट आता है।

इसी बड़े विद्वान् के प्रामाण्य वाद समीक्षा नाम के तृतीय लेख में पहली २८४३ कारिका उल्लेख द्वारा उसके उपर कुछ व्यर्थ कहा गया है, उसके लिये मैं क्या लिखूं, उस कारिका का व्याख्यान उन्हीं का अभिमत रहे, तथापि मेरे से उद्धृत कारिका का स्फुट व्याख्यान अप्रामाण्य ज्ञान को स्वतः बताने वाला क्यों विरोधी हैं। प्रामाण्य निश्चय से अप्रामाण्य शङ्का का निवारण हो तो भी कारिका अप्रामाण्य का स्वतो ग्रहण क्यों नहीं बताती। जो भी वहां ज्ञान का स्वाभाविक अप्रामाण्य अनुभूत हो तो प्रामाण्य की खोज में प्रवृत्ति कैसे होगी ?, सम्वाद आदि ज्ञान में भी विश्वास भी कैसे होगा ?, इत्यादि शङ्का करना आहार्य है। प्रामाण्य का निश्चय न होने से प्रामाण्य की खोज में प्रवृत्ति होगी, ज्ञान होने पर भी जब तक उसका ज्ञान नहीं होता तब तक स्वाभाविक अप्रामाण्य का भी ज्ञान नहीं होता, इस प्रकार स्वतो ग्राह्य पक्ष में भी होता है, सम्वाद ज्ञान भी पैदा होते ही अप्रमा निश्चित नहीं होता किन्तु उसके ज्ञान के बाद, जब तक अप्रमा नहीं मालूम पड़ती तब तक संवाद कार्य करेगा। अप्रामाण्य रूप से निश्चित भी सम्वादक क्यों नहीं होगा, जैसे अप्रमा भी विकल्प निश्चय निर्विकल्पक के प्रामाण्य का निश्चय है। यह प्रामाण्यवाद परिचय लेख में वर्णित है, यह नूतन नहीं है, जैसे स्वतः प्रामाण्यवादी मीमांसक पहले प्रामाण्य निश्चय हो जाने पर भी दोष आदि के ज्ञान द्वारा अप्रामाण्य संशय से पहले के प्रामाण्य निश्चय में भ्रमत्व की कल्पना करते हैं वैसे स्वतः अप्रामाण्यवादी सौगत पहले अप्रामाण्य निश्चय हो जाने पर भी पीछे दोषाभाव या गुण के ज्ञान से अप्रामाण्यनिश्चय मे भ्रमत्व की कल्पना करेंगे। मेरे द्वारा दर्शित धर्मोत्तर प्रदीप में दोषाभाव तथा गुणज्ञान का वर्णन है। भाषण में लिखित भ्रान्तिहेतोरसद्भावाद् इत्यादि २९७३ कारिका में भी है। जैसे प्रामाण्य का स्वतः ग्रहण मानने वाले मीमांसकों के मत में दोष ज्ञान से सभी ज्ञानों में प्रामाण्य का निश्चय नहीं होता वैसे ही स्वतः अप्रामाण्यवादी सौगतमत में दोषाभाव या गुणज्ञान से सभी जगह अप्रामाण्य निश्चय नहीं होगा, यह सब चर्वित चर्वण रहे। २८४३ तत्त्व संग्रह कारिका के विषय में जो महाविद्वान् का कथन है कि मीमांसक मत में स्वतः अप्रामाण्य ग्रहण की आपत्ति दी गई है उसपर पहले लिखा जा चुका है। जैसे मीमांसक के स्वतः

प्रामाण्यग्रहण का स्वरूप 'उसके अप्रामाण्य का अग्राहक और सकल ज्ञान ग्राहक सामग्री से ग्राह्य होना वर्णन किया जाता है वैसे ही बौद्धमत के स्वतः अप्रामाण्य ग्रहण का स्वरूप उसके प्रामाण्य का अग्राहक सकल ज्ञान के ग्राहक सामग्री से ग्राह्य होना कहा जायेगा। प्रामाण्यज्ञान की सामग्री रहने पर अप्रामाण्य का ज्ञान नहीं होता यह उसका सरल अर्थ होगा।

द्वितीय पृष्ठ पर भाषण में अनेकान्त वर्णन के अवसर पर तत्त्वसंग्रह पञ्जिका का उदाहरण देकर प्राचीन न्याय प्रस्थान के धुरन्धर वाचस्पति मिश्र ने तात्पर्य टीका में यही पक्ष अपने सिद्धान्त के रूप में स्वीकार किया है। यह कथन आँख में धूलिप्रक्षेप मात्र है, तात्पर्य टीका में वहीं पर पहले और पीछे विपरीत लेख मिलते हैं। अनुमान प्राभ्यासिक प्रत्यक्ष, और अर्थक्रियाज्ञानरूप फलज्ञान में परतः प्रामाण्य का स्फुट वर्णन वहीं है, प्रामाण्यवाद परिचय लेख में पृष्ठ संख्या पङ्क्तियां भी दी गई हैं। इस पर व्याख्याता ने इतना भी प्रयास नहीं किया कि नैयायिकों से पूछते कि आगे के न्याय ग्रन्थों में जो स्वतः परतः का लक्षण है वह वाचस्पति से विरुद्ध है अथवा वाचस्पति का इसमें समन्वय है?, नहीं तो अनेकान्त वाद का अवसर नहीं आता।

वहीं भाषण दूसरे पृष्ठ पर इन बौद्धों का मत एकान्ततः स्वतः या परतः पक्ष में नहीं रख सकते, किन्तु अलग अलग कहना चाहिये। इस प्रकार सौगत सिद्धान्त में अनेकान्त वर्णन द्वारा सर्वदर्शन संग्रह के खण्डन के लिये जो प्रयास है वह भी परीक्षा के योग्य है, कितने देर तक ठहरता है।

उस पर कुछ प्रश्न उठाया जाता है, प्रकृत में समन्वय के उपयोगी उसका समाधान खोजना चाहिये। उससे एकान्त है? या अनेकान्त है? इसका निर्णय मिलेगा।

( १ ) पहले तो प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख के तृतीय लेख में भाषण लेखक ऐसा प्रामाण्य का स्वतस्त्व परिष्कृत करते हैं जिससे स्वयं अनेकान्तवाद अपने भाषण सिद्धान्त का विनाश करते हैं, यह विलक्षण लेख है। ज्ञान ग्राहक से ग्राह्य होना प्रामाण्य के स्वतस्त्व का परिष्कार करते हैं, उस लक्षण से सभी जगह प्रामाण्य स्वतो ग्राह्य ही हो जायेगा, स्वतो ग्राह्य एकान्त ही हो गया अनेकान्त चला गया, ज्ञान का जो कोई प्रामाण्य ज्ञान है, उसमें धर्मी ज्ञान ही गृहीत होता है। प्रामाण्यज्ञान ज्ञानग्राहक

भी है, सभी प्रामाण्यज्ञान ग्राहक से गृहीत है, कोई भी प्रामाण्य परतो ग्राह्य नहीं बचता, इस लक्षण से सभी जगह अप्रामाण्य भी स्वतो ग्राह्य हो गया।

## इसके बाद वही २७।२।६२ ई० को १२ संख्या में प्रकाशित

प्रामाण्य का स्वतो ग्राह्यत्व एकान्त लक्षणवाक्य से फलित हुआ, प्रतिज्ञा और प्रमाण वाक्यों का उल्लेख अनेकान्तवाद का है, लक्षण एकान्तवाद का, हन्त इस कठिन प्रामाण्य वाद में इस बड़े विद्वान् की अनधिकार चेष्टा का दुर्विलास हुआ, इतना ही नहीं, अप्रामाण्य का भी इसी प्रकार एकान्त स्वतो ग्राह्यत्व लक्षण से आ जाता है, भाषण और प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख अप्रामाण्य के स्वतो ग्राह्यत्व का सर्वथा विरोधी है, यहाँ तक कि अप्रामाण्य के स्वतस्त्व से बौद्धदर्शन का अपमान मानता है, विरोधियों का ऐसा आरोप कहता है, लेकिन लक्षण ऐसा बनाता है कि विनायक बनाने में प्रवृत्त की वानर-कृति हो जाती है।

( २ ) वाचस्पति के वचनों में भी कहीं स्वतः प्रमाण आता है, तो क्या न्यायमत में भी अनेकान्तवाद का प्रसार है कि नहीं। पहले पक्ष में पहले के किसी नैयायिक से अनेकान्तवाद का व्याख्यान है कि नहीं ?, यदि नहीं है तो अब नूतन किसी के वाचस्पति वचनों का अनेकान्तवाद रूप से विवरण अशुद्ध और अभिप्राय के अज्ञान से हुआ क्यों नहीं है। यदि व्याख्यान है तो उसके उल्लेख के विना विचार के योग्य नहीं है, यदि न्यायनय में एकान्त वाद ही है तब वाचस्पति के वचनों की क्या गति है ? एकदेशी मत रूप से वाचस्पति मत अनेकान्तवाद कहीं गृहीत नहीं है।

( ३ ) स्वतः प्रमाण कहते हुए भी वाचस्पति, सभी जगह कारण विशेष दीखाये, उसका क्या प्रयोजन है ?, स्वतः उत्पाद या ग्रहण में विशेष हेतु प्रदर्शन की आवश्यकता तो नहीं आती। ज्ञान सामान्यसामग्री से तथा ज्ञान के ज्ञान की सामान्य सामग्री से स्वतस्त्व सिद्ध हो जाता है, दीखाये गये हेतु वैसे सामान्यसामग्री के अन्दर नहीं आते।

( ४ ) जहाँ पर स्वतः प्रमाण लिखा है वहाँ ज्ञान ग्राहक सामान्य से ग्रहण होने का समन्वय होता है या नहीं ?, यदि नहीं समन्वय होता तो कैसा स्वतो ग्राह्यत्व वहाँ अभिप्रेत है ?।

( ५ ) सौगत सिद्धान्त में ज्ञानग्रह के सामान्यसामग्री से ग्रहण होना स्वतो ग्राह्यत्व है या नहीं ?, नहीं है तो कैसा स्वतो ग्राह्यत्व है ?, न्याय और मीमांसा में प्रसिद्ध ऐसे स्वतो ग्राह्यत्व के अभिप्राय से एकान्त स्वतो ग्राह्यत्व की व्यवस्था करते हुए सर्वदर्शन संग्रहकार कैसे अपराधी हैं ?, बौद्ध दर्शन पुस्तकों में जैसे तैसे लिखा हुआ हो किन्तु बौद्धों की ज्ञान प्रक्रिया में ऐसा परतस्त्व यदि समन्वय पाता है तो एकान्त निष्कर्ष निकालते हुए सर्वदर्शन संग्रहकार बौद्ध दर्शन के विरोधी हैं या व्याख्याता हैं ?, कारिका भी उनमें दीखाई गई है, उन्हो की बनाई है इसमें प्रमाण नहीं, उससे पहले भी किसीने इस प्रकार बौद्धसिद्धान्त का व्याख्यान किया था ऐसी कल्पना क्यों नहीं हो सकती ?। सौगतमत में यदि ज्ञानग्रहसामान्यसामग्री से ग्रहण होना ही स्वतस्त्व है तो परतः ग्रहण स्थल में ज्ञानग्रहसामान्य की सामग्री अथवा ज्ञानग्रह की विशेष सामग्री या दोनों सामग्री हैं ?। प्रथम पक्ष में सभी का स्वतः ग्रहण हो जायेगा अनेकान्त कैसे होगा ?, द्वितीय केवल विशेष सामग्री पक्ष में प्रामाण्यग्रह सामान्यज्ञानग्रह नहीं होगा, उससे ज्ञानग्रह के विना भी प्रामाण्यग्रह हो जायेगा, तृतीय पक्ष दोनों सामग्री रहने पर दोनों सामग्री से प्रयोज्य होने से स्वतः—परतः का समुच्चय अथवा सामान्य विशेष भाव होगा, बेचारी व्यक्ति भेद से व्यवस्था की दुराशा विलीन हुई, कहीं भी प्रामाण्य विशेष सामग्री से प्रयोज्य होगा तो ज्ञानग्रह के सामान्यसामग्री से प्रयोज्य नहीं होगा, परतस्त्व से आक्रान्त हुआ स्वतस्त्व का स्पर्श नहीं करेगा, एकान्त का साम्राज्य है, इसीलिये सभी जगह स्वतस्त्व-परतस्त्व सामग्री घटित परिष्कृत होता है, वैसा ही कार्य कहीं सामान्य सामग्री से कहीं विशेष सामग्री से पैदा नहीं होता, इसलिये ऐसे लेख से इस समय दर्शन की दुर्दशा ही है, और भी यावत् शब्द से युक्त स्वतो ग्राह्यत्व का लक्षण सभी जगह प्रसिद्ध है, और पञ्चम पृष्ट पर भाषण में उसका संग्रह भी है, इस प्रकार कहीं भी प्रामाण्य को ज्ञानग्रह सामग्री से अग्राह्य होने पर यावत् ज्ञान ग्रहसामग्री से ग्रहण असम्भव हो जायेगा, अनेकान्त का अवसर कहाँ ?, इसलिये यह सब आपाततः है। इस प्रकार बौद्धाचार्य और वाचस्पतिने स्वतः प्रमाण कहीं नहीं माना है, सर्वदर्शन संग्रहकार का दोनों मतों में परतः प्रामाण्य का वर्णन विना बाधा का है, किन्तु संशय के अनुरोध से परतः प्रामाण्य मानने पर उस ज्ञान के ज्ञान में भी प्रामाण्य का निश्चय न होने से दूसरे ज्ञान का खोज होने पर सभी जगह होनेवाली अनवस्था को हटाने का

इच्छा वाले का स्वतः प्रमाणम् इत्यादि शब्द का प्रयोग बौद्ध ग्रन्थ में और वाचस्पति का है, सभी जगह उस ज्ञान के ज्ञान में प्रामाण्य संशय नहीं होगा, कहीं अप्रामाण्य की विरोधी वस्तु ज्ञानग्रह के बाद उपस्थित होती है। वहाँ ज्ञानग्रह के बाद प्रामाण्यग्रह की अपेक्षा है, जहाँ अप्रामाण्य के विरोधी वस्तु की उपस्थिति पहले हो गई और ज्ञान ग्रह सामग्री में मिल गई वहाँ उस ज्ञान का ग्रह हो प्रामाण्य का ग्रह हो गया, वहाँ दूसरे ज्ञान की अपेक्षा नहीं है ज्ञानग्रह ही प्रामाण्य का ग्रह हो गया यह उसका अर्थ है, अप्रामाण्य के विरोधी वस्तुओं का निर्देश तो वाचस्पति ने उन्हीं वाक्यों में दिया है, तत्वसंग्रह कारिका २९७३ भ्रान्तिहेतोरसद्भावाद् इत्यादि से सामान्यतः सूचित किया गया है, पूर्वप्रदर्शित धर्मोत्तर प्रदीप में कुछ व्याख्यान भी है।

संशय स्थल ही में परतः प्रामाण्य ग्रह है यह भाषण का भ्रम है। किन्तु संशय हो या न हो प्रामाण्य निश्चय सामग्री ज्ञान ग्रह की सामान्य सामग्री न संभव हो इतने ही से परतः ग्रहण हो जाता है, वहाँ वाचस्पति के वचनों में स्फुट प्रदर्शित कारण ज्ञान ग्रह के सामान्य कारण नहीं हैं, वे ही प्रामाण्य निश्चय के लिये गुण हुए हैं। बौद्धमत के वर्णन के अवसर पर वाचस्पति के वचन पर 'सम्वादक होता हुआ' भ्रान्त भी, प्रमाता के अभिप्रायवश, इत्यादि प्रतिपादन पर बौद्धमत की व्युत्पत्ति चाहने वाले को ध्यान देना चाहिये, उससे अनुमान का परतः प्रामाण्यग्रहण सूचित होता है, वह बौद्ध दर्शन के लिये ठीक है, उस शब्द से उपपादन बौद्ध ग्रन्थ में नहीं स्मरण होता किन्तु प्रतिबन्ध वश से प्रामाण्य ऐसा मिलेगा। उसके अनुसार अनुमान स्वतः प्रमाणशब्द प्रमात्व के अनुमान परक समझें, अन्त में वहाँ भी ज्ञान ग्रह के पहले नान्तरीयक वस्तु का दर्शन समझना पड़ेगा, और निष्कर्ष पहले दिखाया गया है। पहले दीखाया हुआ धर्मोत्तर प्रदीप न्यायमत के ऐसा परतः प्रामाण्य को गुण प्रयोज्य होने की स्वतन्त्रता देता है। रहे वह यथावस्थित विज्ञेय इत्यादि २८३४-३५-३६ कारिकाओं में तत्त्व संग्रह में परतः प्रामाण्य पर कितना आग्रह है यह देखने लायक है। इसी बड़े विद्वान् के दर्शन सागर के मथन से प्रगट सारभूत हालाहल के ऐसा तीव्र प्रकाश भाषण के १५ पन्द्रहवें पृष्ठ पर विज्ञजन देखें जो खेद देने वाली आधुनिक दार्शनिकता को प्रकाशित करता है— अतश्च प्रथम ज्ञानम् इत्यादि तत्त्व संग्रह की दो कारिकाओं का उल्लेख करके नीचे लिखी दो पंक्तियों को दिखाया गया है,—यह विभाग करके स्वतः प्रामाण्य का वाद

मीमांसकमत से अधिक भिन्न नहीं है, कुमारिल का संशय विपर्यय से रहित ही ज्ञान प्रमाण है। इनसे उद्भावित सौगत के अनेकान्तवाद से मीमांसकों का क्या साम्य है:, सम्वाद से प्रामाण्य निश्चय को लेकर नहीं संभव है, इससे भी ऐसा उपपादन है, इसी लेख में पहले बड़ी तैयारी से मीमांसक सम्मत स्वतः प्रामाण्य का वर्णन करके फिर यहाँ अनेकान्तक ही परतः और कही स्वतः प्रामाण्य का वर्णन क्या तात्पर्य प्रकाशित करता है ?, कहाँ मीमांसा ग्रन्थ में परतः प्रामाण्य का भी वर्णन है ?, और सभी जगह मीमांसा के प्रसिद्ध ग्रन्थों में एकान्त स्वतः प्रामाण्य का वर्णन मिलता है, इनको यदि कुमारिल ग्रन्थ में परतः प्रामाण्य भी मिला मालूम पड़ता है तो और मीमांसा ग्रन्थों से समन्वय करना चाहिये और मीमांसकों से पूछना चाहिये था; न कि प्रसिद्ध के ऐसा बौद्ध की तरह मीमांसक मत के उपसंहार का दुस्साहस, जहाँ भी दोष ज्ञान से प्रामाण्य का संशय होता है वहाँ भी उनका स्वतः प्रामाण्य ही है। पहले पैदा हुए प्रामाण्य निश्चय में ही दोष ज्ञान से अप्रामाण्य ज्ञान होता है, न कि जहाँ दोषादि ज्ञान पीछे हों वहाँ पहले प्रामाण्य निश्चय होता ही नहीं ? जो ज्ञान ग्रह की सामग्री दोष या दोष ज्ञान के अभाव से मिलित है वह ज्ञान ग्रह को पैदा करती हुई प्रामाण्य ग्रहण को भी पैदा करती है। इस प्रकार यह लेख कोई स्वारस्य नहीं रखता, इस प्रकार संशय विपर्यय से रहित विज्ञान ही प्रमाण है यह वचन भी विश्लेषण की अपेक्षा करता है, अनधिगत और अबाधित विषय ज्ञान प्रमाण है इस प्रसिद्ध कुमारिल सिद्धान्त को कलुषित करता हुआ किस प्रकार जिज्ञासुओं को वञ्चित करता है ?, इनके लेख से अप्रामाण्य के शङ्का भ्रम दशा में प्रमाण विज्ञान नहीं रहता ऐसा आता है। एक ही किसी समय प्रमाण दूसरे समय अप्रमाण ऐसा किसी दर्शन में नहीं है, अर्हतों की भी इस प्रकार अवस्था भेद से व्यवस्था नहीं है।

## इसके बाद वही पर ३।४।६२ ई० को १३ संख्या में प्रकाशित

शुक्ति भ्रमसंशय दशा में रजत नहीं होता शुक्ति ही रहती है, वैसे ही प्रमाण विज्ञान अप्रामाण्य का भ्रमसंशय होने पर प्रमाण हो रहता है, किन्तु वैसी दशा में प्रमाणज्ञान में प्रामाण्य निश्चय नहीं होता, प्रमाणज्ञान और उसका प्रामाण्य निश्चय भिन्न वस्तु है, क्या क्या दीखाया जाय, ऐसे बहुत वचन हैं, अनधिकार चेष्टा में क्या क्या नहीं संभव है, हिन्दी इङ्लिश भाषाओं में ऐसे बहुत लेख निकलते हैं, किन्तु संस्कृत

पण्डितों की सभा में संस्कृत भाषा के ऐसे दार्शनिक लेख आदर्श हो यह संस्कृत भाषा तथा प्रौढपाण्डित्य के ह्रास का दृष्टान्त है, ऐसी ह्रास की द्रुतगति परतन्त्रता युग में भी नहीं थी, जैसी इस समय है, उसको देखने की दृष्टि भी शायद ही किसी की हो। कारिका से न्यायमत का सादृश्य स्फुट था तो भी कारिका का अर्थ दूसरे प्रकार से लिखने से ढक दिया गया है, न्यायमत में प्रामाण्यज्ञान के लिये दूसरे ज्ञान की अपेक्षा होती है, और जहां दूसरे कारणों से अप्रामाण्यज्ञान का विघटन पहले हो जाता है, वहां ज्ञान का ज्ञान ही प्रामाण्य का ज्ञान हो जाता है, वैसे ही कारिका भी कह रही है, लेकिन भाषण के १० दशवें पृष्ठ पर बौद्धमत के व्याख्यान कामनावाले का बौद्धमत का खण्डन छल भी स्फुट होता है, जहां संवाद से प्रामाण्य ग्रहण का खण्डन करते हैं और विना समाधान का अनवस्था दोष दीखाते हैं।

भाषण में न्यूनता भी भयङ्कर ही है, सर्व दर्शन संग्रह के सामान्य स्वतस्त्व परतस्त्व के खण्डन के लिये प्रवृत्त होते हैं, लेकिन अभीष्ट बौद्धों के अनुसार प्रामाण्य और अप्रामाण्य को परिष्कृत करने का प्रयास नहीं करते, प्रामाण्य और अप्रामाण्य के स्वरूप निर्णय के विना उनका स्वतस्त्व परतस्त्व का विवेचन कैसे प्रगट होगा ?, सर्व दर्शन संग्रहकार कैसे प्रमात्व और अप्रमात्व को मानते हैं इसके निर्णय के विना उनके मत का खण्डन कैसे संभव है, बहुत वचनों को उद्धृत करते हुए बौद्ध दर्शन के उत्तरदायी वैदुष्य को रखते हुए, इस महाविद्वान् को सामान्यरूप से प्रमात्व का निर्वचन न मिलना कैसे व्यापक पाण्डित्य को स्फुट करता है ?, उस काले में उसको प्रकार होना, अबाधित अर्थ होना इत्यादि प्रमात्व का निर्वचन बौद्ध दर्शन में असंभव है, इसलिये प्रसिद्ध के व्यवहार से भी न्यूनता का परिहार नहीं है, प्रामाण्यवाद परिचय लेख में ठीक ही लिखा है कि नव्यन्याय की दृष्टि के विना पुस्तक में विद्यमान भी विषय छीप जाते हैं।

संस्कृतं पत्र प्रकाशित प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में मेरे उपालम्भ के बहाने से इस महाविद्वान् से मेरा एक देशी पाण्डित्य दीखाने के लिये अनेक बार प्रयास किया गया है; वह महाविद्वान् का व्यर्थ श्रम है यह खेद है, मेरे एकदेशी पाण्डित्य में क्या विवाद है ?, मेरा वैसा स्वस्थ दीर्घ जीवन नहीं, तेज निपुण बुद्धि नहीं, उत्साह देने वाला समय का वातावरण नहीं है, धन हीन की पुस्तक आदि की सुविधा नहीं, संस्कृत विद्यालय, महाविद्यालयों का कार्य कलाप भी दूसरा है, सभी प्रकार के

सुविधाओं के भाग्यशाली उन्हीं लोगों का व्यापक विलोकन शोभा पाय, लेकिन खेद है कि दृष्टि के विना ही है। मेरी मन्दगति भी गुरुदत्तदृष्टि से सहाय वाली है, सत्य तो ऐसा मालूम पड़ता है कि इस महाविद्वान् का धर्मोत्तर प्रदीप का अच्छा परिशीलन होता तो ऐसा सिद्धान्त विरुद्ध भाषण नहीं होता। इसका प्रकाशन भाषण लेख से दो वर्ष ही पहले हो चुका था। बौद्ध दर्शन के प्रामाण्य के विषय में संक्षिप्त भी यह पुस्तक व्युत्पादक है। यद्यपि सभी विषयों का निष्कर्ष दिखाना कठिन है तो भी उसका परिशीलन ऐसे भाषण को रोकता, आपाततः देखा भी गया हो किन्तु परिशीलन नहीं ही हुआ; सरल स्वभाव वाले भी इस महाविद्वान् का प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में आग्रह ग्रह महान् है, प्रामाण्यवाद परिचय लेख में धर्मोत्तर प्रदीप के १९ उन्नीसवे पृष्ठ पर इससे स्फुट है, ऐसा मेरे द्वारा सूचित होने पर भी उसकी चर्चा नहीं करते, इससे प्राचीन प्रकाशित बौद्ध न्याय ग्रन्थों के बौद्धाचार्य के वचनों से बौद्ध दर्शन सम्मत अनुगत प्रमात्व और अप्रमात्व का परिष्कार भी दुर्घट है, लेकिन धर्मोत्तर प्रदीप उसके लिये यत्न करता है, एक दृष्टि देता है, जिससे व्युत्पन्न नैयायिक आगे जा सकते हैं।

## इसके बाद वही पर १०।४।६२ को १४ संख्या में प्रकाशित

इतनी भाषण समीक्षा से ही भाषण के पोषक प्रामाण्यवाद समीक्षा की युक्तियां खण्डित की गई, कितने प्रामाण्यवाद समीक्षा के भी विवेचन उठाकर परीक्षित हुए, कितना लिखा जाय लेख का शरीर बढ़ रहा है, प्रकाशक को भी उद्वेग होगा, समय का अभाव भी रोकता है, तो भी दृष्टान्त दीखाने की बुद्धि से कितनों की आलोचना करके रूक जाऊँगा।

पाठक महोदय प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख का प्रथम प्रकाशन सामने लें, मेरे लेख के खण्डन में अभिनिवेश देखें, पाश्चात्य दर्शन में भी प्रामाणतत्त्व का विवेचन बड़ी तैयारी से विस्तार के साथ देखा जाता है। इत्यादि मेरे विरुद्ध लिखते हैं, किन्तु भारतीय प्रामाण्यवाद में भी जैसी दृष्टि देखी गई वैसी हो दृष्टि से विदेशीय दर्शनों में भी कैसे विश्वास हो विना कारण का मेरा लेख नहीं है, वैसा देखता हूं, अनेक वैसे विद्वानों से पूछा भी हूं. मेरे लेख में कही पर प्रमात्व और अप्रमात्व को जाति नहीं लिखी गई है, ब्राह्मणत्व क्षत्रियत्व, को जाति लिखने से प्रमात्व अप्रमात्व में उसको ले जाना अनुचित है, वैसा आरोप करके आक्षेप करने को क्या कहा जाय?

प्रमात्व और अप्रमात्व का सामानाधिकरण्य नहीं है ऐसे मेरे लेख पर जो खण्डन का प्रयास है वह मेरे प्रमात्व लक्षण को छोड़कर या छीपाकर व्यर्थ वीडम्बना की गई है, विशेष्य में नहीं रहने वाला प्रकार है जिसका ऐसा सर्वांश प्रमात्व का लक्षण किया गया है, जो आंशिक भ्रमप्रमाज्ञानों में नहीं रहता, उसका सप्तम या अष्टम प्रकाशन में उल्लेख है। उस वर्णित प्रमात्व का अप्रमात्व के साथ सर्वथा विरोध है कहीं भी सामानाधिकरण संभव नहीं है, आंशिकी प्रमा और अप्रमा होती है, किन्तु प्रामाण्य और अप्रामाण्य कभी एक नहीं होते, वास्तव में प्रमात्व और अप्रमात्व का कहीं भी संकर नहीं है, क्योंकि प्रमात्व और अप्रमात्व विषयता विशेष से नियन्त्रित है एक विषय का प्रमात्व और दूसरे विषय का अप्रमात्व भले एक ज्ञान में रहें किन्तु एक विषय का प्रमात्व और उसी विषय का अप्रमात्र सर्वथा विरोधी हैं, एक जगह नहीं रह सकते, इस प्रकार यह विडम्वना प्रमातत्त्व आदि के अज्ञान के कारण है। आगे जनिका आदि के प्रयोग का विरोध करते हैं, प्रयोजक में भी जनक का प्रयोग विपरीत नहीं है। अनित्य उपाधि रूप से भी प्रमात्व अप्रमात्व का निर्वचन संभव है, विशेष्यता प्रकारता आदि जब ज्ञान रूप हैं तब ज्ञान के ऐसा वे भी जन्यता के पात्र है हीं, चित्सुख आदि के समुद्धरण से क्या ? उन्हीं का निर्वचन सर्वस्व नहीं है, अन्य प्रकार के भी निर्वचन संभव है, वैसे निर्वचन होने पर भी दर्शन की सर्वतो मुखी विद्वत्ता को धारन करने वाले विद्वान् से वैशेषिक सिद्धान्त अभाव का अधिकरण स्वरूप होना क्यों भूला गया ? स्मृति में भी अभाव उपाधि वाला प्रमात्व और अप्रमात्व अधिकरण के समान योगक्षेम वाले आसानी से जन्य होते हैं। इसलिये यह कुछ नहीं है। और प्रथम प्रकाशन का अंश पहले ही आलोचित हैं।

## इसके बाद वही २४।४।६२ ई० को १५ संख्या में प्रकाशित

समीक्षा प्रेमी पाठक प्रामाण्यवाद समीक्षा के द्वितीय प्रकाशन की समीक्षा करें, वहाँ उदाहृत तीन कारिकाओं का भावार्थ और उनके विरोध का परिहार पहले ही लिखा गया है, किन्तु महा विद्वान् दोष आगन्तुक हैं, इसको बार बार लिखते हैं, उस पर इतना ही कहता हूँ, बौद्धाचार्य के वचनों में अनादि अविद्या दोष को खोजे, नहीं मिलेगा एकदेशी विद्वान् मैं खोजकर दिखाऊँगा। जिन दर्शनों में बन्ध मोक्ष है, बन्ध

अनादि मानना ही है, तब अनादि दोष अवश्य है, इससे पहले मनोरथनन्दि के वचन का इस विषय में व्याख्यान किया गया है, वास्तव में बौद्ध दर्शन में दो प्रकार के दोष हैं, अनादि और आगन्तुक, और दर्शनों में भी अनादि अविवेक अविद्या आदि, आगन्तुक कांच कामल निद्रा आदि। सर्वदर्शन संग्रहकारके अप्रामाण्य स्वतस्त्व पर आश्चर्य नहीं करना चाहिये, यह बौद्ध दर्शन है कि जहां एक भी प्रमाण ज्ञान नहीं है जो ग्राह्य या अवसेय रूप से आरोपित अर्थ का प्रकाश नहीं है, इसलिये ग्राह्य या अवसेयरूप से सामान्यतः प्रामाण्य का निर्वचन नहीं हो सकता, इसलिये प्रापणीयता नाम का विषयता विशेष माना गया है, उसी को लेकर प्रामाण्य व्यवहार का सम्पादन किया गया है। इसीलिये और दर्शनों की अपेक्षा बौद्ध का प्रामाण्यवाद कठिन है, प्राचीन भाषा से निबद्ध तथा परिष्कृत भाषा को नहीं पाया हुआ बौद्ध दर्शन भी कठिन है, किसी विषय को लेकर इङ्गलिश भाषा में अनुवाद करके उपाधि धारण करने वाले कुछ हैं, किन्तु दूसरे दर्शन की बराबरी में बौद्ध दर्शन का पाण्डित्य खोजने लायक है।

इसके बाद प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख का तृतीय प्रकाशन देखें, प्रतिभासाव-साययोर्यथार्थत्वमित्यादि तत्त्व संग्रह कारिका का उल्लेख, वहाँ प्रतिभास और अवसाय का कैसा यथार्थत्व है? इसका निर्वचन करना है, यथार्थत्व ही के विचार प्रसङ्ग में यथार्थत्व रूप से ही लिखना कैसे निर्णय करेगा? प्रतिभास और अवसाय का कहां यथार्थ है? इसको बौद्ध दर्शन का मथन करके निकाले, निर्विकल्पक प्रत्यक्ष का ग्राह्य परमार्थ सत् स्वलक्षण है, तो भी असत् सन्तान अर्थ को अवसेय मानते हैं, तब अवसाय कहां यथार्थ है, अनुमान का ग्राह्य और अवसेय आरोपित ही है। अनुमान का अवसेय स्वलक्षण है ऐसा बहुतों का भ्रम मालूम पड़ता है, वहां के ग्रन्थों में कही अध्यवसित स्वलक्षण कहीं स्वलक्षणत्व रूप से अध्यवसित लिखा है। स्वलक्षण सत् है किन्तु अध्यवस्थित स्वलक्षण सत् नहीं है, प्रापणीयता नाम की विषयता को लेकर यथार्थता का निर्वाह है, प्रापण शक्ति का प्रवृत्ति की कारण योग्यता में पर्यवसान है। पञ्जिका का वचन ठीक ही है—ज्ञान ग्राह्य का प्रतिभास से निर्णय होता है, अवसेय अर्थ के प्रापणीय के निर्णय के लिये अर्थ सम्वाद आदि की अपेक्षा है। ग्राह्य को तो सम्वाद आदि की अपेक्षा नहीं है, ये अर्थ स्फुट है, पञ्जिका में दूसरी जगह और वाच-स्पति के वचनों में आभ्यासिक प्रत्यक्ष में साजात्य हेतु से अनुमान द्वारा प्रामाण्यनिश्चय

मिलता है। इसलिये आभ्यासिक प्रत्यक्ष में अनुमान द्वारा प्रामाण्य ज्ञान किया गया है। तत्त्व संग्रह आदि में स्वतः प्रमाण शब्द का यह अभिप्राय है कि अप्रामाण्य के विरोधी वस्तु ज्ञान के ज्ञान ही में आ गये हैं उससे ज्ञान का ज्ञान ही प्रामाण्य निश्चय हो जाता है, प्रामाण्य ज्ञान के लिये दूसरे ज्ञान की अपेक्षा नहीं होती, इसका विवेचन हो गया है, ज्ञान ग्रह सामग्री से भिन्न अनुमान सामग्री से ग्राह्य होने से परतः प्रामाण्य ग्रह सिद्धान्त का भी समन्वय किया गया है, तब तत्त्वसंग्रह इत्यादि शब्दों से मेरा विरोध दिखाना मेरे समन्वय के अज्ञान के कारण हैं।

जो तत्त्वसंग्रहकारिका २९४५ में अनियम शब्द से विरोध दिखाया गया है वह भी वैसा ही है, सभी जगह ज्ञान ग्रह के बाद अप्रामाण्य संशय नहीं होता, प्रामाण्यज्ञान के लिये सभी जगह दूसरे ज्ञान की अपेक्षा नहीं होती, सभी ज्ञान ग्रह के पहले अप्रामाण्य विरोधी वस्तु की उपस्थिति नहीं होती, ये अनियम मेरे व्याख्यानों में भी दीखाये गये हैं। योगी प्रत्यक्ष स्वतः प्रमाण है इसका अर्थ हैं कि योगज प्रत्यक्ष में अप्रामाण्य का संशय नही हो, स्वतः प्रामाण्य किस सिद्धान्त से आयेगा ?, ज्ञान सामान्य सामग्री से भिन्न योगज धर्म से प्रयोज्य होने से परतः प्रामाण्य का वहाँ भी साम्राज्य है।

जो कि अप्रामाण्य व्यवच्छेद इत्यादि कारिका का उल्लेख कर विरोध किया गया है, उसका खण्डन इस लेख में भी पहले किया गया है, इसलिये वह ठीक नहीं है, पूर्व कारिका से प्रामाण्य के निश्चय से प्रामाण्य-अप्रामाण्य के संशय आदि हटाये जाते हैं, तो भी सन्दर्भ से अप्रामाण्य का स्वतस्त्व निकालने में क्या विरोध है ?, प्रामाण्य निश्चय से अप्रामाण्य का व्यवच्छेद होने पर स्वतः है ऐसी व्याख्या में वाक्य स्वारस्य कैसे रहेगा ?।

इसी प्रकार इसके आगे 'नैयायिकों की ऐसी उक्ति सभी के चित्तों को प्रभावित नहीं करनेवाली है' इत्यादि लेख बिना विचार का ही सुन्दर है, लाघव-गौरवतर्क सभी दार्शनिकों के मान्य हैं, जिस कारण के विशेषण को हटाने पर व्यभिचार न हो वैसा कारण का विशेषण वैयर्थ्य दोष वाला है, यह सभी को मान्य है, इसलिये यह नैयायिकों की ही उक्ति नहीं है।

## इसके बाद वहीं १।५।६२ ई० को १६ संख्या में प्रकाशित

इसके आगे उपेय का निश्चय न होने पर उपाय का निश्चय नहीं होगा इत्यादि कह कर तत्त्वसंग्रह पञ्जिका का प्रदर्शन किया गया वह भी विरोध नहीं, कृषकों के

जोतना आदि सस्य के साधन हैं ऐसे प्रवृत्ति के प्रयोजक ज्ञानों में उपेय का अनिश्चय कहां है ?। दूसरी जगह प्रवृत्ति में उपेय का निश्चय कैसे होता है ?। कृपी बलों की संशय से सकम्प प्रवृत्ति होती है ऐसा मेरे लेख में लिखा ही है, किन्तु किस अंश में संशय है ?, वह संशय कैसे निकम्प प्रवृत्ति को रोकता है ? सकम्प प्रवृत्ति को नहीं रोकता ?, इत्यादि स्फुट वर्णन है, जो दूसरी जगह सुलभ नहीं है।

जो दूसरे प्रकाशन के अन्त में सभी संशय को हटाने के लिये कारिका का आधा रखता हूं इत्यादि लिखा गया है, उसका समाधान कारिका का भाव और ग्रन्थों का उस विषय में अभिप्राय वहीं पर दिखाया गया है उसको वहीं पर देखें।

केवल येही चार कारिकाओं में अप्रामाण्य स्वतस्त्व का आपादन नहीं किया गया है इत्यादि प्रामाण्यवाद समीचा लेख का समाधान इस प्रस्तुत हिन्दी में पहले कर दिया गया है। उस महाविद्वान् के लेख पर ऐसा समझना चाहिये—कुमारिल के प्रति अप्रामाण्य का स्वतस्त्व आपादन किया गया, इसके लिये यह ग्रन्थ हो, किन्तु सोचियं— दूसरे मत में अप्रामाण्य का स्वतस्त्व आपादन करते हैं तो अपने मत में वह स्वतस्त्व नहीं हुए है यह कहां लिखे हैं ?, अपने मत में वैसी आपत्ति का परिहार किये हैं या नहीं ?, कहें है कैसा ?, दूसरे मत में आपत्ति देना अपने मत में संभव युक्तियां से या अपने को निगृहीत करनेवाली युक्तियों से ?, इन प्रश्नों का समाधान होने पर मेरा प्रदर्शित सब दों निकल जायेगा बार बार व्याख्यान करना व्यर्थ है।

प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में—इस उपन्यास का क्या तात्पर्य है यह नहीं समझ रहा हूं इत्यादि से शुरू कर अनेक विकल्पों का विधान है, सो ठीक नहीं, मेरे लेख में स्फुट है कि अप्रमाण विकल्पज्ञान से निर्विकल्पक के प्रामाण्य की व्यवस्था की जाती है, इसलिये निश्चित प्रामाण्य वाले ही उत्तरज्ञान से पूर्वज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय होता है, ऐसा आग्रह नहीं करना चाहिये, जिससे परतः प्रामाण्य ग्रहण पच में अनवस्था लगे। इसलिये यह विकल्प दिखाना व्यर्थ है।

इसी प्रकार उस लेख में वेदान्ती मत से महावाक्य से पैदा हुआ ज्ञान इत्यादि शुरू करके जो कहा गया है वह मूल्य नहीं रखता, परमार्थ दशा में वेदान्ती या बौद्धों के यहां प्रामाण्य आदि की व्यवस्था नहीं है। दोनों दर्शनों में अध्यास या आरोप के बिना

कोई प्रमाण नहीं है, अखण्डार्थ बोध तक व्यवहार दशा है। वेदान्ती के मत में सविकल्पक ज्ञान भी प्रमाण है।

उन दोनों से बहिष्कृत असत् मैंने कहा है अलीक नहीं कहा है इत्यादि महाविद्वान् का लेख प्रत्यक्ष का अपलाप है, अपने अङ्गों को ही धारण करने में असमर्थ है ऐसा वचन भाषण में मुद्रित है, उससे अलीकता निकलती है, वह भी जब तक प्रामाण्यज्ञान नहीं होता तब तक प्रकृत ज्ञान को लेकर कहा गया है न कि दो राशि से भिन्न ज्ञान को लेकर।

किन्तु उत्कट कोटि वाला संभावना दूसरा नामवाला इत्यादि वर्णन भी अत्यन्त स्थूल है। कोई भी प्रामाणिक लक्षणकार संशय में उत्कट का प्रयोग नहीं करते, कोटि में उत्कटता क्या है? इसको नहीं समझकर यह सब है, मेरे द्वारा वर्णित रीति से राग आदि के द्वारा हो इसका व्याख्यान होता है।

इसके बाद प्रामाण्यवाद समीक्षा के चतुर्थ प्रकाशन को उपस्थित करता हूँ, दोष का शङ्कित उपनिपात होने पर पूर्व ज्ञान का पैदा हुआ भी प्रामाण्य निश्चय इत्यादि भाषण में लिखकर भी अपलाप करते हैं।

दोष आदि प्रतिबन्धक से प्रामाण्य निश्चय का नाश भाषण में कहा गया है, उस पर मेरा दोष देना है कि प्रतिबन्धक नाशक नहीं होता, उस पर फिर उनका व्यर्थ वाग्विडम्बना है। भाषण के नवम पृष्ठ के अन्त में और दशम पृष्ठ के आदि में दो बार नाश-विनाश शब्द का स्फुट मुद्रण है, प्रतिबन्धक पहले रहता है, उत्पत्ति को रोकता है, नाशक का सम्बन्ध उत्पत्ति के बाद होता है इत्यादि व्युत्पत्ति की कमी से हुआ है। प्रतिघात शब्द को लेकर मैंने नहीं लिखा, संशय के लिये धर्मी की आवश्यकता संभव होने पर धर्मी का विनाश वर्णन संशय के लिये इष्ट के विघात को करनेवाला है ऐसा मैंने लिखा है, वह ठीक ही है, उससे व्यर्थ प्रलाप करते हैं, अपने किये हुए का समर्थन नहीं करते।

और भी अप्रामाण्य के अज्ञान से प्रवृत्ति हो तो प्रामाण्य के अज्ञान से निवृत्ति इत्यादि शुरू करके तर्क ताण्डव तत्त्वदीपिका का प्रदर्शन किया जाता है वह व्यर्थ ताण्डव है, प्रामाण्य के अज्ञान को किसने निवर्तक माना? जिससे यह आपत्ति देते हैं? ऐसे

मेरे प्रश्न पर प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में वड़े विद्वान् से समाधान होना चाहिये था, वह नहीं किये, क्या दूसरा कह रहे हैं ? उसका क्या फल है, निवृत्ति के प्रति प्रामाण्य के अनिश्चय को हेतु नहीं मानते क्या दोष है। कहते, प्रवृत्ति की तो अन्य कारणों के अभाव से आपत्ति नहीं होती, वादी के प्रति प्रतिवादी अनिष्ट की आपत्ति देता है यह ठीक है किन्तु जब आपत्ति लग सके, आपाद्य आपादक भाव बने, कार्यकारण भाव विना आपाद्य आपादकभाव कैसे बनेगा। समाधान के विना दूसरे ग्रन्थों का उल्लेख क्या करेगा। दूसरे ग्रन्थ तो पूर्व पर सन्दर्भ से तात्पर्य समझकर संगत किये जाय, आप के कथन की क्या गति होगी ? आप के वाक्य में मात्र शब्द है ग्रन्थों में तो नहीं है। ग्रन्थों में निष्कम्प प्रवृत्ति का सन्दर्भ है आप में प्रवृत्ति सामान्य की चर्चा चली, दूसरे ग्रन्थों का शब्द लिये तो भाषण में उनका नाम लेना चाहता था, शब्द दूसरे का अपना नाम यह अच्छा नहीं हुआ, इसलिये ये दोनों ग्रन्थ व्यर्थ खण्डन में सहायक नहीं हैं।

## इसके बाद वही २२।५।६२ ई० को १७ संख्या में प्रकाशित

जो अप्रामाण्य ग्रह अपनी सत्ता से ही प्रामाण्य का प्रतिबन्धक है इत्यादि से जो मेरे कहे हुए के खण्डन का प्रयास है वह दर्शन पाण्डित्य का परिहास है, प्रतिबध्यप्रतिबन्धकभाव के परिज्ञान से विधुर है, यह सत्य है कि अप्रामाण्यग्रह अपनी स्वरूप सत्ता से ही प्रतिबन्धक है ज्ञात होकर नहीं, अप्रामाण्य ज्ञात होकर उपयोगी होगा क्योंकि वस्तु है, अप्रामाण्यग्रह तो स्वयं ज्ञान है उसके ज्ञान की क्या जरूरत। व्यभिचार वस्तु है, उसका ज्ञान हीं प्रतिबन्धक होगा, अज्ञात व्यभिचार को प्रतिबन्धक कहीं नहीं लिखा है। पाठक भाषण में देखें, व्यभिचार के अज्ञान से व्याप्तिज्ञान की अन्यथा सिद्धि का वर्णन किया गया है, वहां सहचार दर्शन और पक्षज्ञान नहीं लिखा है, अब प्रामाण्यवाद समीचा में लिखते हैं तो ठीक है, मेरा लिखना सफल हुआ।

इसके आगे जो भी सुषुप्ति में ज्ञानसामग्री के अभाव का प्रदर्शन करते हैं उससे अपने कर्तव्य को नहीं समझते, यही आता है, बड़ी तैयारी से भाषण में ज्ञान अवश्य वेद्य होता है, ऐसा आग्रह करते है, उसपर मैंने सुषुप्ति के अभाव की आपत्ति दिया। उसके उपर प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में लिखते हैं कि मन का पुरी तत् नाडी में प्रवेश होने पर ज्ञान का अभाव है, किन्तु भाषण में आग्रह के साथ बड़ी तैयारी से पाला गया परम प्रिय ज्ञान का अवश्य वेद्यत्व सुषुप्ति में ज्ञान के अभाव से मर गया, इसको नहीं

सोचते, इस पर भी सुषुप्ति के पहले ज्ञान की वेद्यता नहीं, इसका अनुसन्धान नहीं होता, प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में फिर सावधान होकर प्रतिज्ञा का स्वरूप बनाये कि ज्ञान सामग्री रहने पर ज्ञान की अवश्य वेद्यता की प्रतिज्ञा मेरी है, तो भी पूरी सावधानी नहीं मालूम पड़ती, क्योंकि ज्ञानसामग्री रहने पर किसकी वेद्यता नहीं होती। यह नहीं सोचा गया, पुरी तत् में विभु आत्मा का सम्बन्ध नहीं समझा गया, यह भी मालूम पड़ता है।

इसके आगे यद्यपि ज्ञान पैदा होने ही पर ज्ञान हुआ कि इत्यादि कथन है, वह भी कुछ लिखना इतना ही है, कोई स्वारस्य नहीं रखता, यह उसका सन्दर्भ है,—'ज्ञानं वृतं नवा' ऐसा संशय भाषण में कहा गया है, उसपर मेरा दोष है कि ज्ञान पैदा होनेपर ही धर्मी को लेकर संशय का समर्थन संभव है, वैसा होनेपर ज्ञातत्व निश्चय होने से बाधित संशय नहीं पैदा होगा, विशेष विषय के प्रवेश के बिना ऐसे संशय का उपपादन नहीं होता। उसके उपर यह सब समर्थन है, कैसा है, इसको पाठक सोंचे। ज्ञान ज्ञात होने पर ऐसा वर्णन से भी समर्थन नहीं होगा, ज्ञान पैदा होने पर ही ज्ञात होगा, ज्ञान ज्ञात ज्ञान होने पर इस संशय का समर्थन नहीं होगा। सम्वेदन पक्ष अपनाया जायेगा इत्यादि लिखना भी वहां व्यर्थ मालूम होता है, मैंने सम्वेदन का खण्डन नहीं किया है, किन्तु इस प्रसङ्ग पर घोषित करता हूं कि इसका व्याख्यान बड़ा कठिन है, बौद्ध ग्रन्थों में इसका व्याख्यान बहुत थोड़ा मिलता है, इसका क्षेत्र व्यापक है, इस प्रकार दूसरे दर्शनों से नहीं मिला जुला सभी बौद्धसिद्धान्तों के अनुकूल इसका विस्तृत वर्णन अपेक्षित है।

फिर उसके आगे जो भी प्रेक्षावान् की प्रवृत्ति में प्रामाण्य निश्चय कारण है इत्यादि से जो मेरी निन्दा है वह दार्शनिकता की निन्दा है, सभी प्रेक्षावान् की नहीं किन्तु विशेष प्रेक्षावान् की, निष्कम्प ही प्रवृत्ति में न कि सभी प्रवृत्ति के प्रति प्रामाण्य निश्चय की कारणता सिद्ध होने पर भी प्रवृत्ति मात्र की कारणता में प्रामाण्य निश्चय का कैसे प्रवेश हो। इस प्रकार सामान्य विशेष कार्यकारणभावों की एकता के भ्रम का यह विलास है।

प्रामाण्यवाद समीक्षा के पञ्चम प्रकाशन की कुछ आलोचना करता हूं, जो जिज्ञासुओं के मिथ्या पदार्थ के ग्रहण के लिये प्रोत्साहन है, इस समय की दार्शनिकता

का साफ़ चित्र है, ऐसे महादार्शनिकों को देखकर दर्शन और भारतीय वैदुष्य के विनाश केतु की सम्वेदना करने वाले व्युत्पन्न दार्शनिक विद्वानों का अधिक खेदकर उपस्थित करता हूं, विद्वान् लोग इसकी बहुत अशुद्धि को देखें।

## इसके बाद वहीं २४.७।६२ ई० को २१ संख्या में प्रकाशित

बौद्धमत में अप्रामाण्य का स्वतस्त्व सभी जगह लिखा गया है, मैं उसकी प्रक्रिया प्रामाण्यवाद परिचय लेख में दिखाया हूं, तो भी अप्रामाण्य का परतस्त्व लिखते है, उस पर क्या फिर लिखा जाय, जो कि स्वाभाविक अप्रामाण्य रहने पर या उसका निश्चय रहने पर प्रामाण्य का अन्वेषण कैसे होगा। इत्यादि लिखना है, वह भी व्यर्थ है, जिन्होंने स्वाभाविक प्रामाण्य निश्चय माना है, उनके मत में प्रामाण्य संशय अप्रमाण्य निश्चय असमर्थ प्रवृत्ति आदि जैसे होते हैं, वैसे ही स्वतः अप्रामाण्य निश्चय होने पर भी प्रामाण्य प्रयुक्त व्यवहार कार्य आदि होंगे। अब आगे की पङ्क्तियों में कुछ अशुद्धियां दिखाकर इनकी दार्शनिकता को द्योतित करता हूं।

ज्ञानग्राहक सामग्री बौद्धमत में स्वसंवेदन रूप है, यह अशुद्ध है, स्वसंवेदन ज्ञान का ग्रह है ग्राहक नहीं, ग्राहक सम्वेदन की सामग्री है, मुरारिमत में अनुव्यवसाय ग्राहक है यह भी पहले के ऐसा अशुद्ध है, अनुव्यवसाय ज्ञान का ग्रह है ग्राहक नहीं, इसके बाद नैयायिकों का ऐसा करके जो कहा है वह तीन प्रकार से अशुद्ध है, अनुव्यवसाय में पहले के ऐसा ग्राहक विशेषण पहला दोष है, अनुव्यवसाय कभी भी प्रामाण्यग्राहक नहीं होता इस बुद्धि से लिखना दूसरा दोष है, मेरे प्रामाण्यवाद परिचय लेख में अनुव्यवसाय का कहीं प्रामाण्यग्रहण होना बताया गया है, अनुव्यवसाय लौकिक प्रत्यक्ष होता है, लौकिकसन्निकर्ष गुण है, गुण से प्रामाण्य पैदा होता है, गुणज्ञान से प्रामाण्य का ज्ञान होता है, वहां अनुव्यवसाय प्रामाण्य ग्रहण नहीं होता जहां ग्राह्यव्यवसाय का बाह्यविषय, से घटित प्रामाण्य रहता है, बाह्यविषय के साथ मन का लौकिक सन्निकर्ष नहीं होता गुण आदि विशेष सामग्री से युक्त अनुव्यवसायसामग्री प्रामाण्य का ग्राहक है; ऐसा मैंने लिखा है, वाचस्पतिमिश्र १३ पृ० तात्पर्य टीका में लिखते हैं—ज्ञान में रहने वाली जो समर्थप्रवृत्ति के जनक ज्ञान की जातीयता उसका ग्राही ज्ञान मानस प्रत्यक्ष है, उसका व्यभिचार नहीं देखा गया है, उसकी सभी प्रकार से भ्रम की आशङ्का दूर हो गई है,

वह स्वतःप्रमाण है, इसलिये अनवस्था नहीं है इति, इससे मानस प्रत्यक्षरूप अनुव्यवसाय प्रामाण्य का ग्रहण है, यह कहा गया, मेरे लेख में इसकी रीति दीखाई गई है, तो भी सिद्धान्त प्रदर्शन में ऐसी अशुद्धि है। अनुमानमेत्र में एव लिखना तीसरी अशुद्धि है। न्यायनय में प्रत्यक्ष अनुमान और शब्द अवस्थाविशेष में प्रामाण्य का ग्राहक होते हैं, प्रामाण्य संशय के बाद समर्थप्रवृत्ति का जनकत्व हेतु से प्रामाण्यनिश्चय करने में अनुमान का विशेष उपयोग होता है, ऐसा मानता हूँ।

स्वसंवेदन स्वतः प्रमाण है ऐसा बौद्ध ग्रन्थों में मिलता है, किन्तु अनुव्यवसाय के ऐसा वह भी व्याख्यान की अपेक्षा करता है, २८३४-३५-३६ तत्त्वसंग्रहकारिकाओं में भ्रमज्ञान का भी स्वसंवेदन अनुभव होने से केवल स्वसंवेदन प्रामाण्यग्रह है इसका खण्डन किया गया है, हमसे दिखाये गये धर्मोत्तरप्रदीप वाक्य गुण या दोषाभाव ज्ञात होने पर स्वसंवेदन प्रामाण्य का ज्ञान होता है इसके अभिव्यञ्जक हो सकते हैं।

ज्ञान विषय को प्रकाशित करता है; यह अशुद्ध है, ज्ञान विषय का प्रकाश है यह शुद्ध है, भट्ट-न्याय आदि का भेद वर्णन भी अशुद्ध है, भट्टमत में ज्ञान अपने अंश में अप्रत्यक्ष होता हुआ भी विषय का प्रकाश ही है, और सभी व्यवहारों का प्रवर्तक है, ज्ञातता लिङ्ग से अनुमान तो ज्ञान के व्यवहार का प्रवर्तक है, अतीन्द्रिय ही ज्ञान ज्ञातता लिङ्ग से अनुमान की बिना अपेक्षा के अपने विषय के व्यवहार का प्रवर्तक है, साधारण रूप से ज्ञान दो प्रकार का है, संशय सामग्री नहीं रहने पर अपने कारणों से पैदा हुआ निश्चय जन्म से ही निश्चय है न कि पहले संशय होकर किसी कारणवश निश्चयता साधारण करे। भाट्टमत में विषय निश्चय प्रत्यक्ष अनुमान शाब्द अनेक हैं। भाट्टमत में प्रामाण्यनिश्चय अनुमान ही है यह सर्वथा अशुद्ध है। अर्थनिश्चयस्वरूपसत् ज्ञान से पैदा होता है, यह भी अशुद्ध है, अर्थनिश्चय भी ज्ञान है वह किस ज्ञान से पैदा हो ?, कितना लिखा जाय ?, आगे वाला 'प्रामाण्य अज्ञात ही अर्थ का निश्चायक है' 'नव्यवेदान्तियों का ज्ञानाभास होने से' इत्यादि सभी अनर्गल ही है। वैदेशिक दर्शनों में जैसे तैसे हो, उसका मुझे ज्ञान नहीं, जिज्ञासा अवश्य है, किन्तु उन दर्शनों के परिज्ञान का साधन नहीं है, ऐसे लेख जब भारतीय दर्शनों को ही धारण नहीं करते तब विदेशीय दर्शनों में कैसे विश्वास हो ? यदि विस्तृत लेख हो तो आगे पीछे के अनुसन्धान से किसी प्रकार उसका तात्पर्यज्ञान संभव है, इतना ही रहे, इससे विरत होता हूँ।

भाषण कर्त्ता महोदय के प्रामाण्यवाद समीक्षा लेख में कुछ कटु कथन को देखकर आवेश से कुछ इसमें भी कटु कथन हो गया, उसको चञ्चल मन का दोष मानता हूँ, कर्त्तव्यपालन नहीं मानता, क्षमा याचना भी करता हूँ। इनके लेख से दूसरे कार्य रुके, बौद्ध प्रामाण्यवाद विषय में अध्ययन और मनन हुआ, उससे जबरन मेरा उपकार हुआ, इतना ही नहीं, किन्तु बौद्धदर्शन को अधिक नहीं पढ़ा हुआ भी यह ऐसा हो है ऐसा लिखने में जो समर्थ हुआ वह बौद्धदर्शन में निष्णात इस विद्वान के विशेष अध्ययन के बल को लेकर ही। इति।

---

अयोध्यास्थ संस्कृतं पत्रस्य वर्ष २८ संख्या २५ दि० ६।४।१९५७ ईशाब्दे प्रकाशितः

## न्यायकुसुमाञ्जलिः

ले. पण्डितराजश्रीराजेश्वरशास्त्री द्राविडः, काशी

नास्तिकदर्शनेष्विवास्तिकदर्शनेष्वपि निरीश्वरवादिमतं साङ्ख्यैर्मीमांसकैश्चादृतं खण्डयित्वा अत्र ग्रन्थे ईश्वरतत्त्वसाधनिका कृता। तस्याः साधनिकाया एतावतैवात्युत्कृष्टत्वं सिद्ध्यति यत् न्यायाचार्यमतानुसारेण इच्छाविशेषरूपां शाब्दीभावनामङ्गीकुर्वन् खण्डदेवः स्वनिर्मितायां भाट्टदीपिकायाम् ईश्वरनिराकरणपराणि मीमांसासूत्राणि शावरभाष्यटुप्टीकाद्यनुसारेण व्याचक्षाणोऽपि अन्ते भीतभीतो मम त्वेवं वदतोऽपि जिह्वा दूषयति इति हरिस्मरणमेवात्र शरणमिति प्रायश्चित्तं विदधौ। बौद्धास्तु स्वसमय एवाचार्यैर्भारतवर्षादुत्खाता इत्यहो आचार्याणां वैदुष्यातिशयः प्रभावातिशयश्च। ऐतिहासिकदृष्ट्या पुराणवाङ्मयनिर्माणानन्तरं सहस्रसम्वत्सरात्मके काले आयुर्वेदग्रन्थान् सुश्रुतवाग्भटादीन् विहाय दर्शनप्रतिपादको वर्णाश्रमिणां कोऽपि शास्त्रीयो ग्रन्थः प्रामाणिकैरादृतो यन्नोपलभ्यते महाभाष्यं विहाय, तेन एतत्सुष्ठुत्वमवगम्यते बौद्धधर्मानुसारिणां राज्ञां काले वर्णाश्रमिणां विद्या क्रमशो विलुप्यमाना आसन् राजकीयप्रभावातिशयात्, तथापि आयुर्वेदविषयास्यारोग्याश्रितत्वाद् बौद्धैरपि आरोग्यार्थं वर्णाश्रमधर्मोऽवश्यं स्वीकार्य

इति मतमासीत्। प्रथमशताब्दीभवेन नागार्जुनेन संशोधितस्य सुश्रुतग्रन्थस्य षष्ठशताब्दीभवस्य वाग्भटग्रन्थस्य च पर्यालोचनादिदं सिद्धयति। नीतिसारदृष्ट्यापि 'संवासिभ्यो बलं सत्त्वमारोग्यं शीलमेव' चेत्यत्रत्यवचनानुसारेण जनपदग्रामादिसन्निवेशस्यारोग्यायत्तत्वात् तस्य च बलायत्तत्वात् बलस्य च शीलायत्तत्वात्तस्य च व्यसने चाभ्युदये चाविकारकारि यत्सत्त्वं तद्रूपत्वेन तस्य, ईश्वरीयज्ञानानुसरणाय तत्त्वमवगम्यते, विष्णुसहस्रनामस्तोत्रजपस्य ज्वरादिनिवर्तकत्वेन विधानं चरकाद्युक्तमत एव संगच्छते। न्यायशास्त्रं हि विषादिनाशकमन्त्रायुर्वेदप्रामाण्येन वेदप्रामाण्यं साधयत् मीमांसकान् जीवयतीति स्पष्टमस्मत्कृतान्यत्र निबन्धे। आयुर्वेदोपदर्शितमीश्वरमप्यादावुपन्यस्य प्रत्यभिज्ञाप्य च कुसुमाञ्जलिग्रन्थस्य महत्त्वमस्यां भूमिकायां प्रकटीकर्तुमिच्छामि।

जाठरो भगवानग्निरीश्वरोऽन्नस्य पाचकः।
सौक्ष्म्याद्रसानाददानो विवेक्तुं नैव शक्यते॥

इति उदर्याग्नेरीश्वरत्वेनोपासना आयुर्वेदीयानां सम्मता। इत्युपरिलिखित डल्हणकृतसुश्रुतटीकादर्शनात् प्रतिपद्यते। एतदप्रतियन्तः केचन वर्तमानवैद्याश्चरकादिग्रन्थेषु भगवानिति विशेषणमात्रदर्शनात् वायुमेवेश्वरत्वेनोपास्यं मन्यन्ते। तत्तु सुश्रुतवचने ईश्वरशब्दस्य प्रत्यक्षं निर्देशदर्शनात् तन्मूलकेन डल्हणवचनेन विरुध्यत इति न प्रीणाति हृदयं सहृदयानामित्यन्यदेतत्। जाठराग्नेरीश्वरत्वेनोपासनं हि न केवलं वैद्यकमूलकमपि तु—

अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम्॥

इति गीतादर्शनात्, 'तस्याः शिखाया मध्ये परमात्मा व्यवस्थितः, स ब्रह्म स शिवः स हरिः सेन्द्रः सोऽक्षरः परमः स्वराट्' इति, तैत्तिरीयोपनिषद्वचनाच्च सिद्धम्, यद्यपि प्राणो ब्रह्मास्त्वं ब्रह्म इत्यादि श्रुत्या प्राणाद्युपासनान्यपि विहितानि तान्यपि सत्यन्येवेति नास्ति स देहः, तथापि पूर्वोक्तडल्हणवचनदर्शनात्, जाठराग्नेरेवोपासनाप्रतीकत्वं वैद्यकमतसिद्धमिति प्रतीमः। सोऽयं जाठराग्निः कथमीश्वरो भवितुमर्हतीति प्रथमतः किञ्चिद्विस्तरेणोच्यते। तत्र नैयायिकैः साध्यमानमीश्वरत्वं कार्यमात्रम्प्रति कर्तृत्वरूपमेव। तदुक्तं यं शैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्तेति नैयायिकाः' इति। तत्तु कर्तृत्वं कार्यमात्रनिरूपितोपादानगोचरापरोक्षज्ञानचिकीर्षाकृतिमत्स्वरूपमेवेति न्यायकुसुमाञ्जलिदर्शनात् नैयायिकैः स्पष्टमेवावगम्यते। यद्यपि 'स्वतन्त्रः कर्ता' इति पाणिनीयसूत्रे स्वातन्त्र्यरूपमेव कर्तृत्वमिति प्रतीयते, तच्चकारकान्तराप्रयोज्यत्वे सति स्वेतरसकलकारकप्रयोक्तृत्वरूपमेवेति वैयाकरणा वर्णयन्ति। न्यायवार्तिककारोऽप्युद्योतकर एवंविधमेव शरीरात्मनोः सादृश्यावहं कर्तृत्वं वर्णयांबभूव,

तथापि निष्कृष्यमाणो स्वोपादानगोचरापरोक्षज्ञानचिकिर्षाकृति समष्टिमत्येव पुरुषे तादृशं स्वातन्त्र्यं विश्राम्यतीति हेतोरेवंविधे ईश्वरत्वे सर्वेषामेतेषामविप्रत्तिरेव । अत एव ज्ञान-समर्जनार्थं प्रयत्नः सर्वसंगपरित्यागेन विद्यारसिकैः क्रियते स्वातन्त्र्यस्येश्वरत्वरूपस्य लाभायेत्यत्र नास्ति चार्वाकस्यापि विप्रतिपत्तिः । कर्तव्यविस्मरणमेव जाड्यापरपर्यायं पारतन्त्र्यापादकं भवति । ज्ञानन्तु स्वातन्त्र्यापरपर्यायेश्वरत्वापादकमिति सर्वेषां हृदयाभ्य-नुज्ञातोऽयमर्थः । एवंस्थिते प्राप्ताप्राप्तविवेकेन परिपूर्णज्ञातस्येश्वरतारूपत्वे, तज्ज्ञानं कण्वादिभ्यो मदशक्तिवत् भूतपरिणाम रूपमेवेति चार्वाकाः, ततोऽन्यदिति आस्तिका इति मतभेदस्थितावपि चार्वाकमतेऽपीश्वरत्वापादकं ज्ञानतत्त्वं नापह्नोतुं शक्यते इति वस्तुस्थितिस्तु वक्तव्यैव भवति । पाश्चात्यविज्ञानशास्त्रेऽपि हि सेन्द्रियविज्ञानं विरिन्द्रिय-विज्ञानमिति विभागद्वयं कृत्वा सेन्द्रियविज्ञानमध्ये प्राणिशरीरावयवसापेक्षोत्पत्तिकानां शर्कराघृततण्डुलगोधूमादीनां द्विलक्षाधिकपदार्थानां संयुक्तानां वर्णनं यदुपलभ्यते तत्तेषां निरूक्त जाठराग्निमात्रसाध्यत्वादेवा वनस्पतिषु स्थितस्य पर्णहरितद्रव्यस्य सूर्यप्रकाशादेव सिद्धेः सौरशक्तेरसाधारणकारणत्वमिव शुक्लपक्षे समारोपितानामेव वंशानां रोगविनि-र्मुक्तानां दर्शनात् चान्द्रमसज्योतिष्यपि जीवनोपयोगित्व सिद्धेस्तेजस्त्रयस्याप्यस्य जाठ-राग्निसाहाय्येन कार्यकरत्वं स्पष्टम् ।

तस्य मध्ये महानग्निर्विश्वार्चिविश्वतोमुखः ।
सोऽग्रभुक् विभजंस्तिष्ठन्नाहारमजरः कविः ॥
तिर्यगूर्ध्वमधःशायी रश्मयस्तस्य संतताः ।
सन्तापयति स्वं देहमापादतलमस्तकः ॥
तस्य मध्ये वह्निशिखा अणीयोर्ध्वा व्यवस्थिता ।
नीलतोयदमध्यस्था विद्युल्लेखेव भास्वरा ॥
नीवारशूकवत्तन्वी पीता भास्वत्यनूपमा ।
तस्या शिखाया मध्ये तु परमात्मा व्यवस्थितः ॥

इति तैत्तिरीयोपनिषदि सुषुम्नाकाण्डस्थितज्ञानतन्तुगतानामूर्ध्वमुखानां वेगाना-माश्रयभूते वह्नौ परमात्म दृष्ट्योपास्यत्वं विधीयते ।

धातवः सप्तभूतानामन्तः सप्ताग्नयः स्थिताः ।
केचिदग्नय इत्येवं केचिद्रूष्मेति जानते ॥
त्वग् सृङ् मांसमदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः ।

इत्यादिना भावप्रकाशनकारेणोक्तनयेन वैद्यके एतदनूदितं जाठराग्निविषये । तस्योष्मरूपत्वपक्षे चरकादौ.........अनुद्भूतरूपत्वात् अतीन्द्रियत्वात्, सुश्रुतमते तु' सौक्ष्म्यात्प्रसानाददानो वक्तुं नैव शक्यते । इति दर्शनात्, सौक्ष्म्यादनुपलब्धिः चाक्षुष

प्रत्यक्षद्वारा स्मार्शनप्रत्यक्षविषयत्वं तु उद्भूतस्पर्शत्वादुभयवादिसिद्धम्। कायरूप-संयमात् तद्ग्राह्यशक्तिस्तम्भे अन्तर्धानमिति' योगसूत्रदर्शनात् सिद्धिविशेषबलात् रूपस्य सूक्ष्मत्वेऽपि स्पर्शस्य स्थौल्यमुपपद्यत एव सोऽयं जाठराग्निः 'सोऽग्रभुक् विभजं-स्तिष्ठन्नाहारमजरः कविः इति वेदे कवित्वेनोपवर्णितः। कविः क्रान्तदर्शी इति प्रामाणिक-व्याख्यादर्शनात् कुसुमाञ्जलिनिर्दिष्टं सर्वज्ञत्वमस्यैव जाठराग्नेरवगम्यते। स्पष्टमुक्तं च भावप्रकाशने शारदातनयेन—

सोऽपि त्रैविध्यमन्विच्छन् विराट्पुरुष ईश्वरः।
बीजत्रयेण भिन्नः स्यात्सोमसूर्याग्निरूपिणा॥
स रुद्रोपेन्द्रपद्मोत्थगुणत्रयविभेदिना।
षण्णवत्यङ्गुलायामं सर्वेषाञ्च शरीरिणाम्॥
शरीरं तस्य मध्यः स्यादाधारः कन्दसंज्ञितः।
वलयत्रितयाकारः सोमसूर्याग्निमण्डलैः॥
वह्नेः शिखा तस्य मध्ये नीपान्तः केसराकृतिः।
परा प्रकृतिरेषा स्यादम्बिकेत्यपरे जगुः॥

इत्यादिना मूलाधारोत्थितायाः सुषुम्नाकाण्डान्तर्गतोर्ध्वमुखवेगवत्तराया जाठराग्नि-शिखाया ज्ञानरूपधारिण्या आधुनिकविज्ञानसिद्धं वर्णनं कृतं तदपि अतएवोपपद्यते। अस्याग्नेः शरीरारोग्यसम्पादकत्वं शरीरवर्धकत्वं च कुम्भकप्राणायामावस्थायामेव भवति समानवायुसञ्चारे सतीति।

'समानोऽग्निसमीपस्थः कोष्ठे चरति सर्वतः।
अन्नं गृह्णाति पचति विवेचयति मुञ्चति॥

इत्यादिभावप्रकाशनवचनं सङ्गच्छते, अतएव पापकर्मणि कृते अनृते चोक्ते वस्तुविच्छायमुखत्वं जाठराग्नेः कोपादेव रुधिरधाराया यथावदपरिपच्यमानतया भवति, इति स्पष्टमेवास्येश्वरत्वम्। यद्यपि जाठरोऽग्निर्नैयायिकैः तैजसविषयमध्ये परिगणितः, ईश्वरस्तु आत्मभेदान्तर्गतः स्वतन्त्रद्रव्यत्वेन; तथापि 'देवताः सन्निधानेन प्रत्यभिज्ञानतोपि वा' इति कुसुमाञ्जलिग्रन्थ एव विषयरूपेऽपि जाठरे हव्यवाहे ईश्वरा-हङ्कारास्पदत्वरूपं तच्छरीरत्वं नैयायिकैरभ्युपगम्यत एवेति स्वीकृतत्वान्नेयं कल्पना तद्विरोधिनी।

यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलम्।
यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्॥
गामाविश्य च भूतानि धारयाम्यहमोजसा।
पुष्णामि चौषधीः सर्वाः सोमो भूत्वा रसात्मकः॥

अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः ।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥

इति भगवद्गीतोपबृंहणमुपर्युक्त एवार्थेऽनुकूलं दृश्यते ।

## २६ संख्या १६।४।५७ ईशाब्दे प्रकाशितः

यद्यपि सोमसूर्याग्नीनामत्यन्तसात्त्विकतया तदवच्छिन्नचैतन्यस्यैव प्रकटतमत्वादुपास्यत्वमैदम्पर्येणात्र विहितमिति स्थितिः, तथापि 'तत्तेजो त्विद्धि मामकमिति' पुनस्तेजःपदोपादानात् शुक्लभास्वररूपवतस्तदीयतेजसोऽपीश्वर दृष्ट्योपास्यत्वं समर्थितं तद्भ्य रुणात्मभिः । तेन आयुर्वेदतैत्तिरीयोपनिषद्गीतानामेकवाक्यत्वोपपत्तिः ।

मेस्मेरिजमवादिभिरुच्यमानं प्राणतेजोऽपीदमेव, यत् पाश्चात्यन्यायनयेऽपि निर्णीय स्वीकृतमिति नात्र विषये कस्यापि विप्रतिपत्तिरवशिष्टा । एवं स्थिते स्वोपादानगोचरापरोक्षज्ञानचिकीर्षासमष्टिरूपे ईश्वरतत्त्वे सर्वाभीप्सिते तस्य किण्वादिभ्योमदशक्तिवदिति जडभूतपरिणतिमात्ररूपत्वे, भूतव्यक्तिभेदेन भिन्नत्वे, आनन्त्यं प्रतिव्यक्त्यपरिपूर्णत्वञ्च चार्वाकेन वक्तव्यम् यत्र 'स्वभाववादस्योत्स्थितिः, लाघवादेकत्वं नित्यत्वं च, अतः सर्वविषयकत्वात् पराहन्तारूपत्वमास्तिकानां पक्षः तत्रापि तादृशसर्वज्ञत्वस्य योगजधर्मजन्यत्वेन, अनित्यत्वेनानीश्वरापादकत्वं बौद्धानां पक्षः । कर्मणो जडस्य परिणतिमात्रत्वमिति पूर्वमीमांसकानाम् एतत्पक्षत्रयनिराकरणेन नित्यैकज्ञानादिरूपत्वं नैयायिकवेदान्तितान्त्रिकादीनामितरास्तिकानां सिद्धान्त इति कुसुमाञ्जलिग्रन्थे सम्यगालोचिते सिद्ध्यति । १-साहित्यप्रक्रियारसास्वादवेलायां साधारणीकरणव्यापारेण पराहन्ताया वेदान्तदर्शनसिद्धसाक्षिरूपायास्तादात्म्येन जगद्भासनदर्शनात् प्रत्यक्षानुभवसिद्धोऽप्ययमास्तिकानां पक्षः भेदवादिपतितैः कुतार्किकैः नास्तिकैरपलप्यते, इति स्वाङ्गीकृतप्रत्यक्षप्रामाण्यविरुद्धोऽपि केषाञ्चिदेव पुण्यवतामास्तिकानामनुभूतिपथगामी भवति ।

तदुक्तं—ईश्वरानुग्रहादेषा पुंसामद्वैतवासना ।
महाभयकृतत्राणाद् द्वित्राणामेव जायते ॥ इति ॥

केवलमास्तिकानां पूर्वमीमांसकानां पक्षः किञ्चिदियालोचनामर्हति ।

दहराकाशमध्यस्थसहस्रदलशोभिते ।
विस्फुरत्केसराश्लिष्टकर्णिके पङ्कजोदरे ॥
आत्मा निःसङ्ग एवैकसाक्षी सर्वस्य कर्मणः ।
तस्य स्यामिति सङ्कल्पो मन आख्या लभेत्तु सः ॥
मनोऽधितिष्ठति प्राणपूर्वान् पञ्च समीरणान् ।
ते धातून् व्याप्य धमनीमुखेभ्यस्तत्र सम्भवान् ॥
अग्नीन् प्रज्वलयन्त्येव तेभ्यो नादः प्रवर्तते ।

इति भावप्रकाशनकारेण वैयाकरणसम्मतस्य चिदचिन्मिश्रसंवलनरूपस्य नादात्मकस्य चेतनस्य शब्दस्य मध्यमनादरूपस्य प्रणवांशरूपस्य पूर्वोक्ताग्न्युद्भवत्वं वर्णयताऽग्निप्रज्वलनं प्रत्याधुनिकवैज्ञानिकदृष्ट्यापि लघुमस्तिष्कसमीपस्थितप्राणगुहासमीपस्थप्राणदानाडीप्रेरणाधानफुफ्फुसद्वयसङ्कोचविकासाधीनप्राणादिवायुसञ्चारणप्रयोजकीभूतं बृहन्मस्तिष्कस्थितज्ञानकेन्द्रसमीपवृत्तीच्छाशक्तिरूपेश्वरसङ्कल्पात्मकमनसः सामर्थ्यमुपवर्णितं यदस्ति तत्र बृहन्मस्तिष्कस्थितस्य जीवैरज्ञातसामर्थ्यस्य समस्तकर्मसाक्षिणः परमात्मन एव सिद्धिरुक्ता या—

"एको देवस्सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा ।
कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च ॥

इति श्रुतिसिद्धा । 'विस्फुरत्केसराश्लिष्टकर्णिके पङ्कजोदरे इति भावप्रकाशनवाक्ये ऊर्ध्वाधोमुखवेगग्राहिणीनां नाडीनां विस्फुरताया वर्णनदर्शनात् मस्तिष्काख्यपङ्कजकेसररूपत्वं वर्ण्यमानं दृष्ट्वा नाडीतन्त्रविज्ञानमाधुनिकं सर्वमपि प्राचामवगतमासीदिति स्पष्टमेव वर्णयितुं शक्यते ग्रास्तिकैः । तत्र स्वतन्त्रनाडीनां स्वतन्त्रेच्छाशक्तिक्षेत्राणाञ्च जीवानधिष्ठितानामधिष्ठानमिच्छाशक्तिक्षेत्रसाहाय्येनैव जीवाज्ञातज्ञानशक्तिक्षेत्रभूतैः मस्तिष्कभागैः क्रियत इति आधुनिकविज्ञानसिद्धत्वात् नादोत्पत्तिप्रक्रिया इयं सर्वापि कुसुमाञ्जलौ अंशतः सूचिता दृश्यते । तथा च मीमांसकानामपि ईश्वरास्तित्वमनपह्नवनीयतां गतमस्ति । तथा हि कुसुमाञ्जलिग्रन्थे—

कार्यायोजनधृत्यादेः पदात्प्रत्ययतः श्रुतेः ।
वाक्यात्सङ्ख्याविशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः ॥

इति पद्ये अष्टविधेषु अनुमानेषु ब्रह्माण्डविषयीणि कार्यायोजनधारणानि पक्षीकृत्येश्वरानुमानमुक्तं तत्तु ब्रह्माण्ड इव पिण्डाण्डेऽपि स्वतन्त्रनाडीतन्त्रकृतशरीरनिर्माणात्मकं कार्यं तदारम्भकपरमाणुप्रेरणात्मकमायोजनं जीवतः शरीरधारणात्मकञ्च पक्षीकृत्य सम्यगवगन्तुं शक्यते । 'पदात्प्रत्ययतः श्रुते वाक्याच्च नादसापेक्षात् ईश्वरानुमानं पूर्वोक्तनादप्रक्रियया स्वतन्त्रनाडीतन्त्रमूलिकया स्पष्टमवगन्तुं शक्यत इति पराहन्तानुभवानुसारेण एकस्मिन्सर्वविषयकज्ञाने स्थिरीकृते सति तदनुसारि मननंनिदिध्यासनादिद्वारा जीवस्यापि सर्वज्ञत्वसिद्धिरप्रत्यूहा भवति ।

अत एव—स्वर्गापवर्गयोर्द्वारमामनन्ति मनीषिणः ।
यदुपास्तिमसावत्र परमात्मा निरूप्यते ॥
न्यायचर्चेयमीशस्य मननव्यपदेशभाक् ।
उपासनैव क्रियते श्रवणानन्तरागता ॥

इत्युक्तं न्यायकुसुमाञ्जलौ। इयांस्तु विशेषः अद्वैतवादिनां द्वैतवादिनाञ्चेश्वरविषयविवादे मध्यसेतुभूतास्तत्रभवन्त उदयनाचार्याः स्वकीयया अलौकिकया नैयायिकपरिभाषया ईश्वरतत्त्वमनुमानद्वारा उभयाविरुद्धं साधयन्ति तदुपयोगिपञ्चावयववाक्यप्रयोगस्यैव सम्पूर्णेऽस्मिन्ग्रन्थे उपलभ्यमानत्वात्। अन्तरा अनूद्यमाने जीवेश्वरभेदादौ च अनूद्यमानत्वमेव न विधेयत्वम्, तदुपयोगिपञ्चावयववाक्यप्रयोगस्यात्र ग्रन्थे क्वचिदप्यदर्शनात्, प्रत्युत—

> न ग्राह्यभेदमवधूय धियोऽस्ति वृत्तिस्तद्बाधने बलिनि वेदनये जयश्रीः।
> नो चेदनिन्द्यमिदमीदृशमेव विश्वं तथ्यं तथागतमतस्य तु कोऽवकाशः॥

( आत्मतत्त्वविवेके ) इत्यादिना आचार्यैर्वेदैकसिद्धे परमेश्वरतत्त्वे स्वतात्पर्यमाविष्कृतमन्यत्र, अतः प्रामाणिकानामयमत्यन्तमुपादेयः कुसुमाञ्जलिग्रन्थ इति न तिरोहितमस्ति विदुषाम्। नैयायिकानामपि परलोकधर्माधर्मविषयेषु नैयायिकप्रक्रियानुरोधिविप्रतिपत्त्याद्यभ्यासार्थं बहुटीकासनाथः विशेषतो मिथिलामण्डलमण्डनायमाननैयायिकवरपूज्यबच्चाझामहोदयकृतटीकोपबृंहितोऽयं ग्रन्थोऽतीव प्रकाशकरो वर्तते इति।

---

## अयोध्या के साप्ताहिक संस्कृतं पत्र ६।४।५७ ई० २५ वाँ अङ्क हिन्दी अनुवाद में प्रकाशित

# न्यायकुसुमाञ्जलिः

### लेखक—पण्डितराज श्रीराजेश्वरशास्त्री द्राविड, काशी,

जैसे नास्तिक दर्शनों में निरीश्वरवाद प्रसिद्ध है वैसे आस्तिक दर्शन सांख्य और पूर्वमीमांसा का भी निरीश्वरवाद है, उस निरीश्वरवाद का खण्डन करके ईश्वरवाद की स्थापना इस पुस्तक में की गई है। इस ईश्वरसिद्धि का उत्कर्ष इतने ही से सिद्ध होता है कि पूर्वमीमांसा के प्रौढ़ आचार्य श्रीखण्डदेव भाट्टदीपिका पुस्तक में न्यायाचार्य के अनुसार इच्छाविशेषरूप आर्थी भावना को स्वीकार करते हुए ईश्वर का खण्डन करने वाले मीमांसासूत्रों का व्याख्यान शाबर भाष्य-टुपटीका आदि के अनुसार करते हुए

भयभीत होकर बोलते हुए जिह्वा दूषित होती है, ईश्वर स्मरण ही शरण है इत्यादि कहकर प्रायश्चित किये। बौद्धों को तो अपने समय में ही भारतवर्ष से उखाड़ दिये, इनके वैदुष्य प्रकर्ष तथा प्रभाव विशेष पर आश्चर्य है। ऐतिहासिक दृष्टि से पुराणों के प्रचार के बाद एक हजार वर्ष तक आयुर्वेदीय सुश्रुतवाग्भट्ट आदि को छोड़कर दर्शन का प्रतिपादक वर्णाश्रमियों के प्रामाणिकों से आदृत महाभाष्य के अलावा कोई ग्रन्थ नहीं उपलब्ध होता। इससे मालूम होता है कि बौद्ध मतावलम्बी राजाओं के शासन काल में राजप्रभाव से वर्णाश्रमियों की विद्यायें क्रमशः लुप्त हो रही थीं। आयुर्वेद विषय आरोग्य के लिये अवश्य अपेक्षित होने से आरोग्य के लिये वर्णाश्रम धर्म अपनाना चाहिये ऐसा मत भी था। प्रथम शताब्दी के नागार्जुन सुश्रुत का संशोधन किये हैं? छठी शताब्दी के प्रारभट ग्रन्थ की पर्यालोचना से ऐसा सिद्ध होता है। नीतिसार की दृष्टि से राज्यवासियों के लिये बल-सत्व-आरोग्य और शील अपेक्षित है, ग्राम-जनपद आदि का सन्निवेश आरोग्य के अधीन है, आरोग्य बलाधीन है, बल शील की अपेक्षा करता है, व्यसन और अभ्युदय में शील को विकृत होने से रोकनेवाला सत्व ईश्वर ज्ञान से होता है। इसी प्रकार चरक में वर्णित श्रीविष्णु सहस्र नाम स्तोत्र के जप से ज्वरशान्ति सङ्गत होती है। विष आदि के निवारक मन्त्र और आयुर्वेद के ऐसा वेद का प्रामाण्य सिद्ध करता हुआ न्यायशास्त्र मीमांसकों को जीलाता है यह मेरे लिखित दूसरे निबन्ध में स्पष्ट है। आयुर्वेद में बताये हुए ईश्वर को परिचित कर ईश्वर विषय में कुसुमाञ्जलि ग्रन्थ की महिमा इस निबन्ध में प्रकट करना चाहता हूँ।

डल्हणलिखित सुश्रुत टीका के अनुसार जाठर अग्नि की परमेश्वररूप से उपासना आयुर्वेदियों का सम्मत मालूम पड़ता है, अन्नों को पकानेवाले जाठर अग्नि भगवान् ईश्वर है। अत्यन्त सूक्ष्म हैं, रसों का ग्रहण करते हैं, जाठर अग्नि का ईश्वर का विवेक नहीं कर सकते। चरक में केवल भगवान् शब्द देखकर कुछ वैद्य वायु की उपासना मानते हैं, उनका उपर लिखित डल्हण के वचन से विरोध हैं अतएव सहृदयों को पसन्द नहीं आयेगा यह दूसरी बात है। जाठराग्नि में ईश्वर की उपासना केवल वैद्यक मूलक नहीं है किन्तु 'अहं वैश्वानरो भूत्वा' इत्यादि गीतासम्मत भी है। 'जठराग्नि की शिखा में परमात्मा व्यवस्थित है, वह ब्रह्म-शिव-हरि-इन्द्र-अक्षर परम स्वराट् है' ऐसे तैत्तीरीयोपनिषद् वचन से सिद्ध है। यद्यपि प्राण ब्रह्म है आकाश

